तृतीय परिच्छेद

# रामायण की सृष्टि

ऐसा उद्भट उत्तम तथा बुद्धिविलक्षण कवि होने पर भी गोस्वामी जी ने फ़ारसी भाषा के सुप्रसिद्ध कवि शेखसादी के समान ऐसा कहना कि—"शायरां बिस्यार गुज़श्तन्द शेरहाए पुरनमक। कस न गुफ़्त' शेर हम चूं सीमए शेख सादी अस्त।"[1] अर्थात्—बहुत से कवियों ने मज़ेदार कविताएँ कीं परन्तु सादी के समान किसी ने पद्यरचना नहीं की,[2] उचित नहीं समझा। वरन सरल-चित्त तथा नम्रस्वभाव होने के कारण इस ग्रन्थ के निर्माण में अपनी अयोग्यता अनुभव कर इन्होंने स्पष्ट शब्द से कहा है कि —

करन चहउँ रघुपति गुन गाहा। लघुमति मोरि चरित अवगाहा॥
सूझ न एकउ अंग उपाऊ। मन मति रंक मनोरथ राऊ॥

परन्तु हमलोग देखते हैं कि 'प्रभु प्रताप सुमति हिय हुलसी' के प्रभाव से ही क्यों न हो, जैसे विलायती कवि अपने निपुण को बनाकर कवितागान आरम्भ कर देते हैं, गोसाईं जी ने श्री गुरुदेव तथा देव ब्राह्मण सन्त की वन्दना कर एवम् सज्जन असज्जन सकल जन की विनय पूर्वक प्रार्थना कर ग्रन्थ लिखना आरम्भ कर दिया है और इस की रचना में इन्होंने ऐसी विलक्षणता तथा विचक्षणता दिखलाई है कि बुद्धि चकित हो जाती है।

कवि ने इसकी रचना विशेषतः चौपाई में की है। इसी से कोई-कोई चौपाई रामायण भी कहते हैं। परन्तु दोहा सोरठा हरिगीतिका चौपैया त्रिभंगी तोटक तोमर (माधुर्य) भुजंगप्रयात अनुष्टुप शार्दूल विक्रीडित वसंततिलका, नाराचरूपिणी (प्रमाणिका) आदि अनेक भाँति के छन्द इस के संस्कृत श्लोकों में तथा इस के भाषाभाग में रखे जाते हैं। फिर प्रस्तार विचार से उन छन्दों में भी जिन्हें सर्वसाधारण चौपाई मानते हैं, पादाकुल, अहिनी प्रभृति कई एक भेद के छन्द हैं, तथा दोहे भी लघु-गुरु वर्णों के विचार से कई प्रकार के पाये जाते हैं।

कई एक चौपाइयों के बाद में यथारुचि केवल एक या अधिक दोहा या केवल सोरठा अथवा दोहा सोरठा दोनों दिये गये हैं। कहीं-कहीं चौपाइयों के अनन्तर हरिगीतिका चौपैया

---

१ शायरी = शीन + अलिफ + रे + या।

२ मिल्टन कृत 'पैराडाइज़ लास्ट' के नीचे लिखे हुए पद्यांश से भी यही ध्वनि निकलती है।—'Unattempted yet in prose or rhyme"

सर्वथा त्रिभंगी देकर इन्होंने दोहा या सोरठा रखा है। हरिगीतिकादि का प्रयोग प्रायः युद्ध, आनन्दोल्लास, उमङ्ग, विनय इत्यादि के समय देखा जाता है। निस्सन्देह मन में महानन्द तथा प्रबल उमङ्ग के आवेश ही से कवि ने उन स्थानों में इन छन्दों का प्रयोग किया है। उन विशेष स्थानों में उन, छन्दों के पाठ से पाठकों के मन में भी उमङ्ग तथा हर्ष जाग्रत हो जाता है।

प्रत्येक सोपान (काण्ड) के आदि में संस्कृत के श्लोक हैं। उत्तर काण्ड के अन्त में भी संस्कृत के दो श्लोक हैं। काण्डों के मध्य में भी कई एक स्थानों में संस्कृत में स्तुतियाँ दी गई हैं।

यद्यपि आपने इस ग्रन्थ की रचना विशेषतः चौपाई तथा दोहा आदि साधारण छन्दों में की है तथापि अपनी कविता-शक्ति से आपने इसे ऐसा रोचक तथा मनोरञ्जक बना दिया है कि इसके पाठ से पढ़नेवाले का मन नहीं उकताता, वरन् इसके पढ़ने ही की इच्छा बढ़ती जाती है।

प्रत्येक काण्ड के अन्त में ये उसके पाठ का फल भी कहते गये हैं। काण्डों के मध्य में भी इन्होंने विशेष विशेष कथाओं का फल प्रायः कह दिया है। परन्तु कथावर्णन में निष्प्रयोजन बातें कह कर आपने पाठकों का समय नष्ट नहीं किया है।

आपने अपने इस महाकाव्य को ग्रन्थ ही के रूप में नहीं वरन मानसरोवर रूप में भी हम लोगों के दृष्टिपथ में उपस्थित किया है।

पाठक वृन्द! इस मनोरम मानसरोवर की छवि की ओर दृष्टि कीजिये। पहले इस सरोवर के घाटों को निहारिये कि वे क्या हैं और कैसे हैं। 'सुठि सुन्दर सम्वाद वर विरचेउ बुद्धि बिचारि। तेइ एहि पावन सुभग सर घाट मनोहरि चारि॥" और इस सरोवर में सात सीढ़ियाँ हैं।[1] 'सप्त प्रबन्ध सुभग सोपाना'—जो सप्त काण्ड के नाम से प्रसिद्ध हैं। यह सरोवर सुधा समान श्री सीताराम यश सलिल से परिपूर्ण है इस में उपमा की तरंगें उठ रही हैं सुन्दर युक्तियों के मोती इस में वर्तमान हैं। चौपाई, दोहा, सोरठा तथा अन्यान्य छन्द सघन पुरइन और भाँति भाँति के कमलों के समान शोभायमान हैं। एवम् अनुपम अर्थ सुन्दर भाव तथा सरल भाषा उन कमलों के पराग मकरन्द और सुगन्ध के सदृश हैं। इनपर सुकृति रूपी भ्रमर गुंजार कर रहे हैं। ज्ञान और विराग विचार के दो मराल इस सरोवर के दोनों किनारे विराज रहे हैं। कविता के भिन्न २ गुण इसमें भाँति २ के सुन्दर मीन हैं। जप तप आदि जलचर इसमें कल्लोल कर रहे हैं। सन्त सभा इसकी चारों ओर वाटिका स्वरूप है जहाँ श्रद्धारूपी ऋतुराज सर्वदा राज कर रहा है, और क्षमा दया, सुन्दर तरुवर और लता वितान इसकी शोभा बढ़ा रहे हैं। संयम नियम उसके फूल एवम् ज्ञान उसका फल और हरिपद में रति

---

१ रामायण परिचर्या परिशिष्टप्रकाश (अर्थात् महात्मा हरिहर प्रसाद कृत टीका) पृ० ४१, ४४ बा० दो० एवम् 'मानसतत्त्वबोधिनी' (किष्किन्धा कां०) पृ० ५२-५४ में सातों कांडों में सीताराम संयोग माधुर्यशरण, अयोध्या—वैराग्य, आरण्य—मीमांसा, किष्किन्धा—ध्यान, सुन्दर—न्याय, लंका—तन्मात्रा, उत्तर—साधारण-शान्त, ये सीढ़ियाँ इस प्रकार से गिनाई गई हैं।

होना ही फल का रस है और अनेक कथाप्रसंग उस वाटिका में शुक-पिक के सरस कलरव कर रहे हैं और "पुलक वाटिका बाग बन सुख सुविहंग बिहारु। माली सुमन सनेह-जल सींचत लोचन चारु॥" एवम् "जे गावहिं यह चरित सँभारे। तेई एहि ताल चतुर रखवारे" और इसके अधिकारी हैं। बेचारे कामी काक और बलाक इस सर के निकट नहीं जाते क्योंकि शम्बुक, भेक और सेवार के समान इसमें विषय-कथा नहीं है। मदमोह मत्सरादि रूप कानन इस तड़ाग को घेरे हुए हैं जिसमें कुसंगति आदि सर्प व्याघ्र, बाघ रूप घूम रहे हैं, सांसारिक बखेड़े पहाड़ हैं और उससे कुतर्क रूपिणी भयावनी नदी प्रवाहित है। अतएव श्रद्धा रहित लोग इस सरोवर के निकट नहीं जा सकते और जो श्रद्धावान पुरुष इस तड़ाग में मज्जन करता है वह अपने अन्तःकरण के मल को दूर कर अकथनीय सुख लाभ करता है।

वस्तुतः इस सरोवर का रूप अद्भुत शोभा-सम्पन्न महा-मनोहर और अकथनीय आनन्द-प्रद है। इसकी अपूर्व छटा देखते मन मुग्ध हो जाता है और चित्त यही चाहता है कि इसे निरन्तर निहारते ही रहें, इसके निर्माण कर्ता को सदैव धन्यवाद देते ही रहें उनके पवित्र चरणों में सर्वदा नमस्कार करते ही रहें। परन्तु हाय! उन चरणों का दर्शन अब किसी के भाग्य में कहां बदा है!

पाठकवृन्द यह तो जान गये हैं कि सुन्दर सम्वाद इस सरोवर के घाट हैं। परन्तु वे सम्वाद कौन हैं यह भी उन्हें बता देना आवश्यक है। मन्वन्तरिक कथा—शिव और पार्वती सम्वाद याज्ञवल्क्य और भरद्वाज सम्वाद तथा काकभुशुण्डि और गरुड़सम्वाद—गोसाईं जी ने हमलोगों को सुनाई है।[1] ये ही चार सम्वाद इस मानसरोवर रामायण के सुभग पावन घाट कहे गये हैं। ये तीनों सम्वाद तो तीन घाट हुये। चौथे घाट के सम्बन्ध में कोई गोसाईं जी के गुरु और गोसाईं जी का सम्वाद, कोई गोस्वामी जी और उनके मन का सम्वाद एवम् कोई गोसाईं और भक्तों का सम्वाद बताते हैं। यह अन्तिम कथन गोस्वामी जी के स्पष्ट लेख से प्रतिपादित होता है "कहिहउँ सोइ सम्वाद बखानी। सुनहु सकल सज्जन सुख मानी॥" अर्थात् याज्ञवल्क्य और भरद्वाज वाला सम्वाद हम कहेंगे, आप सज्जन लोग सुखपूर्वक इसे सुनते जाइये। यह कौन सम्वाद है इसे भी आपने रामायण में कह दिया है।

महात्मा हरिहरप्रसादजीने इन घाटों का ऐसा भी निर्देश किया है:—शिवपार्वती का 'ज्ञानघाट'—'रजत सीप महँ भास जिमि जथा भानुकर बारि। जदपि मृषा तिहुँ काल सोइ, भ्रम न सकै कोउ टारि॥' याज्ञवल्क्य और भरद्वाज का 'कर्मकाण्ड घाट'—

"भरद्वाज सुनु जाहि जब, होत बिधाता बाम। धूरि मेरु सम जनक जम ताहि ब्याल सम दाम॥" काग भुशुंडी और गरुड़ का 'उपासना घाट'—'सेवक सेव्य भाव बिनु भव न

---

१ यह ध्यान देने योग्य बात है कि बालकाण्ड के स्वयम्बर से भरत के प्रेम वर्णन तक कहीं इन लोगों के सम्वाद का संकेत नहीं पाया जाता जैसा कि बाल के पूर्वार्द्ध में तथा आरण्य से उत्तरकाण्ड तक देखा जाता है। इससे बहुत से लोगों का अनुमान है कि पहले स्वयम्बर और भरत प्रेम दो की रचना हुई थी पीछे सम्पूर्ण रामायण लिखने का विचार होने से व सब बातें उनमें जोड़ दी गईं।

चार चारो ओर की चौपी सीढ़ी बनाने में किष्किन्धा काण्ड को विभक्त कर के आपने एक २ चौपाइयां चारों ओर बिठा दी हैं।

परन्तु इस कोट कोने में तो सात सीढ़ियों के बदले प्रत्येक ओर चार ही चार सीढ़ियाँ हो गई। रूपक सर्वत्र सर्वांगी नहीं होता। खींच खाँच कर उसे सब ठौर सर्वांगी दिखलाने की चेष्टा करने से उसकी ऐसी ही दुर्दशा हो जाती है। सरोवर में सीढ़ियाँ भी होती हैं इससे गोसाईं जी ने साधारण रीति से कह दिया सप्त प्रबन्ध सुभग सोपाना। जहां तक रूपक की छटा सोहावनी रही जब उसकी लम्बाई चौड़ाई, घुरकी घूमा घव इत्यादि की विवेचना होने लगी उसी दम उसकी मिट्टी खराब हो गई।

आप का यह कथन है कि बाल कांड का सीता स्वयम्बर तथा अयोध्या काण्ड देखने से भान होता है कि पहले गोस्वामी जी की इच्छा समस्त रामायण लिखने की नहीं थी। किसी का बनाया रुक्मिनी मङ्गल देख कर इन्हें सीतास्वयम्बर लिखने की अभिलाषा हुई और उसी का अनुकरण करके इन्हों ने रामचन्द्र तथा जानकी जी का वाटिका में परस्पर दर्शन कराया है एवम् शिशुपालादि के समान धनुषभंग द्वारा दुष्टराजों का गर्व-चूर्ण कराया है। इसी प्रकार आपने सातो काण्डों के रचे जाने का कारण कहा है।

परन्तु कोई कहते हैं कि संवत १६३१ चैत्र शुक्ल सप्तमी को इन्होंने संस्कृत भाषा में रामायण लिखने के विचार से बालकाण्ड के आदि के अन्तिम श्लोक को छोड़ कर बाकी ७ श्लोकों की रचना की। उसी तिथि की रात्रि में आपने स्वप्न में देखा कि एक वृद्ध ब्राह्मण उन श्लोकों को चुरा ले गया। दूसरे दिन इनके अनमन रह जाने से अष्टमी की रात्रि को फिर स्वप्न में दर्शन दे उस ब्राह्मण ने इन्हें भाषा में 'रामचरित मानस' रचने की सम्मति दी और शिवरूप से दर्शन दिया। इसके प्रमाण में यह दोहा कहा जाता है—"सपनेहुं सांचहु मोहि पर जौं हरि गौरि पसाउ। तो फुर होउ जो कहउं सब भाषा भनिति प्रभाउ॥" और तब पूर्वोक्त श्लोकों के नीचे "नानापुराण निगमागम सम्मतं यद्" वाला श्लोक की रचना कर वे भाषा प्रबन्ध करने लगे। यह भी कहा जाता है कि 'लोगों का नाना पुराण वाले श्लोक के आधार पर यह कहना कि इन्होंने अन्य रामायणों और पुराणों के संग्रह से रामायण की रचना की है महाभूल है, क्योंकि कोई भी आप्त पुरुष अपने एक प्रबन्ध में दो प्रकार की बातें नहीं कह सकता और यदि इन्होंने इसको अन्य ग्रन्थों से संग्रह किया तो इसी मानस में इन्होंने 'शंभु कीन्ह यह चरित सुहावा' और 'रचि महेश निज मानस राखा' इत्यादि इन चौपाइयों को क्यों लिखा? इन प्रमाणों से यह निर्भ्रान्त सिद्ध है कि इन्होंने संग्रह द्वारा नहीं बनाया किन्तु शिवरचित मानस को भाषाबद्ध किया है।"

यदि एक प्रबन्ध में दो प्रकार की बातें कोई आप्त पुरुष नहीं कहता और गोसाईं जी ने नानापुराणों की बातें इसमें समावेशित नहीं की तो आपने यह श्लोक ही लिख कर एक प्रबन्ध में दो बातें क्यों कीं? और उसके लिखने की क्या आवश्यकता थी? सच यह है कि गोसाईं जी ने दोनों बातें ठीक ही लिखी हैं। इन्होंने शिवरचित मानस को भाषा-बद्ध किया है और उपयुक्त स्थानों पर अन्य पुराणों और शास्त्रों की बातें भी यथा योग्य समावेशित

करते गये हैं। इन्होंने ऐसा नहीं करने की कहीं शपथ नहीं खाई है वरन उस श्लोक का रामायण में रहना इस बात को सिद्ध करता है कि इस की रचना करने की इच्छा तथा प्रतिज्ञा थी और इन्होंने ऐसा किया है।

और 'सपनेहुँ साँचेहु' से यदि कहनेवालों का यह आशय हो कि "अगर सचमुच स्वप्न में हरगौरी हमपर प्रसन्न हुए हैं।" तो एक तो टीकाकारों ने इसका यह भाव नहीं दिखलाया है दूसरे स्वप्न में तो केवल शिवजी ने दर्शन दिया था गौरी का दर्शन हुआ ही नहीं! उनकी प्रसन्नता का भरोसा क्यों?

और 'नानापुराण' वाला अन्तिम श्लोक छोड़कर क्यों तीन ७ श्लोक रचे गये थे? रामायण के सब संस्करणों में तो यह श्लोक मिलाकर ७ श्लोक देखे जाते हैं। कोई-कोई रामचन्द्र का स्वप्न में प्रकट होकर रामायण रचने का आदेश करना बताते हैं। स्वप्न में राम या शिवजी की आज्ञा हो या नहीं बिना ईश्वर की प्रेरणा तथा कृपा के क्या किसी से ऐसा उत्तम कार्य्य सम्पन्न होना कभी सम्भव है?

## चतुर्थ परिच्छेद

# रामायण का रचनाकाल

निश्चय जिस समय गोसाईं जी ने रामायण की रचना के लिए अपनी प्रभावशालिनी लेखनी उठाई होगी वागेश्वरी अपने कमलासन को परित्याग कर इनके सम्मुखस्थ विराट सिंहासन रूपी समुज्ज्वल कागज पर सहर्ष नृत्य करने लगी होंगी कविताकामिनी अपूर्व अमूल्य अलंकारों से अलंकृत किये जाने की उमंग में आह्लाद फूली नहीं समाती होगी लेखनी भविष्यत् में अक्षय कीर्ति लाभ की आशा से इनके हाथ को बारम्बार सानन्द चूमती होगी एवम् इनकी आज्ञानुवर्तिनी हो सुखपूर्वक मधुर २, सुर-सुर शब्द करती इनके इच्छानुसार पत्रों के उद्यान में विचरण करने लगी होंगी, स्वर्गीय कवीश्वरों की आत्मा आनन्द से उछलने लगी होगी। साहित्यसरोवर एक अद्भुत अम्बुज सर्वदा विकसित होने की आशा से तरंगित होने लगा होगा। सुरवृन्द भी इस शुभावसर में सुमन की वृष्टि करने में नहीं चूके होंगे। अहा! हिन्दी साहित्य, हिन्दू समाज तथा हिन्दू धर्म्म के लिये वह कैसा सौभाग्य का दिन था जब इस अद्वितीय महाकाव्य की रचना आरम्भ हुई।

गोसाईं जी ने अपने इस प्रौढ़ ग्रन्थ की रचना प्रौढ़ावस्था ही में की है। परन्तु नीचे लिखे हुये दोहों को उद्धृत करके 'काशीनागरीप्रचारिणी सभा' द्वारा प्रकाशित रामायण के सम्पादकों ने लिखा है कि 'इस (रामायण) को कवि ने छोटी ही अवस्था में बनाया।—

"संत सरल चित जगत हित, जानि सुभाउ सनेहु।
बालबिनय सुनि करि कृपा, राम चरन रति देहु॥
कबि कोबिद रघुबर चरित, मानस मंजु मराल।
बाल बिनय सुनि सुरुचि लखि, मो पर होहु कृपाल॥"

हम नहीं समझते कि 'रामचरितमानस' की समालोचना के आदि ही में ऐसा लिख कर भी कि 'इस अद्भुत ग्रन्थ को गोसाईं जी ने सम्वत् १६३१ चैत्र शुक्ल ९ (रामनवमी) मंगलवार को आरम्भ किया' सम्पादक महाशयों ने गुसाईं जी के छोटी ही अवस्था में इस ग्रंथ के रचने का अनुमान करने का कैसे साहस किया। जो हो गोसाईं जी के कथनानुसार इस ग्रंथ का प्रणयन चैत्र रामनवमी मंगलवार सम्वत् १६३१ (१५७४ ई०) में हुआ जब कि गोसाईं जी की अवस्था ४० वर्ष से कम नहीं थी। 'बालविनय' केवल नम्रता से कहा गया है और कुछ नहीं। कोई बालकवि ऐसा प्रौढ़ ग्रन्थ कदापि नहीं लिख सकता।

प्रोफ़ेसर जकोबी (Jacobi) कृत—'हिन्दू तिथि गणनापत्रक' के प्रकाशित होने पर ग्रियर्सन साहब ने रामायण की रचना तिथि की शुद्धता की स्वयम् जाँच की थी और उसे प्रोफ़ेसर साहब से भी जँचवाया था। एक गणना से नवमी तिथि बुध को होती थी और एक गणना से रविवार को वह तिथि पड़ती थी। उक्त प्रोफ़ेसर ने उन्हें लिख भेजा था कि "सब सिद्धान्तों के अनुसार बनारस (अवध) में ३१ मार्च १५७४ ई० बुधवार को शुद्ध दिन था नवमी तिथि समाप्त हुई थी अतएव उसी दिन नवमी मानी थी परन्तु जिस दिन तिथि बीतती हो उसी दिन शुभ कार्य किया जाता है। इससे यह अनुमान हो सकता है कि तुलसीदास ने मंगल को अपना ग्रन्थ बनाना आरम्भ किया। अतएव उपर्युक्त चौपाई ठीक नहीं है।" और पं० सुधाकर जी ने लिखा था कि 'तुलसीदास अयोध्या के स्मार्त वैष्णव थे जो महादेव के भी बड़े भक्त होते हैं और इससे अनुमान करते हैं कि उन्होंने रामनवमी का मंगलवार का होना स्मार्तगणना के अनुसार कहा।'[1]

वैष्णवगणना में जिस दिन जो तिथि समाप्त होती हो उसी दिन वह तिथि मानी जाती है, परन्तु स्मार्त वैष्णवों या जो लोग कहें सर्वसाधारण भी जिस दिन जो तिथि विशेष भोगती है उसी दिन वह तिथि मानते हैं।

कवि के कथनानुसार इस ग्रन्थ की रचना अवधपुरी में आरम्भ हुई। परन्तु इसकी समाप्ति कहाँ हुई इस विषय में कवि ने कुछ नहीं कहा है। लोग अनुमान करते हैं कि अरण्यकाण्ड[2] तक तो अयोध्या में लिखा गया और शेष काण्ड काशी में। इस अनुमान का कारण यह है कि गोसाईं जी ने अरण्यकाण्ड के बाद किष्किन्धा ही में काशी के विषय में कहा है :—

"मुक्ति जन्म महि जानि, ज्ञान खानि अघहानिकर।
जहँ बस शंभु भवानि, सो काशी सेइय कस न॥"

---

1 Notes on Tulsi Das—Indian Antiquary 1893 P 5–6

2 पंडित रामचन्द्र शुक्ल तथा अन्य कई एक सज्जन अरण्यकाण्ड ही तक अवध में लिखा जाना मानते हैं। बाद शेष सब काण्डों को काशीपुर में लिखा जाना मानते हैं।

## पञ्चम परिच्छेद

# रामायण का मूलाधार

गत तीसरे परिच्छेद के अन्त में इस ग्रन्थ के मूलाधार की कुछ झलक दी गयी है। यही यहाँ पर स्पष्ट रूप से विवेचना किया जाता है। रामायण में गोस्वामी जी ने आनन्दकन्द श्रीरामचन्द्र के गुण, यश, लीला तथा सुकीर्ति का परम भक्ति भाव से कीर्तन किया है और इसमें उन्हीं की कथा सप्रेम वर्णन की गई है, क्योंकि रामकथा एक अपूर्व वस्तु है जैसा कि कवि ने स्वयम् कहा है—

"बुध विश्राम सकल मन रंजनि। रामकथा कलिकलुष विभंजनि।
रामकथा कलि कामद गाई। सुजन सजीवनि मूरि सुहाई।।
सोई वसुधा तल सुधा तरंगिनी। भय भंजनि-भ्रम-भेक-भुअंगिनी।।"

और—

"रामचरित चिन्तामनि चारू। संत सुमति तिय सुभग सिंगारू।।" इत्यादि।

यह कथा यद्यपि इनके पूर्ववर्ती अनेक कवियों के ग्रन्थों में वर्णित हुई है परन्तु इन्होंने निज ग्रन्थ की रचना में किसी एक ग्रन्थ को सर्वथा आधारभूत नहीं माना है। यह बात इन्होंने स्वयम् ही कही है :—

"नाना पुराण निगमागम सम्मतं यद्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोऽपि।
स्वान्तःसुखाय तुलसी रघुनाथगाथाभाषानिबन्धमतिमञ्जुलमातनोति।।"

पुनः :—

यत्पूर्वं प्रभुणा कृतं सुकविना श्रीशम्भुना दुर्गमं
श्रीमद्रामपदाब्ज भक्तिमनिशं प्राप्त्यै तु रामायणम्।
मत्वा तद्रघुनाथनामनिरतं स्वान्तस्तमः शान्तये
भाषाबद्धमिदं चकार तुलसीदासस्तथा मानसम्।।"

तो भी इनका विशेषांश अध्यात्म रामायण से लिया गया है और इन्होंने वाल्मीकीय रामायण को भी प्रधान आश्रय रखा है। इसके सिवाय इन्होंने—रघुवंश, हनुमन्नाटक, श्रीमद्भागवत, श्रीमद्भगवद्गीता, प्रसन्नराघव प्रभृति ग्रन्थों से भी यथा रुचि सहायता ली है। और भक्ति की प्रधानता पर दृष्टि रख कर इन्होंने कथा प्रसङ्ग निजमतानुसार लिखा है जो निस्सन्देह श्लाघ्य है। इसीसे इस ग्रन्थ के भिन्न भिन्न सोपानों का कथा वर्णन

जहाँ-तहाँ वाल्मीकीय तथा अध्यात्म रामायण से सर्वांश नहीं मिलता। अतएव इन्हें न किसी ग्रन्थ का अनुवादक ही कह सकते और न किसी का अनुगामी ही बता सकते। वरन ये इसके स्वतंत्र सृष्टिकर्त्ता कहे जायेंगे।

इस ग्रन्थ के किस-किस कथा प्रकरण में—वाल्मीकीय तथा अध्यात्म रामायण वर्णित कथाओं से भेद है, यह बात वाल्मीकी रामायण का परिच्छेद देखने से ज्ञात होगी।

जो लोग अन्य शास्त्रादि की बातों के इसमें समावेशित होने की बात को अप्रमाणिक और भूल बताते हैं उनके कथन का उत्तर अभी दिया जा चुका है।

षष्ठ परिच्छेद

# रामायण का वास्तविक नाम

यद्यपि यह सम्पूर्ण ग्रन्थ 'तुलसीकृत रामायण' 'रामायण' तथा 'चौपाई रामायण' के नाम से प्रसिद्ध है परन्तु इसका यथार्थ नाम 'रामचरित मानस' है। गोस्वामी जी ने स्वयम् ही कहा है —

"रामचरित मानस यह नामा। सुनत स्रवन पाइय बिश्रामा॥
रामचरित मानस मुनि भावन। बिरचेउ संभु सुहावन पावन॥
त्रिबिध दोष दुख दारिद दावन। कलि कुचालि कुलि कलुष नसावन॥
रचि महेस निज मानस राखा। पाइ सुसमउ सिवा सन भाषा॥
तातें 'रामचरितमानस' बर। धरेउ नाम हियँ हेरि हरषि हर॥"

परन्तु यह पूछा जा सकता है कि जब श्री महेश जी ने इस कथा को रचकर ही अपने मानस में रखा और शुभ अवसर पाकर यह कथा उन्होंने श्री पार्वती जी से कही तब गोसाईं जी को इसकी जानकारी कैसे हुई। इसका उत्तर आगे की चौपाइयों में वर्तमान है :—

"संभु कीन्ह यह चरित सोहावा। बहुरि कृपा करि उमहि सुनावा॥
सोइ सिव कागभुसुंडिहि दीन्हा। राम भगति अधिकारी चीन्हा॥
तेहि सन जागबलिक पुनि पावा। तिन्ह पुनि भरद्वाज प्रति गावा॥
मैं पुनि निज गुर सन सुनी, कथा सो सूकरखेत।
समुझी नहिं तसि बालपन, तब अति रहेउँ अचेत॥
तदपि कही गुर बारहिं बारा। समुझि परी कछु मति अनुसारा॥"

गोसाईं जी ने उसी कथा को अपने मन के प्रबोध के हेतु भाषाबद्ध करके अपने ग्रन्थ का नाम 'रामचरित मानस' रखा है। अपने मन के प्रबोध के ही हेतु क्यों? संसार के परम कल्याण के लिये इसकी अवतारणा हुई इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं।

गोसाईं जी इन रामायण की कथा में पुराण तथा अन्य ग्रन्थ कथित कथाओं से जो कहीं भेद पाया जाता है उसका समाधान गोसाईं जी ने इन चौपाइयों में स्पष्ट कर दिया है —

"नाना भाँति राम अवतारा। रामायण सतकोटि अपारा॥
कल्पभेद हरि चरित सोहाए। भाँति अनेक मुनीसन्ह गाए॥
करिय न संसय अस उर आनी। सुनिय कथा सादर रतिमानी॥"

हम भी पाठकों से यही निवेदन करते हैं कि आप लोग इस रामायण वर्णित कथा का सारांश सादर सुनिये कि कवि ने प्रत्येक काण्ड में क्या-क्या कहा है।

सप्तम परिच्छेद

# रामायण का विषय

## बालकाण्ड

पहले सात श्लोकों में कवि ने वाणी विनायक भवानी, शंकर, गुरु कवीश्वर (वाल्मीकि जी) कपीश्वर, सीता तथा रामचन्द्र की वन्दना करके ग्रन्थ के आधार एवम् रचना का कारण कहा है। फिर पाँच सोरठों में श्रीगणेश विष्णुभगवान, कमलापति तथा शिवजी की वन्दना की गई है। तदनन्तर "बंदउ गुरुपद कंज कृपासिंधु नररूपहरि। महामोह तमपुंज जासु बचन रवि कर निकर॥" यह सोरठा दिया हुआ है। पं० ज्वाला प्रसाद पं० रामेश्वर भट्ट महात्मा हरिहर प्रसाद जी महात्मा सन्तसिंह प्रभृति टीकाकारों ने तथा ग्राउस साहब ने इस सोरठे के द्वारा गुरु की वन्दना बताई है और सर्वसाधारण भी ऐसा ही समझते हैं। 'मानस मयंक' की टीका में इसके द्वारा गुरु की सूर्यवत् वन्दना और इन पाँच सोरठों में पञ्चदेव की वन्दना लिखी है। 'मानस मयंक' के रचयिता पण्डित शिवलाल पाठक ने 'मानस अभिप्राय दीपक' में यह दोहा दिया है:—

प्रथम राम है विघ्नयुग, तीजे कमलाकान्त।
वन्दि तुरीय उमेश युत, गुरु रवि पद नख अन्त॥

इसके आधार पर उपर्युक्त सोरठा के द्वारा सूर्य की वन्दना मानी जाती है। सूर्यवत् गुरु की वन्दना में तो उतना दोष नहीं परन्तु इससे गुरु की वन्दना सर्वथा उड़ा देना योग्य नहीं। महात्मा रामचरण दास जी ने भी इसमें गुरु की वन्दना मानी है और लिखा भी है कि हरि (सूर्य) अपनी किरणों से रात्रि को दूर करता है और गुरु अपने वचन किरणों से शिष्य का अज्ञानतम नाश करता है।

दूसरे सोरठों में भी कोई २ सूर्य की वन्दना बताते हैं कि बालक मूक तथा पंगु रहता है सूर्य प्रसन्न दिनों से उसके दोनों दोष दूर करते हैं। ग्राउस साहब ने इसके द्वारा सरस्वती की वन्दना बताई है।

फिर सज्जन असज्जन, देव दानव इत्यादि की वन्दना कई पृष्ठों में होती चली गई है। इस वन्दना में दुरात्माओं पर व्यंग भी होता गया है। इस प्रकार की वन्दना बड़ी ही विशद तथा काव्यमय है। इतनी लम्बी चौड़ी वन्दना अन्य किसी ग्रन्थ में नहीं देखी जाती

आभास नहीं हुआ कि 'मैंने तुम्हें परित्याग किया' और मन ही मन परित्याग करने पर भी खेद ही रहा। सती के सच्ची बात कह देने पर वे उन्हें इस तरह त्याग करते या नहीं, यह बात दृढ़ता पूर्वक नहीं कही जा सकती। और सती के मोह के प्राबल्य ही के कारण रामचन्द्र ने उन्हें प्रत्यक्ष प्रभाव भी दिखलाया परन्तु उस पर भी कदाचित् उन्हें पूर्णतया प्रबोध नहीं हुआ और इसीसे दूसरे जन्म में भी भ्रम ही भाव से क्यों न हो उन्होंने उसी सम्बन्ध में शिवजी से फिर प्रश्न उठाया।

शिवजी की प्रतिज्ञा के कुछ काल पीछे अपने पिता के घर यज्ञशाला में शिवजी का भाग न देख और उनका अपमान समझ सती ने योगाग्नि में शरीर त्याग कर हिमाचल के घर पुनः पार्वती नाम से जन्म धारण किया और नारद के उपदेश से तप करके विवाह द्वारा अपने पूर्व पति महादेव जी को फिर प्राप्त हुईं। इसी के मध्य में देवतों के विनय से कन्दर्प महादेव जी का अविचल ध्यान भङ्ग करने गया है जिसमें कि वे पार्वती से विवाह कर सकें और परहित-साधन में शिवजी की कोपाग्नि में भस्म हुआ है।

कवि ने महादेव जी की विचित्र बरात का अच्छा चित्र खींचा है। यह बरात देखकर बालकवृन्द तो पहले ही प्राण लेकर पलायमान हुए थे परिछन के समय स्त्रियाँ भी विकट वेषधारी महादेव को देख जान लेकर भागीं और मैना पार्वती को गोद में लेकर नाना प्रकार से विलाप कलाप करने लगीं।

मैना का विलाप स्त्री-स्वभाव-सुलभ था। वह कितनी ही दृढ़ चित्त क्यों न हों थीं आखिर स्त्री ही। अपनी सुकुमार सुन्दर सुता का ऐसा वर देख उनका दुखित होना स्वाभाविक था विशेषतः जब कि उन्होंने पहले ही अपने पति से कह दिया था कि 'मुनि की बातें मेरी समझ में नहीं आईं अच्छा घर वर कुल देख कर कन्या का विवाह कीजिये जिसमें आगे उर में दाह न हो।' और उन्होंने पार्वती को तप करने की सम्मति हिमाचल के यह कहने पर ही दी थी कि सुन्दर वर गुननिधि एकेलू॥

अंगरेजी भाषा के आदि कवि चौसर (Chaucer)[1] के समकालीन मैथिल कवि विद्यापति ने भी जिन्हें बहुत से लोग शिवभक्त मानते हैं, एक पद में मैना से ऐसा ही विलाप कराया है :—

"हम नहिं आजु रहब यहि आँगन, जो बुढ़ होयत जमाय गे माई। एकत बइरि भेला बिधि बिधाता दोसरे धियाकर बाप॥ तीसरे बइरि भेला नारद बाभन, जे बुढ़ आनल जमाय गे माई॥ पहिलुक बाजन डामरू तोरब, दोसरे तोरब रुन्डमाला। बरद हाँकि बरियात बैलाइब, धिया ले जाएब पराइ गे माई॥ धोती लोटा-पतरा-पोथी एहो सब लेबन्हि छिनाय। जो किछु बजता नारद बाभन, दाढ़ी धे घिसियाएब गे माई॥"

---

1 समय १३२८—१४०० ईस्वी।

गोसाईं जी ने परिहास हास नहीं किया है विद्यापति ने चौका पर बैठा कर महादेव जी का भद्दा रूप दिखलाया है—

"चैमल्त महात्म चौका चढ़ि। जटा छिरिआओल माहथ भरि॥ थिधि कत थिधि कत थिधि कत थिधि कत। थिधि न करै से हर हो हठ भत॥ थिथिण करैत हर हो घुसि खसु। संभरि खसल फनि श्री गौरी हँसु॥"

बिहार के ग्रामीण गीतों में भी ऐसा ही कहा जाता है —

डिमिर डिमिर डमरू बाजे सिवजी भइले असवार।
कहवाँ के ए दइया जम्मन आईल, आइल भजलो न जाइ।
परिछ चहर भइली मासु मदागिनी सरप छोड़ला फुफुकार।
पसतर खसि के पराइल मदागिनी ना भल एह के सम्हार॥
बिआल में उड़ल बिआलें में बूड़ल बिया लें में खिलयों पतार।
अइसन तपसिया के बिआ ना में दयों बरु गौरा रहि हैं कुआँर॥
कलसा फोरब मोड़ो तोरब चउमुख दयबहुँ बुताइ॥

इससे विदित होता है कि शिवपुराण कुमार संभव आदि ग्रन्थों में महादेव जी का विवाह सुन्दर रीति से वर्णन होने पर भी गोसाईं जी के बहुत काल पूर्व से महादेव जी के विवाह-सम्बन्ध में ऐसा वर्णन होता आता है और गोसाईं जी ने उसी का अनुकरण किया है। जो हो, पाठकों को जो आनन्द महादेव जी का विवाह विवरण पाठ में मिलता है वह रामचन्द्र के विवाह-वर्णन में नहीं मिलता।

अब देखिये उधर तो महादेव जी की बरात इस प्रकार से आई और इधर सब पहाड़, सागर, वन, नदी, तालाब इत्यादि सुन्दररूप धारण कर हिमाचल के घर नेवता पुराने आये। यहाँ निश्चय गोसाईं जी का अभिप्राय पर्वतादि के अधिष्ठाता देवतों ही से है, नहीं तो नदी, पहाड़ क्या शरीर धारण करेंगे![1]

---

१ प्राचीन दार्शनिकों के विचार में प्रकृति के प्रत्येक पदार्थ के अधिष्ठाता देवता हैं इसीसे निर्जीव पदार्थों का भी इस प्रकार से वर्णन किया जाता है जैसे उनमें सजीव पदार्थों के गुण वर्तमान हों। वेदान्त के अनुसार यह संसार जो ब्रह्म परमात्मा का प्रकाश स्वरूप है निश्चय सजीव है क्योंकि चैतन्य प्राणी के गुणों से सम्पन्न है। तमस् के आधिक्य से जितने पदार्थ निर्जीव तथा चेतना रहित बोध होते हैं। परन्तु सच्ची बात यह है कि उन में चैतन्यता का सर्वथा अभाव नहीं होता। किन्तु यह गुण उनमें अदृश्य तथा गुप्त रूप से वर्तमान रहता है। यूनानी भाषा में Nymphs, Fairies, Naiad, Elves Muses आदि भिन्न भिन्न विषय के अधिष्ठात्री देवता माने जाते हैं। पाठक वृन्द इस अधिष्ठात्री देवता की बात को आगस्ट कामटे (August Compte) के दार्शनिक सिद्धान्त (Metaphysical Theory) से मिलान करें। डाक्टर ज० सी० बोस ने भी एतदर्थ सिद्ध कर दिया है कि प्रत्येक अणु परमाणु में भी चैतन्य वर्तमान है।

मालूम नहीं हुआ कि उन्होंने तुम्हें परित्याग किया और मन ही मन परित्याग करने पर भी खेद ही रहा। सती के सच्ची बात कह देने पर वे उन्हें इस तरह त्याग करते या नहीं यह बात दृढ़ता पूर्वक नहीं कही जा सकती। और सती के मोह के प्राबल्य ही के कारण रामचन्द्र ने उन्हें प्रगट प्रभाव भी दिखलाया परन्तु उस पर भी कदाचित उन्हें पूर्णतया प्रबोध नहीं हुआ और इसीसे दूसरे जन्म में भी गुप्त ही भाव से क्यों न हो उन्होंने उसी सम्बन्ध में शिवजी से फिर प्रश्न उठाया।

शिवजी की प्रतिज्ञा के कुछ काल पीछे अपने पिता के घर यज्ञशाला में शिवजी का भाग न देख और उनका अपमान समझ सती ने योगाग्नि में शरीर त्याग कर हिमाचल के घर पुनः पार्वती नाम से जन्म धारण किया और नारद के उपदेश से तप करके विवाह द्वारा अपने पूर्व पति महादेव जी को फिर प्राप्त हुई। इसी के मध्य में देवताओं के विनय से कन्दर्प महादेव जी का अविचल ध्यान भङ्ग करने गया है जिसमें कि वे पार्वती से विवाह कर सकें और परहित-साधन में शिवजी की कोपाग्नि में भस्म हुआ है।

कवि ने महादेव जी की विचित्र बरात का अच्छा चित्र खींचा है। यह बरात देखकर बालकवृन्द तो पहले ही प्राण लेकर पलायमान हुए थे परिछन के समय स्त्रियाँ भी विरुद्ध भेषधारी महादेव को देख प्राण लेकर भागीं और मैना पार्वती को गोद में लेकर नाना प्रकार से विलाप कलाप करने लगीं।

मैना का विलाप स्त्री-स्वभाव-सुलभ था। वह कितनी ही दृढ़ चित्त क्यों न हों थीं आखिर स्त्री ही। अपनी सुकुमार सुन्दर सुता का ऐसा वर देख उनका दुःखित होना स्वाभाविक था, विशेषतः जब कि उन्होंने पहले ही अपने पति से कह दिया था कि 'मुनि की बातें मेरी समझ में नहीं आईं अच्छा घर, वर कुल देख कर कन्या का विवाह कीजिये जिसमें आगे उर में दाह न हो।' और उन्होंने पार्वती को तप करने की सम्मति हिमाचल के यह कहने पर ही दी थी कि सुन्दर सब गुननिधि वृषकेतू॥

अंगरेजी भाषा के आदि कवि चौसर (Chaucer)[1] के समकालीन मैथिल कवि विद्यापति ने भी जिन्हें बहुत से लोग शिवभक्त मानते हैं एक पद में मैना से ऐसा ही विलाप कराया है:—

"हम नहिं आजु रहब यहि आँगन, जो बुढ़ होयत जमाइ गे माई। एकत बइरि भेला बिहि बिधाता दोसरे धिआकर बाप॥ तीसरे बइरि भेला नारद बाभन, जे बुढ़ आनल जमाई गे माई॥ पहिलुक बाभन डामरू तोरब, दोसरे तोरब रुण्डमाला। बरद हाँकि बरिआत बैलाइब, धिआ ले जाइब पराइ गे माइ॥ धोती लोटा-पतरा-पोथी एहो सब लेबहि छिनाय। जो किछु बजता नारद बाभन, दाढ़ी धै घिसिआइब गे माइ॥"

1 समय १३२८—१४०० ईस्वी।

विवाह के पीछे शिवजी का पुनः साथ होने पर पार्वती जी ने रामचरित सम्बन्धी कई एक प्रश्न किया है जिन प्रश्नों में कवि ने रामायण-वर्णित विषयों की एक प्रकार से सूची दी है। उन प्रश्नों के उत्तर में शिवजी ने काक भुसुंडी और गरुड़ के सम्वाद द्वारा रामचरित वर्णन किया है। इसी स्थान से वस्तुतः गोसाईं जी की रामायण आरम्भ होती है।

याज्ञवल्क्य ने पहले महादेव जी की कथा विस्तार पूर्वक कह कर जाँच लिया है कि श्रोता को रामकथा में सच्चा प्रेम है या नहीं, एवम् वे इसके सुनने के अधिकारी हैं या नहीं क्योंकि—"बिनु छल बिस्वनाथ पद नेहू। रामभगत कर लच्छन एहू॥" भरद्वाज मुनि परीक्षा में प्रथम दर्जे में पासकर गये हैं। उनका योग्यता-पत्र देख लीजिये—

"सम्भुचरित सुनि सरस सुहावा। भरद्वाज मुनि अति सुखपावा॥
बहु लालसा कथा पर बाढ़ी। नयननीर रोमावलि ठाढ़ी॥"
और "प्रेम विवस मुख आव न बानी।"

यह देख याज्ञवल्क्य जी को महानन्द हुआ है कि श्रोता अच्छे मिले और पार्वती जी के प्रति शिवजीकथित-कथा वे भरद्वाज जी को सुनाने लगे हैं।

## रामकथा

पहले शिवजी ने हरि अवतार का साधारण कारण कहा कि—

"जब जब होइ धरम कै हानी। बाढ़हिं असुर अधम अभिमानी॥
करहिं अनीति जाइ नहीं बरनी। सीदहिं बिप्र धेनु सुर धरनी॥
तब तब धरि प्रभु बिबिध शरीरा। हरहिं कृपानिधि सज्जन पीरा॥"[1]

फिर दो चार बार के रामावतार का विशेष कारण कहा गया है। यथा, जय विजय का शाप, निज पातिव्रत भंग होने से जालन्धर की स्त्री का शाप देना, नारदमोह, स्वायम्भुवमनु और शतरूपा का वरदान तथा राजा भानुप्रताप का विप्रशाप।

काल पाकर भानुप्रताप तथा उसका भाई अरिमर्दन रावण और कुम्भकर्ण, उसका सचिव धर्म्मरुचि विभीषण एवं उसके परिवार के अन्य लोग तथा नौकर चाकर रावण के पुत्र पौत्र आदि होते गये। रावण सपरिवार बड़ा पराक्रमी हुआ, यहाँ तक कि 'भुजबल बिस्व बस्य करि राखेसि कोउ न स्वतंत्र।' और तब उसकी आज्ञा पाकर उसके वंशधर तथा अनुचर घोर उपद्रव मचाने लगे और धर्म्मकार्यों में बाधक हो ब्राह्मणों को बेतरह सता कर मानों शाप का बदला चुकाने लगे क्योंकि ब्राह्मणों ही ने बिना विचारे निरपराधी भानुप्रताप को शाप दिया था। गोसाईं जी ने इस प्रकरण में निशिचर की अच्छी परिभाषा दी है:—

"मानहिं मातु पिता नहिं देवा। साधुन्ह सन करवावहिं सेवा॥
जिन्ह के यह आचरण भवानी। ते जानहु निसिचर सब प्रानी॥"

१ श्रीमद्भागवतगीता अध्याय ४ श्लोक ७-८ देखिये।

इन निशिचरों का उत्पात इस सीमा को पहुँचा कि धरणी व्याकुल हो धेनु रूप धारण कर देवों के पास आकर[1] अपना दुःख रोने लगी और ब्रह्मा के देवों के संग स्तुति करने पर यह आकाशवाणी हुई कि "तुमलोग डरो मत कश्यप अदिति को हमने पहले ही वर दिया है और वे लोग दशरथ तथा कौशल्या होकर अवध में हैं, हम अंशों के सहित उनके घर मनुष्य शरीर धारण कर नारद की सब बातें सत्य करेंगे।" अर्थात् नारी-वियोग दुःख सहन कर निशिचरों का नाश करेंगे।

इस आकाशवाणी से स्पष्ट ध्वनित होती है कि गोस्वामी जी ने इस रामायण में कई कल्पों के रामावतारों की कथायें यथारुचि सम्मिलित की हैं क्योंकि यहां तो श्री महादेव जी ने स्वायम्भुवमनु तथा शतरूपा के समय की कथा प्रारम्भ की है इधर भानुप्रताप के रावण होकर उत्पात मचाने पर ब्रह्मा ने स्तुति की है और कश्यप तथा अदिति के घर जन्म महणकरी नारद का वचन सत्य करने की आकाशवाणी होती है। इसीसे गोसाईं जी ने स्वयम् कल्पभेद की चर्चा की है।

समय मिटा के अनन्तर भूपति दशरथ ने वृद्धावस्था में गुरुवशिष्ठ की सम्मति से शृङ्गी ऋषि द्वारा पुत्रेष्टि यज्ञ कराया है। चरु लिए स्वयम् प्रकट होकर अग्नि ने उसे यथायोग्य रानियों को बाँट देने की आज्ञा दी है। दशरथ जी ने आधा कौशल्या जी तथा चौथाई कैकेयी को स्वयम् दिया और फिर शेष का दो भाग करके एक एक भाग पूर्वोक्त दोनों रानियों के द्वारा सुमित्रा को दिलवाया।

कालिदासकृत रघुवंश[2] में भी कौशल्या तथा कैकेयी के ही द्वारा सुमित्रा को चरु का भाग दिलाया गया है। परन्तु वाल्मीकिजी ने तीनों रानियों को स्वयम् दशरथ ही के हाथ से चरु दिलाया है—

"कौशल्यायै नरपतिः पायसार्धं ददौ तदा। अर्धादर्धं ददौ चापि सुमित्रायै नराधिपः॥ कैकेय्यै चावशिष्टार्धं ददौ पुत्रार्थकारणात्। प्रददौ चावशिष्टार्धं पायसस्यामृतोपमम्। अनुचिन्त्य सुमित्रायै पुनरेव महामतिः॥"

इस श्लोक से यह भी देखा जाता है कि रामचन्द्र जी चरु के आधे अंश से, लक्ष्मण जी उसके चौथाई अंश से, एवम् भरत तथा शत्रुघ्नजी प्रत्येक उसके आठवें अंश से हुए।

परन्तु रामायण-तिलक ग्रंथ में चरुविभाग सम्बन्धी श्लोक इस प्रकार से लिखा हुआ है और इससे मानसमी-लिखित विभाग ठीक मिल जाता है—

"इत्युक्त्वा प्रददौ तस्य हविर्षोऽर्द्धं नराधिपः। स्वयमेव समं कृत्वा भागं भागवतां वरः॥ अर्द्धादर्द्धं ददौ चापि कैकेय्यै च नराधिपः। चतुर्भागं द्विधा कृत्वा सुमित्रायै ददौ तदा॥"

---

1 भागवत में भी लिखा है कि धरणी धेनुरूप धारण कर देवों के पास दुःख रोने गई थी, और सबों ने ईश्वर की स्तुति की थी —इत्यादि।

2 सर्ग १० श्लोक ५४ ५५ और ५६।

अनन्तर इस प्रकार रानियों की गर्भस्थिति होने पर[1] यथा समय श्री राम, भरत लक्ष्मण तथा शत्रुघ्न चारों भाइयों का प्रादुर्भाव हुआ है। श्री रामचन्द्र के प्रादुर्भाव का समय आन ब्रह्मादि देवों ने आकर स्तुति की है और रामचन्द्र ने चतुर्भुज रूप से माता को दर्शन दिया है।[2]

कवि ने चारों भाइयों की बाललीलादि की सुन्दर छवि दर्शाई है। इसी लीला के मध्य में रामचन्द्र ने मुस्कुराकर अम्बा में अखण्ड अद्भुत रूप दिखलाया है।[3] कुछ काल बीतने पर विश्वामित्र जी राम लक्ष्मण को दशरथजी से अपने यज्ञ की रक्षा के लिये मांगने आये हैं। दशरथ जी ने रामचन्द्र को देने में पहले कुछ इधर उधर किया है,[4] परन्तु वशिष्ठजी के समझाने से चित्त सन्देह दूर होने पर उन्होंने दोनों भाइयों को मुनि के संग कर दिया है।"

ताड़का तथा सुबाहु को ससैन्य वध करके यज्ञ रक्षा के अनन्तर विश्वामित्र एवं अन्य मुनियों के संग रवाने होकर गंगा के दक्षिण तट पर अहिल्या[5] का उद्धार करते हुए रामचन्द्र

---

१ रघुवंश के अनुसार गर्भस्थिति होने पर ये रानियां स्वप्न देखा करती थीं कि शंख चक्र गदा पद्म धारण किये हुए बौने पुरुषगण उनकी रक्षा कर रहे हैं गरुड़ उन्हें आकाश में ले जाते हैं लक्ष्मी उनकी सेवा करती हैं ऋषि समूह वेदमन्त्र पाठ द्वारा उनकी पूजा करते हैं।

२ श्रीकृष्ण के प्रगट होने के समय भी देवतों ने आकर स्तुति की है। और उन्होंने भी चतुर्भुज रूप से शंखचक्रादि धारण किये दर्शन दिया है। १० स्कन्ध, अ० २/३।

३ श्रीकृष्ण ने भी एक बार ऐसा ही किया है। १ स्कन्ध अ० ७।

४ वाल्मीकीय रामायण में तो मुनि का रामचन्द्र को मांगना सुन कर दशरथ जी मूर्छित हो गये हैं और रामचन्द्र के देने में सम्मत नहीं हुये हैं। इस पर मुनि ने ऐसा क्रोध किया है कि पृथ्वी कांपने लगी है। तब वशिष्ठ जी समझा बुझाकर राजा को राह पर लाये हैं।

भट्टी में भी ऐसा ही लिखा हुआ है—"स शुश्रुवांस्तद्वचनं मुमोह राजा सहिष्णुः सुतविप्रयोगम्। अहंयुनाथ क्षितिपः शुभंयुरूचे वचस्तापसकुञ्जरेण॥"

किन्तु रघुवंश में दशरथ ने बिना कुछ कहे राम लक्ष्मण को मुनि के साथ कर दिया है— कृच्छ्रलब्धमपि लब्धवर्णभाक् तं दिदेश मुनये सलक्ष्मणम्। अप्यसुप्रणयिनां रघोः कुले न व्यहन्यत कदाचिदर्थिता। सर्ग ११ श्लोक २।

५ बहुत से लोग कहते हैं कि अहिल्या बक्सर में तारी गई। बक्सर के पश्चिम अहिरौली गांव में अहिल्या के नाम पर एक मन्दिर भी बना हुआ है। यह बात रामचरितमानस या वाल्मीकीय से सिद्ध नहीं होती। वाल्मीकि ने लिखा है कि लोग सिद्धाश्रम से उत्तराभिमुख चलकर पहले दिन सायंकाल में सोन किनारे ठहरे और दूसरे दिन मध्याह्न में गंगातट पर पहुँच कर वहीं विराजमान हुए। अर्थात् सिद्धाश्रम से डेढ़ दिन में गंगा के कूल पर पहुंचे। जब बक्सर का विश्वामित्र का स्थान होना मानते हैं तो वहां से अहिरौली जाने में एक दिन ही लगेगा और न सोन ही पार होना होगा, और अहिरौली सिद्धाश्रम का ही भाग होगा।

सुभग द्वार सब कुलिस कपाटा। भूप भीर नट मागध भाटा॥
बनी बिसाल बाजि गज साला। हय गय रथ संकुल सब काला॥
सूर सचिव सेनप बहुतेरे। नृप गृह सरिस सदन सब केरे॥
पुर बाहिर सर सरित समीपा। उतरे जहँ तहँ बिपुल महीपा॥
देखि अनूप एक अँवराई। सब सुपास सब भाँति सुहाई॥
कौसिक कहा मोर मन माना। यहाँ रहिय रघुवीर सुजाना॥"

विश्वामित्र के आगमन का समाचार पाने पर जनक जी आकर उनसे सप्रेम मिले हैं दोनों भाइयों की अलौकिक शोभा देख अति आह्लादित तथा मोहित हुये हैं और इन दोनों का मुनि के साथ एक सुन्दर सदन में डेरा दिलवाया है। नगरवासी नर-नारियाँ भी इनका सहज सौन्दर्य देख चकित-चित्त हो गई हैं। वाल्मीकीय रामायण भट्टिकाव्य तथा रघुवंश सबों में जनसमुदाय के मोहित होने की बात कही है।

"इमौ कुमारौ भद्रं ते देवतुल्यपराक्रमौ। अश्विनाविव रूपेण समुपस्थितयौवनौ। यदृच्छयैव गां प्राप्तौ देवलोकादिवामरौ॥ भूषयन्ताविमं देशं चन्द्रसूर्यौ इवाम्बरम्"।—(रामायण)

"धृतास्त्र मित्रावरुणौ किमेतौ किमश्विनौ सोमरसं पिपासू। जनं समस्तं जनकाश्रमस्थं रूपेण तावोजिहतां नृसिंहौ॥"—भट्टी।

"तौ विदेहनगरीनिवासिनां गां गताविव दिवः पुनर्वसू। मन्यते स्म पिबतां विलोचनैः पक्ष्मपातमपि वञ्चनां मनः॥"—रघुवंश।

जिस शोभा पर महायोगेश्वर महादेव मोहित रहते थे उसपर राजर्षि तथा जनसमुदाय का मुग्ध होना कौन आश्चर्य की बात है।

उस दिन दोनों भाई नगर तथा धनुष-यज्ञशाला देखने गये और दूसरे दिन भोर में विश्वामित्र की पूजा के लिये फूल लाने के समय जनकजी की फुलवारी में रामचन्द्र और सीताजी का दूर ही से परस्पर दर्शन हुआ है।

यह फुलवारी-प्रसंग सर्वथा नवीन प्रकरण है और गोसाईं जी के ही मस्तिष्क से इसकी उत्पत्ति हुई है। इनके पूर्ववर्ती किसी अन्य कवि का इसपर दावा नहीं है। साहित्य मार्केट में इसकी रजिस्ट्री इन्हीं के नाम से हुई है और यह इनका 'पेटेन्ट' पदार्थ है। यह वर्णन विशुद्ध शृंगाररसपूर्ण और महामनोहर है। इसकी छटा हमने पाठकों को अन्यत्र दिखलाई है और यह भी बताया है कि शृंगार-चित्रण में भी इनकी लेखनी कैसी प्रभावशालिनी थी। यदि भृगुनन्दन का आगमन नहीं होता तो यहाँ से विवाहान्तर अवध में लौट आने तक शृंगार ही शृंगार देख पड़ता।

कवि ने कहा है कि धनुष-यज्ञ-स्थल में रामचन्द्र के आने पर लोगों को अपनी-अपनी

करहिं न रन रघुबंसी ॥" रामचन्द्र ने भी इसका पक्ष करके कहा है :—"देव बिलोकि कहेसि कछु बालक नहिं दोष। और देखि कुठार बान धनुधारी। भइ लरिकहि रिसि बीर बिचारी ॥ नाम जान पै तुम्हहिं न चीन्हा। बंस सुभाव उतर तेहि दीन्हा ॥ इत्यादि।

लक्ष्मण जी को सब स्थान पर गोसाईं जी ने मूर्तिमान वीररस के समान चित्रित किया है।

गोसाईं जी ने बड़ी चतुराई की कि हनुमन्नाटक के समान परशुराम को सभा ही में अवतीर्ण किया। इससे एक तो आगे राह का बखेड़ा मिट गया दूसरे दंभ लेनेवाले राजे भी भयभीत हो मौन हो गये और पूर्वोक्त सम्वाद के समय रामचन्द्र का गम्भीर नम्रस्वभाव भी नगरनिवासियों पर स्पष्ट हो गया वह तो धनुष तोड़ने ही में देख चुके थे और दोनों भाइयों के सौंदर्य पर तो वे पहले ही से आप ही आप लट्टू हो रहे थे।

हनुमन्नाटक में रामचन्द्र ने स्वयं लक्ष्मण से कुछ बात चीत की है परन्तु गोसाईं जी ने रामचन्द्र का गाम्भीर्य—गौरवरक्षा के विचार से उन्हें नहीं वाद कराया है।

केशवदास सहस्रार्जुन तथा रावण को भी जनकपुर ले गये हैं और उन्होंने वाल्मीकीय के अनुसार समारंभ होने के पीछे रामचन्द्र को वहाँ ले जाकर धनुष उठवाया है एवम् परशुराम की से बरात लौटती समय भेंट कराई है। गोसाईं जी ने ऐसा नहीं कराया है। बाण जानकी को माता के भाव से देखता था—"मेरे गुरु को धनुष है, सीता मेरी माइ।"[1] अतएव उसे वहाँ ले जाना इन्होंने व्यर्थ समझा होगा और जिस रावण को ऐसा बलिष्ट और पराक्रमी लिखा है कि प्रतिभट जोधन कतहुँ न पावा ॥ और जिसके बराबर्ती [illegible] के सदृश वीरधारी बताये गये हैं, उसे इन्होंने भरी सभा में परशुराम द्वारा भयभीत तथा किसी अन्य पुरुष द्वारा तिरस्कृत करना भी उचित नहीं विचारा होगा और उसके साथ किसी के झटपटी बातें करने से उपद्रव की भी निश्चय सम्भावना थी।

फिर अवध से बरात आने पर रामचन्द्र का जानकी से विवाह हुआ है। कवि ने बरात की तैयारी तथा विवाह की रीति रस्मों की बातों को विस्तारपूर्वक सुन्दर रीति से वर्णन किया है। सिन्दुर दान के सम्बन्ध में कहा है —

"अरुन पराग जलज भरि नीके। ससिहि भूष अहि लोभ अमी के ॥"

और जयमाल देने के समय कहा है :—

"सोहत जनु जुग जलज सनाला। ससिहि सभीत देत जयमाला ॥"

ये दोनों उपमायें क्या ही सुन्दर हैं।

इसी प्रकार अन्य तीनों भाइयों का भी वहीं विवाह हुआ है और सब के अवध लौट आने पर आनन्द परिछन तथा विविध मङ्गलाचार हुआ है। परिछन के समय के आमोद की तुलना वर्षान्त से अच्छी की गई है।

बालकाण्ड की वन्दना फुलवारी प्रसङ्ग धनुष भङ्ग तथा कई एक स्तुतियों की रचना बहुत ही विशद हुई है।

---

१ रामचन्द्रिका ७ वाँ प्रकाश छन्द २१।

अभागे शब्द का माथा ही मरोड़ दिया है, कभी किसी की पूंछ ही ऐंठ दी है और कभी किसी को अन्य स्थान से तोड़ मोड़ डाला है।

सामवेलर तथा मिस्टरेस गैम्प की गवारी बोलचाल की भाषा 'डिकन्स' कृत ग्रंथ के अंगरेज़ी पाठकों को जितना चकित करती है उस से नहीं अधिक हिन्दू-पाठक-वृन्द भाषा के ऐसे विलक्षण ज्ञाता के इन मनमानी काम से चकित होते हैं।[1]

इन के शब्दों के तोड़ मरोड़ और काँट छाँट से हिन्दू पाठकों को कहाँ तक आश्चर्य होता है इस की हमें खबर नहीं। और हमें ऐसे अभागे शब्द भी कम मिलते हैं जिन की ऐसी दुर्दशा हुई हो। हाँ, तुकान्त मिलाने के लिये लघु को गुरु एवम् गुरु को लघु अवश्य करते गये हैं। परन्तु जहाँ इन्हों ने ऐसा किया है वहाँ सर्वसाधारण को उस के अर्थ समझने में कठिनाई नहीं होती। भारतीय अन्य कवि भी आवश्यकतानुकूल ऐसा काट-छाँट किया करते हैं जिस में लोग 'कवि-स्वातन्त्र्य' कहते हैं। जब तक ऐसा करने से कविता का अर्थ समझने में बाधा तथा कठिनता न हो, अथवा उस का सौंदर्य नष्ट न हो तब तक इस स्वतन्त्रता से लाभ उठाने में कोई हानि नहीं है। और साहब ही के कथनानुसार इस रीति के तोड़ मरोड़ की प्रथा अंगरेज़ी लेखकों में भी प्रचलित है।

साहब बहादुर यह भी लिखते हैं कि "कुछ पुराने प्रचलित शब्दों का बारम्बार प्रयोग करना यथा चरणकमल पदपंकज आदि आधुनिक योरपदेशीय लोगों की रुचि के विरुद्ध है, परन्तु 'होमर' के काव्य में तथा क्लोपस्टाक कृत 'मसीहा' में भी इसी प्रकार के विशेषणों का बारम्बार प्रयोग पाया जाता है।"[2]

---

1 As has been said of Spenser's in 'Faries D'Onincy' Tulsidass never scruples on his own authority to cut down or alter a word or to adopt a mere corrupt pronunciation to suit a place in his metre or because he wants a rhyme. Sometimes he twists off the head or the tail of the unfortunate vocable altogether. Such vageries being unconciously requoted by the genius of the language are no more puzzling to a Hindu than the colloquialism of Sam Weller or Mrs Gamp are in Dicken's work to an English reader,—Growse Introduction to the Translation of Ramayan P XVIII published by Ram Narayan Lal

2 the constans repetition of a few stereotyped phrases—Such as lotus-feet, streaming-eyes, quivering frame—are irritating to modern European taste, though they find a parallel in the Stock epithets of the Homeric poem and still more striking one in Klopstock's Messiah, where similar expressions are for ever recurring in wearisome reiteration. F. S. Growse's Introduction to the Translation of Ramayan P. XIX published by Ram Narayan Lal. Ibid P. XX.

साहब बहादुर को 'कमल कुमोदिनी कान्ति, अवास चन्द्र चकोर चातक, हंस आदि की उपमाएँ भी फीकी प्रतीत हुई हैं और वे कहते हैं कि इन उपमाओं को सुनकर देशीय महाशय आनन्द से उछल पड़ते हैं, परन्तु विदेशियों के कर्णकुहर में ऐसी उपमायें नीरस और फीकी लगती हैं' ऐसा होना सम्भव है। परन्तु सब देश के कवि अपनी कवितारचना में स्वदेशियों की रुचि एवम् स्वदेश रीति के अनुसार ही उपमादि का प्रयोग करते हैं और उसी में अपनी योग्यता और निपुणता प्रदर्शित करते हैं। इस से उनकी कविता में किसी प्रकार का दूषण नहीं आता। भारतीयों को भी golden hair flaxen hair swan neck azure eyes इत्यादि की उपमाएँ सोहावनी और मनभावनी नहीं लगतीं तो इससे क्या वर्ड्सवर्थ मिल्टन आदि की रचना अप्रशंसनीय हो सकती है। अतएव पूर्वोक्त उपमाओं के प्रयोग से चाहे वे विदेशियों को रुचिकर हों या नहीं—इन की प्रतिभा में धब्बा नहीं लग सकता।

और रेवरेन्ड एड्विनग्रीव्स साहब लिखते हैं कि "कभी गोसाईं उपमाओं के वन में घूमते २ गुम हो जाते हैं और बहुत दूर तक निकल जाते हैं, पर क्या चन्द्रमा में कलंक नहीं है? हां! निष्कलंक तो केवल ईश्वर ही है परन्तु यहां चन्द्रमा के निरीक्षण में कुछ अनुरोध भी है। क्योंकि निशिनाथ को कभी उज्ज्वल बादलों की ओट में धीमे-धीमे जाते देखकर और पुनः गगनांगन में पूर्ण प्रभा प्रकाश करते हुवे शोभायमान पाकर जैसे चित्त आह्लादित होता है, वैसे ही गोसाईं जी को अलौकिक विशद उपमाओं के वन ही में कहीं घूमते और फिर बाहर आते देखकर मन मुग्ध और आनन्दित हो जाता है। परन्तु न सबको चन्द्रमा की यह छटा ही अवलोकन करने का सौभाग्य होता है और न सब कोई गोसाईं जी के उपमाविपिन में भ्रमण की बहार ही का यथार्थ आनन्द अनुभव कर सकता है।

और यदि हमारे रेवरेन्ड साहब को गोसाईं जी का उपमावन में घूमना ही सोहावन नहीं लगता तो 'स्वयं ही गुमन करना' कैसे रोचक हो सकता है? परन्तु जिस सुयोग्य रेवरेन्ड साहब को गोसाईं जी का स्वभाव एवम् रचनादि की अधिकांश बातें उत्तम और सुन्दर प्रतीत हुई हैं यदि उन्हें 'उपमा के वन में घूमना' और 'गुमन करना' रोचक नहीं हुआ तो इससे उन में दूषण आरोपण करना उचित नहीं और यदि कोई दूषण लगावे भी तो उन्हीं के कथनानुसार 'क्या चन्द्रमा में कलंक नहीं है'। हम तो गोसाईं जी के नाते उन की सदा प्रशंसा ही करेंगे।

बहुतेरे लोगों का यह भी कथन है कि इस ग्रन्थ में अन्यान्य कथाओं का बीच २ में आना और उनका एक लम्बा चौड़ा विवरण पाश्चात्य देशियों को अरोचक प्रतीत होता है। यदि इस का लक्ष्य केवल उपाख्यानों पर है तब तो अरोचक होना ठीक ही है। परन्तु ऐसे उपाख्यानों का रामायण में घुसाने का दोष गोसाईं जी के माथे नहीं मढ़ा जा सकता। हां, मदन दहन तथा प्रतापभानु आदि का जो कई एक उपाख्यान गोस्वामी जी ने स्वयम् रामायण में लिखा है विदेशियों को रोचक हो या न हो परन्तु हमारे देशीय बन्धुवर्ग उनके पाठ में कम आनन्द नहीं पाते और वे सचमुच उत्कृष्ट तथा आनन्दप्रद भी हैं। इसके सिवाय सब महाकाव्यों में न्यूनाधिक इस प्रकार की उपकथाएँ पाई जाती हैं। इसलिये भी

चौपाई का प्रतिचरण १६ मात्रा का होता है सही परन्तु कहीं २ कभी १५ मात्रा ही पर समाप्त कर देते हैं। केशवदास कृत रामचन्द्रिका[1] में प्रायः यही बात देखी जाती है। और पटियालानिवासी श्रीबाबा रामदासकृत 'छन्द प्रस्तारक प्रकाश भाषा'[2] में १५ कला के छन्दों के बयान में लिखा है :—

"तिथिकल प्रतिसम मतरस होय। यहि विधि कह चौपाई कोय ॥"

और एक अन्य कवि ने कहा है—

"पदरज के सोलह कल राखु। तासु नाम चौपाई भाखु ॥"

तब गोसाईं जी कहीं १५ ही मात्राएँ रखें तो क्या चिन्ता ?

रामायण तथा अन्य ग्रंथों में गोसाईं जी व्यक्तिवाचक नामों का भी कहीं २ अनुवाद करते गये हैं जैसे हाटक लोचन (हिरण्याक्ष) इत्यादि। परन्तु यह बात अन्य कवियों की रचना में भी पाई जाती है। और डाक्टर राजेन्द्रलाल मित्र ने इण्डो एरियन नामक ग्रंथ में बंगाल के पालवंशीय राजाओं के विषय में जो निबन्ध लिखा है, उस में उस वंश के आदि संस्थापक 'गोपाल' को 'लोकपाल' का नामान्तर बताते हुये उन्होंने कहा है कि 'मध्य युग में योरप में लोग अंगरेजी नामों का लैटिन भाषा में अनुवाद कर दिया करते थे और आज भी कविलोग पद मिलाने के लिए व्यक्ति-वाचक नामों को प्रायः बदल दिया करते हैं।[3]'

रामायण में कहीं २ दोहों में भी मात्रा की न्यूनता दिखाई जाती है —

यथा —प्रेम मगन कौसल्या, निसदिन जात न जान।
सुत सनेह बस माता, बाल चरित कर गान ॥२००॥
रोम रोम प्रति लागे, कोटि कोटि ब्रह्मण्ड। ॥२०१॥
देखु भूप मन हरषित, समझु मोह अज्ञान ॥
धर्म सुजस प्रभु तुम कौं, इन्ह कहँ अति कल्यान ॥२०७॥
आ०—करि उपाय रिपु मारे, छन महँ कृपानिधान ॥२२॥
सभा माँझ परि व्याकुल, बहु प्रकार कह रोइ।

---

१ चौपाई संख्या ११९ १०१ १ १ १ ७ १०६ १३१ १५०।

२ यह ग्रंथ पटियालानरेश की आज्ञा से मुद्रित हुआ है।

३ It might apprear repulsive to an Englishman that Mr Black should change into Mr Melanos to suit the convenience of a poet, but in the Middle Ages it was not uncommon in Europe to translate English names into Latin even in prose Epitaphs and in the present day poets not unfrequently change the quantity or proper names to suit their rhyme. In Sanskrit the practice of using synonyms either for the sake of metre or that of rhetoric was at one time not unknown.—*Indo—Aryan* Vol.II pp.227 28

तोहि जियत दसकंधर, मोरि कि असि गति होइ ॥२३॥
क्रोधवन्त तब रावन, लीन्हेसि रथ बैठाइ ।
चला गगनपथ आतुर, भय रथ हाँकि न जाइ ॥२०॥
कि॰—जिमि पापंड बादते, गुप्त होहिं सद्ग्रंथ ॥१५॥
बचन सुनत सब बानर, जहँ तहँ चले तुरंत ।
तब सुग्रीव बोलाये, अंगद नल हनुमन्त ॥२३॥
पवन सहाय करहि मैं, देहु पोचहु जाय ॥२८॥
सु॰—रामकाज कीन्हे बिनु, मोहि कहाँ बिस्राम ॥१॥
अति लघुरूप धरउँ निसि, नगर करउँ पइसार ॥३॥

प्रथम तो ऐसी त्रुटियाँ अयोध्या काण्ड में नहीं देखी जातीं। अन्य काण्डों में होने से लेखकों की भूल का सन्देह हो सकता है, चाहे वह किसी काल में हुई हो। दूसरे ऐसी २ तुच्छ बातें ध्यान देने योग्य नहीं। गोसाईं जी लेखनी का चाक घुमा कर अपनी धुन में लगे हुये छन्दों और पदों की नाना प्रकार की वस्तुएँ बनाते गये हैं यदि उन में किसी का आकारादि कुछ टेढ़ा मेढ़ा हो गया तो इस के लिये आपत्ति क्या? आकारादि में किञ्चित अन्तर ही सही, कविता का चटक रंग चढ़ाकर आपने उन्हें चमकदार तो बना दिया है न! उस के चमक दमक के सामने किसी की दृष्टि ही भला उधर कब जा सकती है और इन पर दृष्टि करना ही अल्पज्ञता है।

और किसी सुन्दर सोहावनी पुष्पवाटिका में किसी पेड़ पौधे की कोई शाखा या पत्ती, समयवश या किसी की असावधानी से टेढ़ी, कुबड़ी या क्यों कुछ भद्दी होने पर भी यदि सुन्दर फूलों से लहलहा रही हो और उस की सुगन्ध चारों ओर फैल रही हो तो क्या कोई आमोदप्रद दृश्य से आह्लादित न हो कर उसकी शाखा और पत्ती को निहारने लगेगा? इसी से कहते हैं कि इस मात्रा त्रुटि आदि की बात छोड़ गोसाईं जी के रचनासौन्दर्य को निहार कर निहाल होना होगा। देखिये, आगे परिच्छेदों में ऐसा ही दृश्य दिखलाया जाता है।

और आप स्वयम् इन के इस 'मानसरोवर' का तथा इन के अद्भुत काव्योद्यान का सुन्दर वायु सेवन कर सुख उठाइये। तब आप कहेंगे कि इसके निर्माणकर्ता कैसे प्रतिभाशाली महापुरुष थे। नहीं तो ग्रेवरिज साहब के समान कदाचित आप भी कहने लगेंगे कि यद्यपि ग्राउस साहब अथवा अन्य व्यक्तियों ने इस ग्रन्थ की बड़ी प्रशंसा की है, परन्तु मुझे इस में कुछ विशेष गुण नहीं दीखता। उन्हों ने रचना के विवरण में ऐसा ही लिखा है। हम कहते हैं कि दीजिये? जब वे स्वयम् पढ़ सकें और समझ सकें तब तो।

## नवम परिच्छेद

# रामायण में नवों रस

"बीर भयानक हासयुत, अद्भुत करुना चारु।
सान्त बिभत्स्यरु रौद्र ये, रसपति रस शृंगार॥"—भाषाभूषणे।

कविता इन्हीं नव रसों में विभक्त है। यदि यह पूछा जाय कि रामायण की गणना किस रस के काव्य में होगी तो यही कहना उचित और यथार्थ होगा कि यह ग्रन्थ नवो रस-पूर्ण है। कविता प्रेमी इस के पाठ में सब रसों का स्वाद पाते हैं। स्वाद वस्तुतः निज अनुभव की वस्तु है। कहने का नहीं। अतएव पाठकों को यथार्थ स्वाद अनुभव के लिये स्वयम् पुस्तक पाठ करना श्रेयस्कर होगा। तथापि इस परिच्छेद में उदाहरणस्वरूप कुछ रस की छवि दिखलाने की चेष्टा की जायगी।

शृंगार—ग्रियर्सन साहब का यह कथन सच है कि गोसाईं जी ने अपनी कविता कामिनी को 'अश्लील शृंगार' (अर्थात् नायिका भेदादि वर्णन) से भूषित नहीं किया है। परन्तु इन की रचनाओं में शृंगार रस प्रचुर पाया जाता है, क्योंकि केवल नायिकाभेदादि वर्णन ही शृंगार नहीं कहलाता। नायक तथा नायिका का सौन्दर्य गुण परस्पर प्रीति-रीति उन का हाव-भाव संयोग-वियोग ये सभी शृंगार रस में सम्मिलित हैं। और ये सब बातें इन की रचनाओं में इस रीति से दिखलाई गई हैं कि शृंगार रस वर्णन करनेवाले बड़े २ उत्कृष्ट कवि इस विषय के अंकन में भी इन की समता नहीं कर सकते। शान्त करुण तथा वीररस की प्रधानता होते हुये भी रामायण में इन्होंने शृंगार की सुन्दर छटा दिखलाई है। रामचन्द्र तथा जानकी जी का सौन्दर्य इन्होंने पचासों जगह निराला एक से एक न्यारा और मनोहर ढंग से वर्णन किया है।

पाठकवृन्द तनिक हमारे साथ जनकपुर की फुलवारी में चलिये। देखिये अनुपम शोभाधाम श्री राम:—

"जिन निज रूप मोहनी डारी। कीन्हे स्ववस नगर-नर-नारी॥"

अपने परम स्नेहधाम भ्राता के संग गुरु के निमित्त फूल लाने गये हैं और उधर लावण्यमयी श्री जानकी जी जिनके रूप वर्णन में गोसाईं जी ने कहा है कि:—

'जो छवि सुधा पयोनिधि होई। परम रूपमय कच्छप सोई॥
सोभा रजु मन्दर शृंगारू। मथै पानिपंकज निज मारू॥

इहि बिधि उपजै लच्छि जब, सुन्दरता सुख मूल।
तदपि सकोच समेत कवि, कहहिं सीय समतूल॥"

गिरिजा पूजने जाती हैं। इतने में —

"कंकन किंकिनि नूपुर धुनि सुनि। कहत लखन सन राम हृदय गुनि॥
मानहु मदन दुंदुभी दीन्ही। मनसा बिस्वबिजय कहँ कीन्ही॥
अस कहि फिरि चितए तेहि ओरा। सियमुख ससि भये नयन चकोरा॥
भये बिलोचन चारु अचंचल। मनहु सकुचि निमि तजे दृगंचल॥
देखि सीयसोभा सुख पावा। हृदय सराहत बचन न आवा॥
तात जनकतनया यह सोई। धनुषयज्ञ जेहि कारन होई॥
पूजन गौरी सखी लै आई। करत प्रकास फिरइ फुलवाई॥
जासु बिलोकि अलौकिक सोभा। सहज पुनीत मोर मन छोभा॥"

अब आप ही सोच कहिये कि यह शृंगार रस में परिगणित नहीं होगा तो किस रस में इसकी गणना होगी। हां गोसाईं जी ने अपनी काव्य चातुरी से इसे पवित्र शृंगार बनाया है इस में सन्देह नहीं क्योंकि आप आगे कहते हैं :—

"रघुबंसिन्ह कर सहज सुभाऊ। मन कुपंथ पगु धरै न काऊ॥
मोहि अतिसय प्रतीति मन केरी। जेहि सपनेहु परनारि न हेरी॥"

अतएव यह सहज प्रेम है और स्वच्छ शृंगार है। दोनों ओर सहज ही प्रेम है। इसी से उधर जानकी जी :—

"लोचन मग रामहि उर आनी। दीन्ह पलक कपाट सयानी॥"

और तदनन्तर भवानी के मन्दिर में निज मनोरथ सफल होने के निमित्त प्रार्थना करने लगी हैं और इधर श्रीरामचन्द्र

"परम-प्रेममय मृदु मसि कीन्ही। चारु चित्त भीति लिखि लीन्ही॥"

और सरल स्वभाव के कारण भी विश्वामित्र के पास आकर सब कथा सुनाने लगे हैं। सहज प्रेम कभी व्यभिचारी नहीं होता। दोनों दिशि का लावण्य ही ऐसा था कि दर्शनमात्र से ही प्रेम उत्पन्न हो क्योंकि सौन्दर्य प्रेमजनक है। कवि ने फुलवारी वर्णन में ऐसा सुन्दर भाव दिखलाया है कि उसके पढ़ने और समझने से महानन्द मिलता है।[1]

---

1 राय बहादुर लमगोड़ा एम० ए० ने माधुरी के कई संख्याओं में इस प्रकरण की विशद व्याख्या कर के गोसाईं जी का काव्य कला-कौशल बड़ी उत्तम रीति से प्रदर्शित और प्रतिपादित किया है।

"रामचरित मानस" में इस प्रकार का शृंगार वर्णन बहुतायत से पाया जाता है। इन के अन्य ग्रंथों में भी शृंगार की छटा झलक रही है। शान्त रस के प्रधान ग्रंथ 'विनय पत्रिका' में भी इन्होंने एक स्थान में इस की छवि दिखलाई है।[1]

(२) करुणा—से तो सारा अयोध्या कांड ही प्लावित हो रहा है। कौन ऐसा सहृदय होगा जिसका नेत्र इस के पाठ से अश्रुपूर्ण न होता हो।

जब कौशल्या जी ने रामचन्द्र के मुख से उनके वनवास पाने की बात सुनी है, उस समय की उन की अवस्था विचारिये —

"सहमि सूखि सुनि सीतल बानी। जिमि जवास परे पावस पानी॥
कहि न जाइ कछु हृदय बिषादू। मनहु मृगी सुनि केहरि-नादू॥
नयन सजल तन थरथर कांपी। माँजहि खाइ मीन जनु मापी॥"

अहा क्या सुन्दर भाव है!

रामचन्द्र प्रिय पत्नी तथा परमस्नेही बन्धु के संग श्रीरामचन्द्र वन जा रहे हैं। उस समय घर वालों की बात कौन चलावे नगरनिवासियों की दशा देखिये :—

"चलत राम लखि अवध अनाथा। बिकल लोग सब लागे साथा॥"

क्योंकि उनके वियोग में :—

लागति अवध भयावनि भारी। मानहु कालराति अँधियारी॥
घोर जन्तुसम पुरनरनारी। डरपहिं एकहि एक निहारी॥
घर मसान परिजन जनु भूता। सुत हित मीत मनहु जमदूता॥
बागन बिटप बेलि कुम्हिलाहीं। सरित सरोवर देखि न जाहीं॥

श्री रामचन्द्र को चित्रकूट पहुँचा कर निषाद के शृंगवेरपुर लौट आने पर सुमंत —

"राम राम सिय लखन पुकारी। परेउ धरनि तल व्याकुल भारी॥"

और इधर

"चितइ दखिन दिसि हय हिहिनाहीं। जनु बिनु पंख बिहंग अकुलाहीं॥"

इतना ही नहीं वरन्

"नहिं तृन चरहिं न पियहिं जल, मोचहिं लोचन बारि।"

घोड़ों ही की दशा देख कर रामचन्द्र के परिवार के दुःख की थाह लगा लीजिये। अधिक कहने की आवश्यकता नहीं।

१ विनयपत्रिका की समालोचना देखिये।

फिर श्रीसीताहरण प्रकरण भी करुणा रस पूर्ण है।

(३) वीर—लङ्काकाण्ड इस रस का भण्डार है। जितनी इच्छा हो वीररस की कविता वहां देख लीजिये।

(४) भयानक—अब देखिये देव, दनुज गन्धर्व मनुज, सबों का मानमर्दक शिवधनुभङ्ग होता है। उसके टूटने से कैसी भयावनी घटना होती है —

"भरे भुवन घोर कठोर रव रवि बाजि तजि मारग चले।
चिक्करहिं दिग्गज डोल महि अहि कोल कूरम कलमले॥
सुर असुर मुनि कर कान दीन्हें सकल बिकल बिचारहीं।
कोदंड खंडेउ राम, तुलसी जयति बचन उचारहीं॥"

(५) विभत्स—अब विभत्स का रस देखियेगा? राम रावण के युद्ध में रुधिर की नदी बह चली है —

और—"कटकटहिं जंबुक भूत प्रेत पिसाच खप्पर संचहीं।
बेताल बीर कपाल ताल बजाइ जोगिनि नंचहीं॥
रुंडावरी गहि बहुत गीध पिसाच कर गहि भावहीं।
संग्राम पुरबासिन मनहुँ बहु भाल गुरही बढ़ावहीं॥"

यह मजा और देखिये:—
उसी नदी में—

"अस्थिसंधु गज यदपर तुरग खर बिबिध बाहन को गने।
सर सक्ति तोमर सर्प चाप तरंग चर्म कमठ घने॥"
"मज्जहिं भूत पिसाच बेताला। प्रमथ महा झोटिंग कराला॥
काक कंक लै भुजा उड़ाहीं। एक ते छीन एक लै खाहीं॥
खैंचहिं गीध आँत तट भए। जनु बंसी खेलहिं चित दए॥
बहु भट बहहिं चढ़े खग जाहीं। जनु नावरि खेलहिं सरि माहीं॥"

(६) रौद्र—"तेहि अवसर सुनि शिवधनु भंगा। आये भृगुकुल कमल पतंगा॥
देखि महीप सकल सकुचाने। बाज झपट जनु लवा लुकाने॥
गौर सरीर भूति भल भ्राजा। भाल बिसाल त्रिपुण्ड बिराजा॥
सीस जटा ससि बदन सोहावा। रिसि बस कछुक अरुण ह्वै आवा॥

भृकुटी कुटिल नयन रिस राते। सहजहु चितवत मनहुँ रिसाते ॥
कटि मुनि बसन तून दुइ बांधे। धनु सर कर कुठार कल कांधे ॥"

(७) अद्भुत—"सती दीख कौतुक मग जाता। आगे राम सहित सिय भ्राता ॥
फिर चितवा पाछे प्रभु देखा। सहित बंधु सिय सुंदर वेषा ॥
जहँ चितवहिं तहँ प्रभु आसीना। सेवहिं सिद्ध मुनीस प्रवीना ॥
देखे शिव विधि विष्णु अनेका। अमित प्रभाउ एक तें एका ॥
बंदत चरण करत प्रभु सेवा। विविध वेष देखे सब देवा ॥" इत्यादि ॥

पुन —"करि पूजा नैवेद्य चढ़ावा। आपु गई जहँ पाक बनावा ॥
बहुरि मातु तहवाँ चलि आई। भोजन करत देखि,सुत जाई ॥
गइ जननी सुत पहँ भयभीता। देखा बाल तहाँ पुनि सूता ॥
बहुरि आइ देखा सुत सोई। हृदय कंप मन धीर न होई ॥
इहाँ उहाँ दुइ बालक देखा। मतिभ्रम मोर कि आन विसेषा ॥
देखि राम जननी अकुलानी। प्रभु हँसि दीन्ह मधुर मुसकानी ॥
देखरावा मातहिं निज, अद्भुत रूप अखण्ड।
रोम रोम प्रति लागे, कोटि कोटि ब्रह्माण्ड ॥"

(८) हास्य—अब श्री शिव जी की बारात देखकर हास्यरस का आनन्द लीजिये। गोसाईं जी कहते हैं कि अपना समाज देखकर स्वयम् शिव जी को हँसी आ गई थी—

"कोउ मुखहीन विपुल मुख काहू। बिनु पद कर कोउ बहुपद बाहू ॥
विपुल नयन कोउ नयन विहीना। रिष्ट पुष्ट कोउ अति तन छीना।
तन छीन कोउ अति पीन, पावन कोउ अपावन गति धरे ॥
भूषण कराल कपाल कर सब, सद्य सोनित तन भरे।
खर स्वान सुअर सृगाल मुख, गन-वेष अगनित को गनै।
बहु जिनिस प्रेत पिसाच जोगी, जमात बरनत नहिं बनै।
नाचहिं गावहिं गीत, परम तरंगी भूत सब।
देखत अति विपरीत, बोलहिं बचन विचित्र विधि ॥"

बारात ऐसी तो दुल्हा कैसा ? चलकर उसे भी देख लीजिये।

" । जटा मुकुट अहि मौर सँवारा ॥
कुंडल कंकन पहिरे ब्याला। तन विभूति पट केहरिछाला ॥
ससि ललाट सुंदर सिर गंगा। नयन तीन उपवीत भुजंगा ॥
गरल कंठ उर नर सिर-माला। असिव वेष सिव धाम कृपाला ॥

नीरस बोध होता है।[1] शेक्सपियर ने मानवी प्रकृति का चाहे जैसा अच्छा चित्र खींचा हो, परन्तु वह रस प्रस्तुत करना उन के वश में नहीं था। ईश्वरभक्ति उपजाने वाली शक्ति उन की रचनाओं में नहीं है।

---

१ पुष्पवाटिका की कुछ चौपाइयों की व्याख्या में श्री० राजबहादुर लमगोड़ा एम० ए० ने भी अन्य रीति से इस कथन का समर्थन किया है। वह कहते हैं कि 'प्रारंभिक नाटकों के लिखते समय शेक्सपियर को इसका ध्यान भी नहीं था कि यह समस्त जगत नितान्त स्वप्नवत है। कलमसम्मी के दिनों में इधर उनका ध्यान गया और उन्हें अपने दोषों का अनुभव हुआ। उस समय उन्हें मानवीयता एवं आध्यात्मिकता का निस्सन्देह पूर्ण विश्वास हो गया था।

हमारा कवि तुलसी प्रारंभ से ही इसी विश्वासानुसार कार्य करता रहा है और इसी कारण हमें स्थान-स्थान पर मानवीयता तथा आध्यात्मिकता का सम्मिश्रण दृष्टिगोचर होता है।"

'हमारा कवि कुतुबनुमा (दिशा सूचक यन्त्र) की सुई और आध्यात्मिक व्यक्तियाँ (शिव पार्वती इत्यादि) ध्रुवतारा की भाँति इस संसार के मंझधाररूपी पथ में हमारे पथ-प्रदर्शक के समान मौजूद हैं।"

जनकपुर पहुँचने के अनन्तर पुष्पवाटिका में श्री सीता जी के दर्शन के दूसरे दिन सूर्योदय देख कर जब रामचन्द्र लक्ष्मण जी से कहते हैं —

"अरुन उदय अवलोकहु ताता। पंकज लोक कोक सुख दाता॥"

उस समय लक्ष्मण जी उसी सूर्योदय के मिस रामचन्द्र का प्रभाव वर्णन करते हैं —

"अरुन उदय सकुचे कुमुद, उडुगन जोति मलीन॥
तिमि तुम्हार आगमन सुनि, भये नृपति बल हीन॥"

"नृप सब नखत करहिं उजियारी। टारि न सकहिं चाप तम भारी॥
कमल कोक मधुकर खग नाना। हरषे सकल निसा अवसाना॥
ऐसेहि प्रभु सब भगत तुम्हारे। होइहहिं टूट धनुष सुखारे॥
रवि निज उदय ब्याज रघुराया। प्रभु प्रताप सब नृपहि दिखाया॥"

श्री लक्ष्मण जी का यह वाक्य सिद्ध करने के लिए गोसाईं जी भी यज्ञस्थल में गिरिमंच पर रविकुलरवि श्रीरामचन्द्र का उदय कराते हैं। अब उस की छटा अवलोकन कीजिये :—

"उदित उदय-गिरि मंच पर, रघुवर बालपतंग।
बिकसे सन्त सरोज सब, हरषे लोचन भृंग॥"

"नृपन्ह केरि आसानिसि नासी। बचन नखत अवली न प्रकासी॥
मानी महिप कुमुद सकुचाने। कपटी भूप उलूक लुकाने॥
भये बिसोक कोक मुनि देवा।"

एवं रवि के उदय होते ही उन लोगों ने प्रत्यक्ष देखा कि रघुवर बाहु-बल सागर में जाकर चाप-जहाज बलरूपी पर्वत से टकरा कर दो टूक हो गया और भिन्न भिन्न लोगों की भिन्न-भिन्न वस्तुएँ उस के साथ ही जाती रहीं।

यह चाप जहाज टूटने का समाचार सुन कर परशुराम जी आते हैं और अपना पराक्रम कठोर वर्णन करते हैं—

"चाप स्रुवा सर आहुति जानू। कोप मोर अति घोर कृसानू॥
समिधि सेन चतुरंग सुहाई। महामहीप भये पसु आई॥
मैं यह परसु काटि बलि दीन्हा। समरयज्ञ जग कोटिन्ह कीन्हा॥"

परन्तु इस अलौकिक भानु के सामने उन का तेज भी दीपक के समान मलीन हो गया।

विवाह के बाद अवध में लौट आने पर परिछन के समय गोसाईं जी ने दीप माला में वर्षा की बहार दिखाई है—

"धूप धूम नभ मेचक भयऊ। सावन घन घमंड जनु ठयऊ॥
सुर-तरु-सुमन-माल सुर बरषहिं। मनहु बलाक अवलि मनु करषहिं॥

मञ्जुल मनिमय बन्दनिवारे। मनहुँ पाकरिपु चाप सँवारे॥
प्रगटहिं दुरहिं अटनि पर भामिनि। चारु चपल जनु दमकहिं दामिनि॥
दुंदुभि धुनि गरजनि घन घोरा। जाचक चातक दादुर मोरा॥
सुर सुगंध सुचि बरषहिं बारी। सुखी सकल सम पुर-नर-नारी॥"

अब देखिये अवध में विपत्ति का बीज बोया जाता है—

"विपति बीज बरषारितु चेरी। भुइँ भइ कुमति कैकयी केरी॥
पाइ कपट जल अंकुर जामा। बर दोउ दल दुखफल परिनामा॥"

अब वर माँग कर कैकेयी सरोष उठ खड़ी हुई हैं उस समय का रूपक देखिये—

"अस कहि कुटिल भइ उठि ठाढ़ी। मानहु रोष तरंगिनि बाढ़ी॥
पाप पहार प्रगट भइ सोई। भरी क्रोध जल जाइ न जोई॥
दोउ बर कूल कठिन हठ धारा। भँवर कूबरी बचन-प्रचारा॥
ढाहत भूप रूप तरुमूला। चली विपति बारिधि अनुकूला॥"

यहाँ पर नदी का एक और रूपक देख लीजिये। चित्रकूट में भरतादि श्रीराम के उपवन के आश्रम पर आ रहे हैं—

"आश्रम सागर शान्तिरस, पूरन पावन पाथ॥
सेन मनहु करुना सरित, लिये जाहि रघुनाथ॥
बोरति ज्ञान विराग करारे। बचन ससोक मिलत नद नारे॥
सोच उसास समीर तरंगा। धीरज तट-तरुवर कर भंगा॥
विषम विषाद तोरावति धारा। भयभ्रम भँवर अबर्त्त अपारा॥
केवट बुध विद्या बड़ि नावा। सकहिं न खेइ एक नहिं आवा॥
बनचर कोल किरात बिचारे। थके बिलोकि पथिक हिय हारे॥
आश्रम उदधि मिली जब जाई। मनहुँ उठेउ अंबुधि अकुलाई॥"

अब आगे चलिये। श्री रामचन्द्र प्रियाविरह से विकल विपिन में ढूँढ़ते डोल रहे हैं। वन वसन्त की शोभा से लहलहा रहा है पर क्या कैसा है जो सुखद पदार्थ किसी वियोगी को दुःखद हो जाता है। वसंत की बहार निहार रामचन्द्र लक्ष्मण से कह रहे हैं—

"देखहु तात बसन्त सोहावा। प्रियाहीन मोहि भय उपजावा॥"

यह वसंत नहीं है, वरन्—

"बिरह बिकल बलहीन मोहि जानेसि निपट अकेल।
सहित बिपिन मधुकर खग, मदन कीन्ह बगमेल॥

जो लोग 'Full fathom five thy father lies' जैसे अंगरेजी अनु
(alliteration) पर मुग्ध रहते हैं वे गोसाईं के अनुप्रासों का रस अधिक आनन्द पा
और हम उन से यह भी कह देते हैं कि संस्कृत भाषा के कवियों को छोड़ हिन्दी भा
साधारण कवि भी इस विषय में उन्हें बहुत आनन्द अनुभव करा सकते हैं।

गोसाईं जी के ग्रंथों से सब प्रकार के अलंकारों का एक २ उदाहरण दिखलाने के
भी एक विशेष पुस्तक की आवश्यकता होगी। अतएव सब का उदाहरण दिखलाने की
पर चेष्टा नहीं की गई। कई एक टीकाकार रामायण की टीकाओं में जहाँ तहाँ अलंका
दिखलाते गये हैं। उन ग्रंथों से बहुत कुछ ज्ञात हो सकता है।

जो लोग 'Full fathom five thy father lies' जैसे अंगरेजी अनुप्रासों (alliteration) पर मुग्ध रहते हैं वे गोसाईं के अनुप्रासों को देख अधिक आनन्द पावेंगे। और हम उन से यह भी कह देते हैं कि संस्कृत भाषा के कवियों को कौन कहे हिन्दी भाषा के साधारण कवि भी इस विषय में उन्हें बहुत आनन्द अनुभव करा सकते हैं।

गोसाईं जी के ग्रंथों से सब प्रकार के अलंकारों का एक २ उदाहरण दिखलाने के लिए भी एक विशेष पुस्तक की आवश्यकता होगी। अतएव सब का उदाहरण दिखलाने की यहाँ पर चेष्टा नहीं की गई। कई एक टीकाकार रामायण की टीकाओं में जहाँ तहाँ अलंकार भी दिखलाते गये हैं। उन ग्रंथों से बहुत कुछ ज्ञात हो सकता है।

एकादश परिच्छेद

# रामायण मे राजनैतिक विचार

ध्यानपूर्वक 'रामचरित मानस' पढ़ने से देखा जाता है कि गोसाईं जी ने इस ग्रंथ को राजनैतिक विचारों से भी भूषित किया है जिस से स्पष्ट बोध होता है कि तत्कालीन राज्यव्यवस्था पर भी इन की दृष्टि पहुँची थी। राजनैतिक विचार की झलक तो इन के पात्रों के सद्व्यवहार ही में देखी जाती है और अनेक स्थानों में इन्होंने राजनैतिक बातें स्पष्ट रूप में स्वयम् भी कही हैं और पात्रों के मुख से भी कहलवायी हैं। श्री रामचन्द्र आदर्श राजा थे। भला उन की कथा वर्णन में वे राजनैतिक बातों का क्यों नहीं समावेश करें? पाठकों के सम्मुख इस का कुछ उदाहरण उपस्थित किया जाता है।

गोसाईं जी राजाओं के अन्ध मद को बुरा नहीं समझते थे। क्योंकि आप कहते हैं —

"बैरी पुनि छत्रिय पुनि राजा। छल बल कीन्ह चहै निज काजा॥"

राजा को प्रजा के अहित की कोई बात नहीं करनी चाहिये इस का उपदेश इस दोहे में इन्होंने दिया है—

"जासु राज प्रिय प्रजा दुखारी। सो नृप अवसि नरक अधिकारी॥"

आदर्श राजा श्रीराम के मुख से ऐसी बात कहलवा कर क्या गोसाईं जी ने अपने समय के नृपति जहाँगीर के अन्यायिक व्यवहार की समालोचना की है? क्योंकि उस समय काशी में मन्दिर आदि तोड़ने का उत्पात हुआ था।

राजा राजमद के वश में पड़ कर भी प्रायः कुत्सित काम कर बैठते हैं। इसी के विषय में श्री रामचन्द्र के मुख से कहलवाते हैं—

"कही तात तुम नीति सुहाई। सब ते कठिन राजमद भाई॥
सहसबाहु सुरनाथ त्रिसंकू। केहि न राजमद दीन्ह कलंकू॥"

प्रजा का सुराज्य ही में यथार्थ सुख होता है इसी भाव को इन्होंने भरत जी के इस वाक्य में बताया है:—

"भरत दोष वन सैल समाजू। मुदित छुधित जनु पाय सुराजू॥"

और भी कहा कि —

"हरित मनिसि जनु प्रजा दुखारी। त्रिविध ताप पीड़ित ग्रहमारी॥
पाय सुराज सुदेस सुखारी। भइ भरत गति तेहि अनुहारी॥"

इन्होंने सुराज्य की महिमा और भी कही है :—

"राम वास वन सम्पति भ्राजा। सुखी प्रजा जनु पाय सुराजा॥
विविध जन्तु संकुल महि भ्राजा। बढ़ी प्रजा जिमि पाय सुराजा॥
अर्क जवास पात बिनु भयऊ। जिमि सुराज्य खल उद्यम गयऊ।"

नीतिज्ञ और प्रजापालक राजा ही प्रशंसा के योग्य हैं। इस बात को इन्होंने इस चौपाई में दिखलाया है :—

"सोचिय नृपति जो नीति न जाना। जेहि न प्रजा प्रिय प्रान समाना॥"

और भी देखिये —

"पंक न रेनु सोह अस धरनी। नीति निपुन नृप की जस करनी॥"

नीति निपुण राजा न होने से क्या हानि होती है यही बात भरत जी के मुँह से कहलाते हैं :—

"मोहि राज हठि देइहहु जबहीं। रसा रसातल जाइहि तबहीं॥
देख बिनु रघुबीर पद जिय की जरनि न जाय।"

राजसभा में सम्मिलित होने का अधिकारी होकर केवल मुँह देखी बातें करनी अयोग्य है, क्योंकि इस में राजा और प्रजा दोनों की हानि होती है इसी से कहते हैं कि—

"कहहिं सचिव सब ठकुर सोहाती। नाथ न मरत होइहि इहि भाँती॥"

रामायण में गीता का उपदेश भी समावेशित है। गोसाईं जी की 'रामगीता' का पेद देखने से यह बात विदित होगी।

# द्वादश परिच्छेद

# रामायण के पात्र वर्ग

रामायण की पूर्व वर्णित बातों ही पर सन्तोष करना नहीं होगा, क्योंकि वह केवल काव्य रस ही का अनुभव करानेवाला ग्रंथ नहीं है। वह सदुपदेशों के अमूल्य प्रभामय मणि माणिक्य की खान है। संसार में जन्म ग्रहण कर मनुष्य का किस के प्रति क्या कर्त्तव्य है और परस्पर कैसा बर्ताव रखना चाहिये यह जाने बिना हमलोग सुखपूर्वक जीवन निर्वाह नहीं कर सकते। संसार में सानन्द जीवन व्यतीत करने एवम् परलोक में परमानन्द लाभ के लिये जितनी बातें जानने की आवश्यकता है वे सब हम इस ग्रंथ के पात्रवर्ग से सीख सकते हैं। यदि हमलोग उनके द्वारा प्राप्त कल्याण-कारक उपदेशों को हृदयंगम करें तो हमारा निश्चय हितसाधन हो।

संसार में सर्वप्रिय होने सफलता प्राप्त करने तथा स्वर्ग लाभ के हेतु दृढ़ संकल्प सत्यपरता स्वार्थत्याग आत्मसंयम आत्मनिर्भरता सहनशीलता पुरुषार्थ आदि इन सद्गुणों का होना बहुत आवश्यक है। किसी कार्य्य में प्रथम कठिनाई हो अथवा निराशा दीख पड़े परन्तु अपने लक्ष्य और संकल्प से कदापि विचलित नहीं होना चाहिये यह शिक्षा तो इस ग्रंथ के प्रधान और गौण पात्र प्रायः सभी दे रहे हैं। परन्तु हमलोगों को इन के विशेष पात्र से विशेष शिक्षा ग्रहण करनी उचित है कवि ने अनेक आदर्श चित्रों को हमलोगों के सामने प्रस्तुत किया है।[1]

श्री शिवजी—सीता जी का रूप धारण कर रामचन्द्र की परीक्षा लेने जाकर उस बात को पति से गुप्त रखने के लिये शिव जी ने 'यह तन सती भेंट अब नाहीं' यह मन में संकल्प करके सती ऐसी प्यारी पत्नी का परित्याग कर दिया है। निश्चय उन्होंने सती को तिलाक देकर घर से बाहर नहीं किया है। परन्तु किसी आत्मीय से प्रीति रीति में कमी होना ही उस के त्यागने के तुल्य है। इस कार्य्य से उन्होंने दिखलाया है कि भक्ति और पत्नीस्नेह में विरोध पड़ने से किस प्रकार भक्ति का निर्वाह किया जाता है। आज कितने लोग कुल कलंक राक्षस रूपिणी कर्कशा कामिनी की प्रसन्नता के लिये कुलधर्म और ईश्वर से विमुख हो जाते हैं और अपने सकल परिवार को भी छोड़ बैठते हैं।

श्री पार्वती जी—इधर पार्वती जी—

"जन्म कोटि लगि रगर हमारी। बरौं संभु न तो रहौं कुआँरी॥"

---

१ इस परिच्छेद में पात्रों के चरित्रों की सूचि गोसाईं जी के ग्रंथ के अनुसार दिखाई गई है।

इन में पुत्रप्रेम का अधिक प्राबल्य था। प्यार तो ये सब पुत्रों ही को करते थे, परन्तु रामचन्द्र इन के कुछ अधिक स्नेहभाजन थे। इन्होंने विश्वामित्र से कहा था—

"सब सुत प्रिय मम प्रान की नाईं। राम देत नहिं बनै गोसाईं॥"

और इन्होंने भरत तथा रामचन्द्र के सम्बन्ध में कैकेयी से कहा है—

"मोरे भरत राम दुइ आँखी। सत्य कहौं करि संकर साखी॥"

यदि भेद था तो यही कि रामचन्द्र दाहिनी आँख थे। कारण यह था कि रामचन्द्र को इन्होंने बहुत कष्ट उठाकर और भारी तपस्या कर के पाया था। जो वस्तु कठिनाई से प्राप्त होती है वह अवश्य अधिक प्यारी होती है। इसी से रामचन्द्र के साथ इन की ऐसी प्रीति थी कि—

"जिअइ मीन बरु बारि बिहीना। मनि बिनु फनिक जिअइ दुख दीना॥
कहउँ सुभाउ न छल मन माहीं। जीवन मोर राम बिनु नाहीं॥"

इसी से थी रामचन्द्र सम्बन्धी कोई बात होने ही से ये बड़े असमंजस और आपत्ति में पड़ जाते थे। विश्वामित्र के रामचन्द्र को माँगने पर भी ये घबड़ा उठे थे किन्तु वशिष्ठ के उपदेश ने इन्हें प्रतिज्ञा पालन का साहस प्रदान किया। आज भी उसी पुत्र वात्सल्य से विह्वल होकर ये मनही मन शंकर को मनाने लगे कि राम वन गमन नहीं करें और कहने लगे—

"अजस होउ बरु सुजस नसाऊ। नरक परौं बरु सुर पुर जाऊ।
सब दुख दुसह सहावहु मोही। लोचन ओट राम जनि होहीं॥"

इस समय स्वयम् रामचन्द्र ने इन्हें प्रतिज्ञाभ्रष्ट नहीं होने दिया। किन्तु इन्होंने पुत्र वियोग में प्राण विसर्जन ही कर दिया। यह सब हुआ सही, परन्तु कैकेयी के बार बार यह कहने पर भी कि 'यदि प्रतिज्ञा पालन न करना हो तो उसे मुकर जाइये' इन्होंने वचन नहीं फेरा और रामचन्द्र को भी अपने मुख से वन जाने को नहीं कहा भला इस से बढ़ कर पुत्रवात्सल्य और सत्यसन्धता का कोई उदाहरण हो सकता है? इसी से भगवान ने इन्हें असत्य नहीं होने दिया इनकी प्रतिज्ञा की भी रक्षा की और इन्हें पुत्र स्नेह का एक परमोत्कृष्ट उदाहरण बनाया।

कैकेयीजी—कवि ने कहा है कि—

"को न कुसंगति पाइ नसाई। रहै न नीच मतें चतुराई॥"

कैकेयी की कथा इस वचन को भली भाँति सिद्ध कर हमलोगों को शिक्षा दे रही है कि कुसंगति करने तथा नीचों की बातों पर काम करने का महा कष्टकारक परिणाम होता है। उस से कुसंगति करनेवाला ही कष्ट नहीं पाता वरन् उस से उस के सब सम्बन्धी तथा परिवार दुःख भोगते हैं। कुसंगति अच्छे अच्छे विद्वानों की मति भी भ्रष्ट कर देती है। अतएव कवि के इस पाठ द्वारा शिक्षा पर ध्यान रख कर सब को कुसंगति से बचना ही चाहिये।

पापाचरणया सौत वनवास दिलवा रही है और यह सम्राट पुत्र के मुख से सुन कर अपार शोकसागर में निमग्न होने पर भी कौशल्या कह रही हैं :—

"जो केवल पितुआयसु ताता । तो जनि जाहु जानि बड़ माता ॥
जो पितु मातु कहेहु बन जाना । तो कानन सत अवध समाना ।"

और भरत जी के ननिहाल से आने पर ऐसे ललक कर उन से मिलने को दौड़ती हैं मानों राम ही वन से फिर आये हों। धन्य कौशल्या जी आप का आचरण अवश्य सराहनीय है और सब विमाताओं को अनुकरणीय है। आप के आचरण का अनुसरण करने से आज कितने घरों में सुख शान्ति का राज्य हो सकता है, कितने विमातृ पुत्र आनन्द कालक्षेप कर सकते हैं; इतना ही नहीं आप के वाक्य और कार्य में सर्वथा धर्म तथा नीति भरी हुई है। आप चाहतीं तो सम्भवतः रामचन्द्र का वनगमन रुक जाता और स्वजन परिजन विरहवारिधि में नहीं डूबने पाते परन्तु धर्म्म[1] का अवलम्बन कर आप ने समयानुकूल दूरदर्शिता दिखलाई और अपने उदाहरण से आगामी सन्तति का महोपकार किया —

"राखौं सुतहि करौं अनुरोधू । धर्म जाय अरु बन्धु विरोधू ॥"

भला इस में नीति तथा धर्म का कितना आदर है। जब आप भरत को रामचन्द्र के तुल्य समझती थीं तब दोनों भाइयों में वैर-बीज बोने का क्यों उपाय करतीं ?

रामचन्द्र को तो नीति धर्मविचार से वनगमन से नहीं रोका और पातिव्रतधर्म्म के ध्यान से सीता जी के पति के संग जाने में बाधक नहीं हुईं। केवल यही कह कर रामचन्द्र से पूछती हैं कि "प्रिय जानकी को प्राण में लगाकर रखती थी और—

जीवन मूरि जिमि जुगवत रहऊं । दीपबाति नहिं टारन कहऊं ॥

यही जानकी तुम्हारे साथ जाना चाहती है, हे पुत्र तुम्हारी क्या आज्ञा है? वन में रहने योग्य तो ये नहीं है और घर रह जायं तो हम को बहुत अवलम्ब हो सो सब बातों को विचार कर जैसा कहो उसके अनुसार हम इन्हें शिक्षा दें। इन की ये सब बातें विपत्ति काल में इन के अपार धैर्य्यवती होने का परिचय दे रही हैं। दशरथ जी तो राम विरह में प्राण विसर्जन कर निश्चिन्त हो गये। किन्तु ये १४ वर्ष तक पुत्र और पुत्रवधू के वियोग की असह्य यन्त्रणा सहती रहीं। कौशल्या का एक अनुपम चित्र है। वे धैर्य की मूर्ति कही जा सकती हैं।

सुमित्रा जी—राम और कौशल्या से जो कैकेयी का सम्बन्ध है वही सम्बन्ध सुमित्रा को भी है। परन्तु कैकेयी निज पुत्र को राजसिंहासन पर बैठाने के लिये राम के राज्याभिषेक में विघ्न डाल कर उन्हें १४ वर्ष के लिये वन भिजवा रही हैं और सुमित्रा स्वच्छ हृदय से अपने पुत्र को कह रही हैं :—

---

1 'पितुर्दशगुणा माता गौरवेणातिरिच्यते ।
मातुर्दशगुणा मान्या विमाता धर्मभीरुणा ॥

होने को उठ खड़ी हुईं। परन्तु सास का निरादर नहीं किया। उनसे आज्ञा माँगने के लिये उनके समीप जा कर लज्जाकुल चुप चाप बैठ रहीं। स्वयम् धर्मपरायणा स्नेहमयी सास इस सुकार्य में क्या बाधा दे सकती थीं! रामचन्द्र ने देशकाल विचार कर इन्हें घर रखना चाहा जिसमें ये सासादि की सेवा कर उन्हें कुछ सुख पहुँचा सकें और सहज स्नेह से वन की विपत्तियों का भी वर्णन किया। परन्तु पतिसेवा मुख्य जानकर इन्हों ने सविनय कहा।—

"जहँ लगि नाथ नेह अरु नाते। पिय बिनु तियहिं तरनिहुँ त ताते॥
तन धन धाम धरनि पुर राजू। पति विहीन सब सोक समाजू॥"

पतिवियोग दुःख के सामने पतिव्रता को किसी अन्य दुःख का क्या ध्यान हो सकता है! इन्हों ने बहुत ही ठीक कहा—

"नाथ साथ सुर सदन सम, परनसाल सुखमूल।"[1]

और अधिक क्या कहें—

"राखिय अवध जो अवधि लगि, रहत जानिये प्रान।"

और वन में मुझे दुःख होगा, हाय —

"मैं सुकुमारि नाथ वनजोगू। तुमहिं उचित तप मोकहँ भोगू॥"

अहा! कैसा मधुरभाषण है! कितना स्नेहरस टपक रहा है

सीता जी आप धन्य हैं, और आपका अनुकरण कर के जो स्त्रियाँ पातिव्रत धर्म में लगी रहती हैं और लगी रहें एवम् आपही के प्रति अनसूया का यह वाक्य—

"अमितदानि भर्ता बैदेही। अधम सो नारि जो सेव न तेही॥"

स्मरण रख कर कार्यवर्तिनी हों वे भी धन्य हैं, और धन्य हैं आपके सच्चरित्र के चित्रकार गोसाईं जी जिन्हों ने एक विदेशीय पादरी रेवरेण्ड एडविन ग्रीव्स से भी यह कहला दिया कि "क्यों नहीं! ऐसी पतिव्रता स्त्री दुःख और सुख में अपने नाथ के साथ क्यों नहीं रहे! मेरी समझ में सम्पूर्ण रामायण में ऐसी सुन्दरता और रोचकता कहीं नहीं मिलती जैसी इस स्थान में दिखलाई देती है।"

सीता जी ने बड़ी कठिन परीक्षाएँ पास कर ऐसा उच्चस्थान प्राप्त किया है। राजभवन में समस्त सुख भोगते हुए इन्हों ने सहजस्नेह और सेवा से पति को प्रसन्न रखा है। वाल्मीकि जी कहते हैं कि दशरथ ने कौशल्या के सम्बन्ध में कहा था कि 'यह दासी सखी, भगिनी और माता की तरह हमारी सेवा करती है।' सीताजी में भी निस्सन्देह ये गुण वर्तमान थे। आज भी अधिकांश हिन्दू महिलायें इन इन शुभ गुणों से वञ्चित नहीं हैं और किसी प्रकार से पति की सेवा करने में लज्जा नहीं करतीं। समाज संशोधक महाशय चाहे उनकी हजार दुर्दशा वर्णन

1 एक अन्य कवि ने भी कहा है :—

दूर भार घर रतन नग्न पाटम्बर। पिय की बाँह अमित सुख को पूर॥"

होने को उठ खड़ी हुईं। परन्तु सास का निरादर नहीं किया। उनसे आज्ञा माँगने के लिये उनके समीप जा कर सजलाश्रु चुप चाप बैठ रहीं। स्वयम् धर्मपरायणा स्नेहमयी सास इस सुकार्य में क्या बाधा दे सकती थीं! रामचन्द्र ने बैराग्यास विचार कर इन्हें घर रखना चाहा जिसमें ये सासादि की सेवा कर उन्हें कुछ सुख पहुँचा सकें और सहज स्नेह से वन की विपत्तियों का भी वर्णन किया। परन्तु पतिसेवा सुखद जानकर इन्हों ने सविनय कहा।—

"जहँ लगि नाथ नेह अरु नाते। पिय बिनु तियहिं तरनिहु ते ताते॥
तन धन धाम धरनि अरु राजू। पति विहीन सब सोक समाजू॥"

पतिवियोग दुःख के सामने पतिव्रता को किसी अन्य दुःख का क्या ध्यान हो सकता है! इन्हों ने बहुत ही ठीक कहा—

"नाथ साथ सुर सदन सम, परनसाल सुखमूल।"[1]

और अधिक क्या कहें—

"राखिय अवध जो अवधि लगि, रहत जानिये प्रान।"

और वन में मुझे दुःख होगा हाय '—

"मैं सुकुमार नाथ बनजोगू। तुमहिं उचित तप मोकहँ भोगू॥"

अहा! कैसा मधुरभाषण है! कितना सहजस्नेह टपक रहा है

सीता जी आप धन्य हैं और आपका अनुकरण कर के जो स्त्रियाँ पातिव्रत धर्म्म में लगी रहती हैं और लगी रहें एवम् आपही के प्रति अनसूया का यह वाक्य—

"अमितदान भर्त्ता बैदेही। अधम सो नारि जो सेव न तेही॥"

स्मरण रख कर कार्य्यवर्तिनी हों वे भी धन्य हैं, और धन्य हैं आपके सच्चरित्र के चित्रकार गोसाईं जी जिन्हों ने एक विदेशीय पादरी रेवरेन्ड एडविन ग्रीव्स से भी यह कहला दिया कि क्यों नहीं! सभी पतिव्रता स्त्री दुःख और सुख में अपने नाथ के साथ क्यों नहीं रहें! मेरी समझ में सम्पूर्ण रामायण में ऐसी सुन्दरता और रोचकता कहीं नहीं मिलती जैसी इस स्थान में दिखलाई देती है।'

सीता जी ने कई अग्नि परीक्षाएँ पास कर ऐसा सच्चरित्र प्राप्त किया है। राजभवन में अनन्त सुख भोगते हुए इन्हों ने सहजस्नेह और सेवा से पति को प्रसन्न रखा है। वाल्मीकि जी कहते हैं कि दशरथ ने कौशल्या के सम्बन्ध में कहा था कि 'यह दासी सखी, भगिनी और माता की तरह हमारी सेवा करती है। सीताजी में भी निस्सन्देह ये गुण वर्तमान थे। आज भी अधिकांश हिन्दू महिलायें इन इन शुभ गुणों से वञ्चित नहीं हैं और किसी प्रकार से पति की सेवा करने में लज्जा नहीं करती। समाज संशोधक महाशय चाहे उनकी हवाई दुर्दशा वर्णन

---

[1] एक अन्य कवि ने भी कहा है:—

"दूर घर घर उपवन परिपोषूर। पिय की छाँह जसिरहीं सुख को मूर॥"

कर नित्य आँसू बहाया करें और उनके पति भी उन्हें केवल काम प्रदर्शिनी मात्र ही मानने का गौरव प्रदान किया करें परन्तु ये पतिसेवा को अपना मुख्य धर्म्म समझती हैं और पति उन्हें सहधर्म्मिणी तथा गृहलक्ष्मी मानते हैं। फिर सब सुख को तिलाञ्जलि दे वनवासिनी हो, पति के संग वन वन घूम कर इन्हों ने अपने प्रेम, धर्म्म तथा सेवा से पति को संतुष्ट रखा है। और इस पद के अनुसार— 'है जरा कोठा मुहब्बत में ये कैसा 'होशियार'। आखिरी हिज्रां में खूब इसको तपा कर देख लो ॥

अशोक वाटिका में पतिवियोग के धधकते हुए ज्वाले को चिरकाल सहन कर इन्हों ने अपने निश्चल पातिव्रत धर्म्म पालन का परिचय दिया है। रावण का प्रबल प्रताप, मधुर प्रलाप, भयानक ताड़ना, भयावनी राक्षसियों की भीषण यन्त्रणा एवम् स्वर्ण सुरम्य लंका का विभव इन के मन को किञ्चिन्मात्र भी चलायमान नहीं किया। और ये श्री रामचन्द्र के प्रति अटल प्रेम से तनिक भी विचलित नहीं हुईं। यह इन के पातिव्रत का ही बल था कि त्रयलोक-विजयी महाबली रावण को भी जिस के नाम से देवलोक भी थर्रा उठता था ये सदा धिक्कार देने को समर्थ हुईं। नहीं तो सीता के समान भीरु ललना को उस के सामने चूं करने का भी क्या साहस होता ? [1] इन्हों ने विरहानल में दग्ध हो कर अपने प्रखर प्रेम का सिक्का नहीं डाला है वरन् धधकती हुई आग में सहर्ष प्रवेश कर इन्होंने अपना प्रेम तथा पातिव्रत का प्राबल्य जगत पर प्रकट कर दिया है। इसके अनन्तर गोसाईं जी ने वाल्मीकि के आश्रम में रख कर इन की पुन परीक्षा की आवश्यकता नहीं समझी है।

इस चित्र से यह भी शिक्षा मिलती है कि कैसी ही पतिपरायणा स्त्री क्यों न हो पति की रुचि के विरुद्ध एक भी कार्य्य करने से चाहे वह विशुद्ध प्रेम के ही आवेग के कारण हो, उसे अवश्य दुःख झेलना पड़ता है। तब जो स्त्री अपनी कुचालों से सुखमय सदन को प्राणपीड़क श्मशान बनाये रहती है उसकी क्या गति होगी ?

रामचन्द्र—ये ग्रन्थ के प्रधान नायक हैं। इनका चित्र महत्वपूर्ण है और बड़े विभागों से दर्शनीय है। महत्वपूर्ण, इसी कारण से नहीं कि ये ब्रह्म के अवतार माने जाते हैं, किन्तु विशेषतः इस कारण से कि एक राजवंश में जन्म ग्रहण कर इन्हों ने शिष्य पुत्र, भ्राता, पति, प्रभु, मित्र आदि अनेक रूपों से अपने महान् कार्य्यों के द्वारा गृहस्थधर्म उपयोगी ऐसी सद्‌शिक्षाएं प्रदान की हैं कि सहस्रों वर्ष व्यतीत होने पर आज भी यह जनसमाज उन से महान लाभ उठा रही है। ऐसा सजीव 'शिक्षा गुरु' मिलना दुष्कर है। भला रामचन्द्र जैसा सुशील, गम्भीर, आज्ञाकारी गुरुभक्त पितृभक्त मातृभक्त, प्रियाप्रेमी, भ्रातृवत्सल दास वत्सल, सज्जन परित्राण और मित्र सुखदायक एक ही पुरुष कहां पाते हैं ! संसार का कौन देश और कौन जाति ऐसा सद्गुण सम्पन्न आदर्श चित्र मनोयोगों के नेत्रपथ में उपस्थित कर सकती है।

इनकी गुरुभक्ति तथा गुरुसेवा विश्वामित्र के एक मुख्य छात्र के समान आज्ञाकारी होने एवम् वशिष्ठादि के सम्मान में झलक रही है।

---

१ अनलो सर्व तमांसि दग्ध्वा पातिव्रत मद ।

पितृभक्ति ही तो इस अनुपम चित्र की मुकुटमणि है। जिस समय इन्हें राज्याभिषेक होने को था उसी समय इन की विमाता ने इन के पिता को पहले प्रतिज्ञाबद्ध करा के इन के वनवास का वर माँग लिया। विमाता ही से यह सम्वाद सुन कर खेद विस्मय रहित प्रसन्नचित्त आप कहने लगे—

"सुनु जननी सोइ सुत बड़ भागी। जो पितु मातु वचन अनुरागी ॥

वनगमन में हानि ही क्या है? वहाँ तो मुनियों के दर्शन का अधिक अवकाश और आनन्द मिलेगा मेरा सब प्रकार से हित साधन होगा, और वनवास के लिये पिता की आज्ञा होने से और उस में हे माता! तुम्हारी सम्मति होने से यह तो और सोने में सुगन्ध मिल गया। मैं अभी वन की यात्रा करता हूँ।' बस अपनी माता का दर्शन कर और उनकी आज्ञा ले पतिपरायणा पत्नी तथा भ्रातृभक्त भाई के संग वनगमन के लिये तैयार हो गये। होते क्यों नहीं? राज्यप्राप्ति का लोभ थोड़े ही था। वह तो पहिले ही से कह रहे थे—

'विमलवंस यह अनुचित एकू। बंधु बिहाय बड़ेहि अभिषेकू ॥"

विषय में अनुरक्ति भी तो नहीं—

"नाहिन राम राज के भूखे। धर्म धुरीन विषय-रस-रूखे ॥"

और भरत के राज पाने में आनन्द ही था—

"भरत प्रानप्रिय पावहिं राजू। विधि सब विधि मोहि सन्मुख आजू ॥"

वाह रे भ्रातृभाव! वाह रे पितृभक्ति! केवल यही एक चरित्र इन के चित्र को अमर करता है। और चरित्रों की बात दूर रखिये। इन के इसी चरित्र से मोहित होकर एक सुविख्यात यवन सज्जन ने एक बार एक समाचार पत्र में लिखा था कि 'क्या यह मनुष्य का काम है!'

इनकी मातृभक्ति भी ऊपर की घटना से परिलक्षित होती है और मातृप्रेम के विषय में तो स्वयम् कैकेयी जी ने कहा है—

"कौसल्या सम सब महतारी। रामहिं सहज सुभाय पियारी ॥"

और—

"मो पर करहिं सनेह बिसेषी।"

फिर—

"तुम अपराध जोग नहिं ताता। जननी जनक बंधु सुखदाता ॥"

इन्हीं के कारण वनवास होने पर भी उनके प्रति राम प्रेम में कुछ कमी नहीं हुई और सब माताओं पर पूर्ववत् तथा तुल्य स्नेह बना रहा। इसी से वन जाते समय बार२ हाथ जोड़ कर सबों से इन्हों ने यही विनय किया :—

"मातु सकल मोरे विरह, जेहि न होहिं दुख दीन।
सोइ उपाय तुम करेहु सब, पुरजन परम प्रवीन ॥"

वे पुरजन तथा प्रजाजनों को इतना प्यार करते थे कि इन के वनवास होने का समाचार सुनते ही सबलोग विह्वल हो गये इन के साथ चल दिये और बड़ी कठिनाई से वे उन लोगों से अपना पिण्ड छोड़ा सके और लक्ष्मण जी को भी वे प्रजा के सुख के ध्यान ही से अवध में रखना चाहते थे। क्योंकि इन्हों ने कहा था—

"जासु राज प्रिय प्रजा दुखारी। सो नृप अवसि नरक अधिकारी॥"

यह विचार इन का उस समय था जब ये केवल राजकुमार थे। यह वाक्य नितान्त प्रीति और नीति गर्भित है।

इन की नीति निपुणता के विषय में यह भी कहा जा सकता है कि अवसर पड़ने पर किसी के संग प्रीति मिताई करने में वे संकोच नहीं करते थे। इन्हों ने निषाद तथा वनचरों से प्रीति की सुग्रीव से मिताई कर भालु बानरों को भी अपना बनाया और शत्रु के बन्धु को शरण प्रदान कर इन्हों ने राज नीतिज्ञता का पूरा परिचय दिया। परन्तु जिस से मित्रता हुई वह निष्कपट मित्रता हुई; केवल स्वार्थ साधन के लिये नहीं और वह जन्म भर निबाही गई। एवम् अपना यह कथन—

"जे न मित्र दुख होहिं दुखारी। तिन्हहिं बिलोकत पातक भारी॥"

सदा सार्थक किया गया।

ये सच्चे प्रेम के बड़े भूखे थे इसी से इन्हों ने शबरी का जूठ खाया और अपने हाथ से गीध का दाह-संस्कार किया। और सचाई में तनिक खोटाई देखने से इन्हें कभी-कभी क्रोध भी आता था। इसी से सुग्रीव के सम्बन्ध में इन्हों ने कहा था—

'जेहि सायक मैं मारा बाली। तेहि सर हतौं मूढ़ कहँ काली॥"

और कुछ ऐसे ही कारण से समुद्र पर भी कोप हुआ था। संसार में कार्य्य साधन के लिये नरम और गरम होना दोनों ही आवश्यक हैं। किसी एक के सर्वथा अभाव से काम नहीं चल सकता। शेख सादी ने कहा है—

"दुरश्ती ओ नर्मी बहम दर बिहस्त।"

अर्थात् गरमी और नरमी का संयोग उत्तम होता है।

दूसरों का दुःख इन के अन्तःकरण में पीड़ा होती थी। इसी से मुनियों के मुख से वन के क्लेश का हाल सुन कर इन्हों ने निशचर विहीन पृथ्वी करने की प्रतिज्ञा की और सुग्रीव की पीड़ा ही देखकर बालि का भी वध किया। परन्तु ओट में होकर वध क्यों किया? यह कथा ले कर हम यहाँ विवाद करना नहीं चाहते। इसका उत्तर स्वयं गोसाईं जी तथा आदि कवि ने देने की चेष्टा की है। वे चाहें सन्तोष-दायक हों, या न हों हम यहां पर यही कहेंगे कि इनके चरित्र में ऐसी कोई बात नहीं रहने से ये हमलोगों से बहुत दूर ऊँचे चले जाते और आदर्श चित्र न हो कर केवल परब्रह्म हो रह जाते। ये बात इन्हें अभिप्रेत नहीं थी क्योंकि ये संसार के मर्यादार्थ संसार में विराजमान हुये थे।

भरत जी—रामायण में यह एक अलौकिक दर्शनीय चित्र है। सद्भाव विशुद्ध भ्रातृभक्ति तथा स्वार्थत्याग एक ही कलेवर में मूर्तिमान रहता है। कैकेयी जी में चाहे दोष क्यों न हो

जब हम एक को बिना प्रयत्न राज्य को परित्याग कर तपस्वीरूप धारण किये नन्दीग्राम में राम के ध्यान में मग्न देखते हैं और दूसरे को निज इच्छा से वनवास स्वीकार कर धनुष-बाण लिये योगी वेष में भ्राता के पीछे वन-वन घूमते उन के दुःख और कष्ट के भागी होते अपनी जान को हथेली पर रखे उन के कार्य साधन के लिये प्रबल शत्रुओं के संग संग्राम करते निरीक्षण करते हैं, तो हमारी बुद्धि चकरा जाती है। हम इन दोनों महापुरुषों को सचमुच स्वर्गीय जीव एवम् आदर का कम तथा परम पूजनीय देवता मानते हैं। ऐसी उज्ज्वल तथा प्रबल भ्रातृभक्ति होने ही से कवि ने भरत के विषय में कहा है कि—

"अगम सनेह भरत रघुवर को। जहँ न जात मन विधि हरिहर को।"

और रामलक्ष्मण ऐसे 'एक जान दो कालिब' होगये हैं कि सीता तथा भरत के बिना राम की कल्पना हो सके तो हो सके परन्तु लक्ष्मण के बिना राम कहाँ? इसी से सीता राम से अधिक राम लक्ष्मण का इस देश में प्रचार है। वे उनके नित्य के काम में मिल गये हैं।

... जिस देश में भ्रातृभक्ति के ऐसे २ आदर्श हैं वहाँ विरोध वश एक भूरि भूमि के लिये भाई, भाई का गला घोटने को उद्यत हो जाते हैं एवं पिर संचित पवित्र धन तथा निजी पार्थिव सम्पति पर पानी फेर देते हैं। क्या उन्हें रामायण से सुन्दर शिक्षा देने वाला कोई नहीं है? क्या रामायण की कथा बाचनेवाले व्यास महाशय कभी अपने श्रोताओं का ध्यान इन बातों की ओर भी आकर्षित करते हैं? क्या रामायण-पाठीगण इन सद् शिक्षाओं का कभी मनन करते हैं? क्या सीता जैसी अकलङ्क राजकिशोर पतिपरायण एवम् कुमारी की झाँकी ही से अपने को कृतार्थ और जगत् का कल्याण समझते हैं? हम भ्रातृस्नेह में इस पार नहीं पाते?

श्री राम, सीता, भरत तथा लक्ष्मण जी के सद्गुणों पर मुग्ध हो कर ग्राउस साहब ने गोसाईं जी कृत मानस रामायण के अँगरेजी अनुवाद की उपक्रमणिका में जो लिखा है, वह पाद नोट में उद्धृत कर दिया जाता है।[1] साहब के कथन का सारांश यह है कि कोई इन लोगों की पूजा न करे सही परन्तु इन के सद्गुणों की सराहना सभी करेंगे। हम कहते हैं कि इन्हें कोई ईश्वरावतार या ईश्वरांश होना स्वीकार करे या नहीं परन्तु अपने अलौकिक सद्गुणों से ये लोग अवश्य ईश्वरत्व तथा देवत्व को प्राप्त हैं और सबसे पूजित होने के योग्य हैं।

---

1 All may admire though they may refuse to worship the piety and unselfishness of Bharat, the enthusiasm and high courage of Lakshaman the affectionate devotion of Sita—that paragon of all wife like virtues—and the purity meekness, generosity and self-sacrifice of Rama the model son, husband and brother the guileless king high self-contained and passionless the Arthur of Indian Chivalry —Introduction to english translation of Ramayan by Tulsidas P XX published by Ram Narayan Lal.

रावण के साथ सम्भाषण करने में इन्होंने ने अपनी बुद्धिमानी, वाक्यपटुता और हाज़िर जवाबी प्रदर्शित की है। रणक्षेत्र में भी हमने इन्हें हनुमान जी के समान उत्साह और उमंग के साथ युद्ध करते एवम् बल विक्रम प्रकाश करते देखा है। तब इन्होंने समुद्र किनारे क्यों कहा था :—

"जिय संसय कछु फिरती बारा।"

इस का उत्तर देना रामायणियों के बाँटे में है उन्हीं से पूछ लीजिये।

जाम्बवन्त—ये भालुओं के राजा थे। ये वृद्ध और बड़े बली थे। युद्ध काल में रामचन्द्र ने इन्हें अपना मंत्री बनाया था। इन्हीं की सम्मति से लक्ष्मण के शक्ति लगने पर लंका के वैद्य सुषेन लाये गये थे और इन्हीं ने हनुमान को लंका जाने के लिये प्रोत्साहित किया था। वृद्धावस्था होने पर भी इन्होंने एक बार मेघनाद को त्रिशूल प्रहार से मूर्छित कर और उसका पैर पकड़ कर उसे लंका पर फेंक दिया था। अपनी जवानी का बल तो इन्होंने वानरों से स्वयं वर्णन किया है।

सुग्रीव—रामचन्द्र से मिताई कर के अपने भाई का वध कराकर इन्होंने किष्किन्धा का राज्य प्राप्त किया था। परन्तु राज्य पाकर ये विषयासक्त हो गये थे। हनुमान ने नीति ज्ञान का उपदेश करके इन्हें फिर ठिकाने पर लाया था। इन्होंने वानरी सेना से रामचन्द्र की पूरी सहायता कर अपनी कृतज्ञता दिखाई थी और रणक्षेत्र में ये शूर वीर थे। ये रामचन्द्र के प्रधान युद्ध मंत्री और सेनाध्यक्ष थे।

विभीषण—ये रावण के छोटे भाई थे। रावण से अपमानित होने पर राम से मिलकर इन्होंने अपने कुल परिवार का नाश कराया। सुग्रीव और विभीषण यद्यपि भी राम के भक्त थे और इन लोगों से रामचन्द्र को लंका विजय में अच्छी सहायता मिली तथापि इन लोगों की भक्ति हनुमान और अङ्गद के समान स्वार्थशून्य नहीं थी। कहां भरत और लक्ष्मण का स्वर्गीय चित्र और कहां ये बन्धु घातकों का चित्र! परन्तु इन चित्रों को दिखा कर भी कवि हमलोगों को सुन्दर शिक्षा प्रदान कर रहे हैं। घर में विरोध होने से कदापि कल्याण नहीं होता। अतएव घर के किसी व्यक्ति के संग ऐसा बर्ताव करना उचित नहीं जिस से वह शत्रु बनकर सर्वनाश करा डाले।

परन्तु ये लोग कैसे कार्यों से इनके विरुद्ध उठे इस की भी कुछ आलोचना उचित है। सुग्रीव के पक्ष में तो यह कहा जा सकता है कि बालि उन की [1] स्त्री और सब सम्पत्ति छीन कर इन्हें चैन से कहीं रहने भी नहीं देता था परन्तु विभीषण के सम्बन्ध में ऐसा नहीं कहा जा सकता। रावण इन्हें बहुत आदर मान से रखता था। उस ने इन्हें अपनी सभा का मंत्री नियुक्त किया था। इन के रामभजन में भी बाधा नहीं डालता था और ये पूरे मैनाम रामभजन करने वाले थे। यदि यह बात नहीं होती तो हनुमान जी इन का गृह

1 वाल्मीकीय रामायण से वर्णित होता है कि पहले सुग्रीव ने बाली की स्त्री को ग्रहण किया था समुद्र किनारे वानरों के सङ्ग अङ्गद का वार्तालाप पढ़ लीजिये।

रामायुधमन्दिर नहीं देख सकते और न इन्हें रामनाम जपते ही सुनते विभीषण ने जो यह कहा कि—

"सुनहु पवनसुत रहनि हमारी । जिमि दसनन्हि महँ जीभ बेचारी ॥"

तो इस से भी यही अनुमान होता है कि जैसे सर्वदा दाँतों से घिरे रहने पर भी जीभ को क्लेश नहीं होता और वह स्वतंत्रतापूर्वक अपना कार्य्य किया करती है वैसे ही दुराचारी राक्षसों से सदा घिरे रहने पर भी इन्हें भजन भाव में बाधा नहीं होती थी ।

रावण को तो सब लोग ही समझाते रहे परन्तु उसने लात तो किसी को नहीं मारी । इन को लात मारने का कारण यह ही सकता है कि उसे यह समाचार अवश्य मिल गया था कि इन्हीं ने हनुमान जी को सीता का भेद बताया था और ये गुप्तरूप से शत्रु से मिले हुये थे तथा राज्यद्रोही थे । यदि रावण ने अन्याय ही से इन्हें लात मारी थी तौभी पिता के तुल्य भ्राता को जिस की कृपा से ये इतने काल तक सुख भोगते रहे ऐसे कुसमय में परित्याग कर और शत्रु के संग मिलकर राक्षस कुल के संहार का इन्हें उपाय बताते रहना उचित नहीं था । इन में कालोचितता की गंध भी नहीं पाई जाती । बोध होता है, विभीषण का यह कार्य्य दिनों से निन्दनीय समझा जाता है । वाल्मीकि जी ने मेघनाद के मुख से तथा गोसाईं जी के समसामयिक केशवदास ने रामचन्द्रिका में लव के मुख से इन्हें बहुत धिक्कारित कराया है । गोसाईं जी को भी यह बात कुछ अवश्य खटकी है । इस का आभास गीतावली में देखा जाता है । रामायण में तो उन्होंने कुम्भकर्ण के सम्मुख इन्हें अपनी सफाई के लिये ले जाकर उस से इन्हें धन्यवाद और 'कुलभूषण' की पदवी दिलवाई है । परन्तु मदों में चूर रहे मदमत्त कुम्भकर्ण का धन्यवाद ही क्या ? लंका निवासी सब राक्षस इन्हें कुलभूषण समझते हों तब तो ।

इन का कार्य्य निःस्वार्थ तथा उचित तब समझा जाता जब ये सीता के लंका में आते ही उस की खबर श्री रामचन्द्र को पहुँचा देते । या लव के कथनानुसार[1] उसी दम कुल परित्याग कर देते । बात यह है कि जब इन्होंने देखा कि रामचन्द्र पहुँच गये और यहाँ पर अवश्य अधिकार कर लेंगे तब एक महात्मा होकर अपने स्वार्थसाधन के लिये उन से आ मिले तथा इन्होंने लात मारने से तो रावण को त्याग किया परन्तु उस की भार्य्या को अपनी गृहिणी क्यों बनाया ? सुग्रीव ने तो खैर, बदला चुकाने के लिए ऐसा किया होगा और वे बानर थे परन्तु ये तो, उत्तम कुलोद्भूत, पुलस्त्य मुनि के वंशपरम्परागत व्रती थे अपने भाई रावण के समान दुराचारी भी नहीं सुने जाते । श्री रामचन्द्र का इन लोगों के आन्तरिक अभिप्राय के विचार से इधर ध्यान नहीं गया हो परन्तु स्वयम् गोसाईं जी को इन लोगों की यह करतूति खल ही प्रतीत हुई है । इसी से उन्होंने कहा है—

"जेहि अघ बधेउ ब्याध जिमि बाली । फिरि सुकंठ सोइ कीन्ह कुचाली ॥
सोइ करतूति विभीषण केरी । सपनेहु सो न राम हिय हेरी ॥"

---

1 केशवदास कृत रामचन्द्रिका देखिये ।

होता तो वह निश्चय पूजा के योग्य था। और एक विचार से तो आज भी वह हमलोगों के धन्यवाद का भागी है। यदि यह न होता तो रामचन्द्र भी नहीं होते और रामचन्द्र आदि के समान आदर्श चित्र भी हम लोगों को सुलभ नहीं होते और न गोसाईं जी की कल्याण-कारिणी तथा मनोहारिणी कविता ही जगत को प्राप्त होती।

अङ्गद के संग बात चीत के समय बराबर बरजस्त जवाब देने में इसकी वाक्यपटुता देखी गई है।

कुम्भकर्ण—यह भीमकाय महाबलवन्त योधा, रावण का छोटा भाई था। यह छः महीना सोया करता था। इस युद्ध के समय यह बहुत यत्न से जगाया गया। रावण की कार्रवाई पर इसने खेद तो प्रकट किया सही परन्तु इस कुसमय में भाई को परित्याग करना इस ने उचित नहीं समझा और अकेले ही रामचन्द्र की सारी सेना से लड़ने के लिए चला आया। रणभूमि में इस ने महाविक्रम प्रकाश किया। सैकड़ों वानरों को पकड़ २ अपने मुखों में और भूतल पर मसलमसल कर प्राण-रहित कर दिया। सब विस्मित वानर वीरों को अचेत कर प्रधान सेनापति सुग्रीव को काँख में दाब मानो रावण का बदला चुकाने ही के लिए गढ़ की ओर ले चला था। ऐसी विशाल सेना से अकेले ही बिना शस्त्र धारण किये संग्राम करने की जिसके शरीर में शक्ति हो ऐसा दूसरा कोई व्यक्ति नहीं सुना गया।

मेघनाद—यह प्रबल पराक्रमी पितृभक्त, रावण का पुत्र था। सुभटों में इस का प्रथम स्थान था। इस ने देवराज इन्द्र का गर्व चूर कर 'इन्द्रजीत' पद प्राप्त किया था। यह पिता का बड़ा ही आज्ञाकारी पुत्र था इस से जो कुछ कहा जाता था उसे यह तुरंत ही कर डालता था। पिता की आज्ञा का उल्लंघन या खंडन यह कभी नहीं करता था। इसी से यह पिता का स्नेह-भाजन बना था। ऐसा सुशील आज्ञाकारी पिता का यश और नाम बढ़ानेवाला पुत्र भाग्य ही से प्राप्त होता है। हम यहाँ पर इस के धर्म्म अधर्म्म का विचार नहीं करते। जो हो यह पैतृक धर्म्म ही का अनुयायी था।

कवि ने सूपनखा को निर्लज्जता की मूर्ति बनी दी है और लक्ष्मण के हाथ से उसकी नाक और कान कटवा कर उसे यथोचित दंड भी दिलवाया है। भक्त लक्ष्मण सिंह ने लिखा है कि पिता की प्रतिज्ञा पालन के लिए राज परित्याग कर वन की प्रशंसा नहीं करनी तो असम्भव है; परन्तु रावण के संग युद्ध करके जिस का अपराध केवल यही मालूम होता है कि उसने अपनी बहन के प्रति अयोग्य अपमान का बदला लिया इतना रुधिरपात की उचित समर्थन करना दुष्कर है।[1] हमारे जानते यह अयोग्य अपमान तब होता जब राह चलत या बैठे २

[1] It is impossible not to admire the feeling which prompted Ram to relinquish the honour of sovereignty ——in order that the promise given by his aged sire might be fulfilled. But it is difficult to justify so much blood-shed in the war that he waged against Rawan whose only fault seems to have been that he revenged a wanton insult to his sister &c —Life of Guru Govind Sinha Chap. XXV P 141

रामचन्द्र या लक्ष्मण उस की नाक के साथ ऐसा व्यवहार करते, इसी प्रकार उसके या उसकी नाक कान काटते। कोई भी सभ्य या शिक्षित इस बात को सहन नहीं करेगा कि जहां वह प्रिय पत्नी, माता, बन्धु या किसी भ्राता ही के संग बैठा हो वहां एक कुलकलंकिनी कामुकी कुनारी पहुँच कर उससे प्रेमपाश जोड़ने और प्रीति रीति करने की प्रार्थना करे, हठ करे और बल प्रयोग करने पर उद्यत हो जाय। लक्ष्मण ने तो नाक कान काटना उचित समझा परन्तु हमारे भाई लक्ष्मण सिंह ऐसी अवस्था में क्या करते उसका आदर करते या अपमान यह जानने की हमारे पाठकों को निश्चय बड़ी उत्कंठा होगी।

इसी प्रकार कवि ने मंथरा को कुटिलता के सांचे में ढाला है और शत्रुघ्न जी की लात से उस का कूबड़ और दांत भी तुड़वाया है।

इस का कार्य भी किसी २ को सराहनीय तथा उचित बोध होता है। और वे कहते हैं कि इस ने अपनी स्वामिनी का हित साधन किया था। परन्तु प्रथम तो उस का इस से कुछ हित साधन नहीं हुआ। दूसरे यदि इसने अपनी अज्ञानता के कारण पहले कुछ कहा भी था तो कैकयी के यह कहने पर—

"जेठ स्वामि सेवक लघुभाई। यह दिनकर कुल रीति सुहाई॥
राम तिलक जो सांचहु काली। देउं मांगु मन भावति आली॥"

इसे चुप रह जाना चाहिए था। परन्तु इस के पेट में कुटिलता भरी थी। इस पर भी वह अनेक प्रकार की मिथ्या बातें कहती ही गई यहां तक कि राजा दशरथ को भी—

"मन मलीन मुंह मीठ नृप,"

अर्थात् कुटिल कह ही डाला और दाम्पत्य प्रेम में विघ्न डालकर सकल परिवार को तथा स्वामिनी को भी विपत्ति-वारिधि में डुबा दिया। तीसरे यदि इसका कार्य सराहनीय है तो अनुकरणीय भी अवश्य ही है। परन्तु इस के कार्य के प्रशंसकों के घर भी यदि उनकी कोई दासी इसका अनुकरण कर के उन के गृहस्थ सुख परिस्थितियों के मध्य कोई झगड़ा खड़ा कर उन के सम्बन्धों को एवम् उन को डांवाडोल करने की चेष्टा करे तो क्या वे लोग या कोई दूसरा प्राणी उस दासी के काम की प्रशंसा करेगा? कदापि नहीं। अतएव हम मंथरा को स्वामिनी हितकारिणी होने की सर्टिफिकेट देने में सहमत नहीं हैं।

इस ग्रंथ में परोपकार के महान आदर्श सम्पाति और जटायु हैं जिन लोगों ने दूसरों का निःस्वार्थ उपकार करने में अपने प्राणों का भी बलिदान कर दिया है।

रामायण [illegible] चित्रों पर ध्यान देने से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि [illegible] तथा [illegible] के निमित्त ही इस ग्रंथ की रचना हुई है और इसकी [illegible] में लग्न हो कर इस के पात्रगण आज भी [illegible] उपाख्यानों से [illegible] के पुरुषोत्तम [illegible] सत्यता, सज्जनता, धीरता वीरता, उदारता सहनशीलता दयालुता आदि की सुन्दर शिक्षा प्रदान कर रहे हैं।

त्रयोदश परिच्छेद

# रामायण का आदर और प्रचार

गोसाईं जी को पहले ही से विश्वास था कि सज्जन रामचरित मानस से प्रीति रक्खेंगे और असज्जन इस की अवश्य ही निन्दा करेंगे। इसी कारण से इन्हों ने कहा है —

"छमहहिं सज्जन मोर ढिठाई। सुनिहहिं बाल बचन मन लाई॥
जौं बालक कहि तोतरि बाता। सुनहिं मुदित मन पितु अरु माता॥
हँसिहहिं कूर कुटिल कुविचारी। जे पर दूषन भूषन धारी॥"

और

"पैहहिं सुख सुनि सुजन सब, खल करिहहिं उपहास।"

इन का यह विश्वास ठीक ही हुआ। सज्जन लोग बालक की तोतरी बोली सी ही इसे सुन कर प्रसन्न नहीं हुये वरन् उन्हों ने इस ग्रन्थ को बहुमूल्य सदुपदेशरत्न-पूर्ण एक सुन्दर मंजूषा समझा और आज भी समझते हैं एवम् इस पर आन्तरिक प्रेम रखते हैं। परन्तु कूर कुटिल इसकी निन्दा करने से नहीं चूके।

भाषा में लिखे जाने के कारण काशी के तत्कालीन पण्डितगण भी इन की निन्दा में मस्त थे। गोसाईं जी को इस का भी भय पहले ही से था और इसी से इन्होंने कहा भी है —

"भाषा भनिति मोर मति भोरी। हँसिबे जोग हँसे नहिं खोरी॥" [1]

सुनते हैं कि एक दिन एक संस्कृतज्ञ पण्डित जी मणिकर्णिका घाट पर स्नान करते समय इनसे [illegible] भी कहे थे कि 'संस्कृत के पण्डित हो कर आप ने अपना ग्रन्थ गँवारी भाषा में क्यों लिखा? इन्हों ने कदाचित उत्तर दिया था कि मेरी गँवारी भाषा अमृतपूर्ण होने पर भी संस्कृत के [illegible] वाले ग्रन्थों से अच्छी ही है क्योंकि :—

"मनि भाजन विष पारई। पूरन अमी निहारि।
का छाँड़िय का संग्रहिय, कहहु विवेक विचारि॥"

---

1 गोसाईं जी के समकालीन कवि केशवदास जी को भी हिन्दी भाषा में रचना करने में भय हुआ था। उन्हों ने भी कहा है —

'भाषा बोल न जानहीं जिनके कुल के दास।
भाषा कवि भो मन्द मति तेहि कुल केशवदास॥

सच तो यह है कि इन्हें अपना पाण्डित्य प्रदर्शन की ममता नहीं थी। इन्हें पाठकों को लाभ पहुँचाना और जगत का उपकार करना अभिप्रेत था। अतएव यदि ये इस ग्रंथ की रचना संस्कृत में करते तो इस से इतने उपकार की सम्भावना नहीं थी। इसी से संस्कृतज्ञ होने पर भी इन्होंने भाषा में जन साधारण के समझने योग्य भाषा में इस की रचना की। इसी अभिप्राय से विलायत में १५२२-३४ के बीच में लूथर के बाइबिल और १५२५ ई० में टिंडल के न्यू टेस्टामेंट की रचना हुई थी। और इसी कारण से लैटिन में कविता करने को समर्थ होने पर भी मिल्टन ने देश प्रचलित भाषा में ही अपनी पुस्तकों की रचना की जिस में अधिकांश लोगों का उपकार हो।

फिर रामायण की प्रामाणिकता में भी बहुत-से पण्डित सहमत नहीं थे तब कदाचित रात को यह ग्रंथ विश्वनाथ जी के मन्दिर में रखा गया और भोर को इस पर उन की 'स्वीकृति' लिखी देखी गई, तब लोगों को हार माननी पड़ी।[1] हमारे सब पाठक सम्भवतः यह बात मानने को तैयार न होंगे। परन्तु महाराज गोपाल दास कृत 'रामायण माहात्म्य' का यह कथन कि 'पहले बहुत से पंडितों ने इस ग्रंथ का आदर नहीं किया तब 'आनन्दकानन' काशी ब्रह्मचारी[2] ने इसकी प्रशंसा में यह श्लोक लिख दिया —

'आनन्दकानने कश्चिज्जङ्गमस्तुलसीतरुः।
कविता मञ्जरी यस्य रामभ्रमरभूषिता॥'

सब लोग इसका आदर करने लगे" मानने में किसी को हिचक नहीं होगा। इस श्लोक का अनुवाद स्वर्गीय काशीराज श्रीमान् महाराजा ईश्वरी प्रसाद नारायण सिंह जी ने इस प्रकार किया है —

---

1 बिहारी सतसई के सम्बन्ध में भी यह किम्वदन्ती प्रसिद्ध है कि जयसाह जी की सभा के प्रधान नामक एक कवि ने बिहारी जी के देखा-देखी एक सतसई की रचना कर कोलाहल मचाया कि उसकी ही सतसई उत्तम थी। इस पर बिहारी जी के प्रस्तावानुसार रात को दोनों ग्रंथ श्री युगल किशोर के समीप रख दिये गये और प्रातःकाल देखा गया कि बिहारी के ग्रंथ पर श्रीयुगलकिशोर का हस्ताक्षर बना हुआ है। इसी समय बिहारी ने यह दोहा बनाया— 'नित प्रति एकत ही रहत, बैस बरन मन एक। चहियत जुगल किशोर लखि लोचन जुगल अनेक॥' व्यास अम्बिकादत्त लिखित 'बिहारी बिहार' की भूमिका का पृ० १०—और देखिये।

२ बेणीमाधव दास के अनुसार मधुसूदन सरस्वती ने गोसाईं जी से शास्त्रार्थ में परास्त होकर इन की प्रशंसा में इस श्लोक की रचना की। पं० रघुवंश जी ने यही बात कह कर इस श्लोक को इस प्रकार लिखा है —'परमानन्दपत्रोऽयं जङ्गमस्तुलसीतरुः' इत्यादि। पं० महादेव प्रसाद ने कवि का नाम नहीं लिखा है और उन के अनुसार 'कविता' के स्थान में 'ललिता' है।

"तुलसी अंगम तरु लसे, आनँद कानन खेत।
कविता जाकी मंजरी, रामभ्रमर रस लेत॥"

आदि में किसी ग्रन्थ का विशेषतः गूढ़ ग्रन्थों का, यथार्थ गुण सर्वसाधारण नहीं समझ सकते और न उस का आदर ही कर सकते। उस के समझनेवालों की संख्या अल्प ही होती है। और यदि कोई प्राणी पूर्व प्रचलित प्रथा का उल्लंघन कर कोई रचना करे एवम् कोई नई राह निकाले तो वह अधिकतर हास्यास्पद तथा निन्दास्पद होता है। प्राचीन प्रथा के अनुयायी उसे नीचा दिखाने को प्रायः जलनशील हो जाते हैं। ऐसी रचनाओं का आगामी सन्तति विशेष आदर करती है। ज्यों २ काल व्यतीत होता जाता है ऐसे ग्रन्थों के आदर सम्मान में वृद्धि होती जाती है। इसी से सुकवि भिखारीदास कायस्थ ने कहा है—

"आगे के सुकवि रीझैं तो तो कविताई,
ना तो राधाश्याम गाइबे को सुन्दर बहानो है।"

इसी प्रकार से गोसाईं जी कृत 'रामचरित मानस' को पहले आदर की दृष्टि से देखनेवाले आनन्दवनवासी मधुसूदन सरस्वती नाभाजी आदि[1] गिने गिनाये ही महात्मा होंगे। सब कैसे समझते। परन्तु भविष्यत् में जब इस का अमूल्य गुण लोगों पर धीरे-धीरे प्रकट होने लगा तब तो केवल सुकवि ही क्यों वरंच सर्वसाधारण भी इसपर लट्टू होने लगे और इनका कवित सीतारामयशकीर्तन का सुन्दर बहाना ही नहीं हुआ वरन् इस का मुख्य कारण तथा परम सहायक हो गया और हो रहा है।

आज कलकत्ता से पंजाब पर्यन्त एवम् हिमालय से नर्मदा पर्यन्त जहां सुनिये रामायण ही रामायण उच्चारण हो रहा है। इतनी दूरी में इस का प्रबल अधिकार तो है ही अन्य प्रान्तों में भी इस का अवश्य कुछ न कुछ प्रचार पाया ही जाता है। क्या राजा क्या रंक, क्या बाल क्या वृद्ध क्या युवक क्या युवती सब अवस्था तथा सब जाति के लोग इसे पढ़ते और इस का आदर करते हैं। कहीं बड़े महाशय व्यासगद्दी लगाय अपने श्रोताओं को रामायण की कथा सुना रहे हैं कहीं गाँवों में ढोल और झाल बजा-बजाकर झूम-झूमकर चिल्ला २ कर लोग इस का गान कर रहे हैं; कहीं दो-चार प्राणी ही किसी पेड़ के तले बैठे यह ग्रन्थ बाँच रहे हैं कहीं कोई एकान्त में शान्तभाव से इस के गूढ़ तत्त्वों को विचार

---

[1] भक्तमाला रामरसिकावली तथा पं० ज्वालाप्रसादजी की बड़ी रामायण के अनुसार एक पंडित से शास्त्रार्थ के लिए महादेव जी के स्वप्नादेश से गोस्वामी जी मुखिया बनाये गये। इन्हीं ने एक शिष्य को पांच पान देकर सब लोगों को बांट देने को कहा। बांटने पर पांच पान ज्यों का त्यों बना रहा। यह देख उस पंडित ने शास्त्रार्थ करना अस्वीकार किया। गोसाईं जी ने उन्हें अपनी रामायण दी। पंडित ने सब पक्षों का खण्डन मण्डन उसी में पाया। उन्होंने यह श्लोक बनाया और वे गोसाईं जी के शिष्य भी हो गये।

पान बांटने से तो गोसाईं जी का पाण्डित्य प्रकट नहीं हुआ? इन की करामात देखी गई। तब पण्डित जी शास्त्रार्थ से भागे क्यों?

लाखों जन इसे अपना जीवन सर्वस्व समझते हैं, करोड़ों इसी का आश्रय ग्रहण कर कतिपय कुत्सित कर्मों से बचते हैं। कितने इस के पाठ से विरक्त साधु बन जाते हैं एवम् कितने पण्डित ज्ञानी कहलाने लग जाते हैं। कोई २ इस के द्वारा उच्चाटन, वशीकरण आदि का प्रभाव बता कर नवाह, सप्ताह बिठाकर इस अमूल्य रत्न का दुरुपयोग भी करने में संकोच नहीं करते। परन्तु ऐसे कुत्सित कार्यों के साधन के लिये गोसाईं जी ने इस अलभ्य पदार्थ को प्रकट नहीं किया, यह निर्भीक रूप से कहा जा सकता है।

रामायण विद्याप्रचार में भी कम सहायक नहीं है। स्कूल की पाठ्य पुस्तकों में इस ग्रन्थ के अवतरण मात्र दिये जाते हैं। महाराष्ट्री, गुजराती तथा बंगभाषा की पुस्तकों में भी इस के अवतरण तथा भाराश समावेशित किये जाते हैं। कलकत्ता विश्वविद्यालय की एन्ट्रेन्स परीक्षा की गौणभाषाओं (Second Languages) में जब हिन्दी भी सम्मिलित थी तब उस की परीक्षा के लिये रामायण ही पाठ्य-पुस्तक नियत होती थी। सिविलियन लोगों के हिन्दी में हाइप्रोफिशियेन्सी (High proficiency) तथा डिगरी आव आनर (A Degree of Honour) की परीक्षा के लिये जिनमें क्रमश १ ) और १ ••) पारितोषिक दिया जाता है, रामायण एक प्रधान पाठ्य-पुस्तक है।

ग्रियर्सन साहब ने लिखा है कि 'इस की सुख्याति उपयुक्त होने में तनिक भी सन्देह नहीं है। अपने देश में इस ने सब ग्रन्थों पर प्राधान्य लाभ किया है और सर्व साधारण पर इस का ऐसा प्रभाव पड़ रहा है कि उसे बढ़ा चढ़ा कर कहना कठिन कार्य है'[1] विलायत में जितना बाइबिल का प्रचार है उससे कहीं अधिक बंगाल और पंजाब एवम् हिमालय और विन्ध्य के मध्यस्थ प्रदेशों में इस महान ग्रन्थ का प्रचार है।"[2]

एक स्थान में उन्होंने ऐसा भी कहा है कि 'जैसे युरोप के पादरी लोग बाइबिल को आदरणीय समझते हैं वैसे ही भारतवासी इसकी प्रशंसा करते हैं।" सत्य ही और वैसे ही क्यों! यहां तो आर्य्य लोग अक्षत चन्दन पुष्प धूप दीप और नैवेद्य से देवताओं के समान इस की पूजा करते हैं आरती करते हैं। इस का कारण है कि जिस से धर्म्म तथा विद्या का प्रचार आचार व्यवहार का सुधार समाज का उपकार नीतिरीति का सुन्दर परिष्कार और भवरोग से निस्तार हो वह निस्सन्देह बड़े आदर और सत्कार की वस्तु है।

---

१ I do not think that there can be any doubt as to its reputation being deserved. In its own country it is supreme over all other literatures and exercises an influence which it would be difficult to describe in exaggerated terms—J R. A. Society 1903 P 45

२ Over the whole of the Gangetic valley his great work (the Ramayan) is better known than the Bible is in England.
—Ibid, P 459

"हर कृपा परमार पथर होगी, मधु मो मुग्ध भो मोर गिरायन्द ॥"

तत्कालीन मतमतान्तर की धधकती हुई ज्वाला का आप ने अपने शीतल उपदेशामृत से ऐसा ठंढा किया कि फिर वह प्रबल रूप से कदापि प्रज्वलित नहीं होने पाई। रामायण में जहाँ देखिये वहाँ यही पुकार है कि श्रीराम तथा शिव में द्वेषबुद्धि नहीं, श्री शिवजी भी राम को हृदयासन पर बिठाये हुये हैं और कह रहे हैं :—

"रघुकुल मनि मम स्वामि,"
तथा—"सोइ प्रभु मोर चराचर स्वामी।"

एवम् श्रीरामचन्द्र भी रामेश्वर की स्थापना करते हैं और कह रहे हैं —

"शिव द्रोही मम दास कहावे। सो जन सपन मोहि न पावे ॥"

श्रीराम तथा शिव में इन्होंने कैसा घनिष्ठ सम्बन्ध दिखलाया है यह इसी आधी चौपाई से प्रगट है :—

"सेवक सखा स्वामि सियपिय के।"

अब शेष क्या रहा जो कहें। फिर आपने जनकनन्दिनी से गिरिराजकिशोरी को जगज्जननी कहलाकर और उन की पूजा करवा कर शाक्तों का मन ठंढा किया है और नाममाहात्म्य का अद्भुत बखान कर नामोपासक निराकारवादियों को भी आप ने सन्तुष्ट कर रखा है। श्रीराम तथा श्रीकृष्ण की अभेदता की बात पाठक पहले ही सुन चुके हैं।

पं० सत्यदेवजी ने बहुत ही ठीक लिखा है कि "जैसे श्रीमति स्टाउवेल का उपन्यास उत्तरीय तथा दक्षिणीय अमेरिका से हबशी गुलामों का वाणिज्य रोकने का कारण हुआ जैसे हाल ही में अपटन सिंक्लेयर ने अपने उपन्यास के बल से शिकागो के कसाईघर का सुधार कराया जैसे एमिली ने सार्थोगिन उपन्यास द्वारा शिक्षा के प्राकृतिक ढङ्ग का प्रचार किया जैसे इटली की स्वतंत्रताप्राप्ति का कारण गिबनकृत 'रोमनराज का उत्थान और पतन (Decline and fall of Roman Empire) नामक ग्रन्थ हुआ जब अनेक उपन्यासों के द्वारा ईसाई धर्म्म की श्रेष्ठता प्रतिपादित हुई वैसे ही गोसाईं जी की रचनाओं ने शैव तथा वैष्णवों के परस्पर झगड़े एवम् रामोपासक तथा कृष्णोपासक के परस्पर वैमनस्य और और रागद्वेष का दूर कर एवम् हिन्दूधर्म्म की श्रेष्ठता पूर्णरूपेण प्रतिपादित कर देश को महान लाभ पहुँचाया।

इसी से ग्रियर्सन साहब ने लिखा है कि "भारतवर्षीय धर्म्मोन्नति के इतिहासों में जो आगम तुलसीदासजी को प्रदान किया जाता है उस से कहीं उच्चतर आसन के वे अधिकारी देखे जाते हैं। क्योंकि इसमें धर्म्म-प्रचारक की श्रेष्ठता की अपेक्षा उस के कार्य देखने से लगता है। यह कहने में कि ठीक नौ करोड़ मनुष्य इन (महात्मा तुलसीदास) के ग्रन्थों ही पर अपना धर्म्म तथा सदाचार के नियमों को स्थापित किये हुए हैं हम सामान्य गणना से बहुत ही कम अंक

बांधते हैं। वर्तमान काल में इन की रचनाएं लोगों पर जो प्रभाव दिखाती हैं यदि हमलोग उसी से जांच करें तो एशिया के तीन या चार बड़े लेखकों में से एक यही महाशय हैं। [1]

सचमुच हिन्दुओं का इन्होंने ऐसा ही उपकार किया है कि वे लोग इन से कभी उऋण नहीं हो सकते और इन के सरदा वाधित ही रहेंगे।

ग्राउस साहब का यह कथन कि पण्डितमण्डली में रामायण का आदर नहीं है सर्वथा अमूलक है। कदाचित् उन्हें पुरानी कहानी याद आ गई होगी। पंडित लोग भी इस का पूरा आदर करते हैं।

स्वर्गीय महामहोपाध्याय पं० सुधाकर द्विवेदी साहित्याचार्य पण्डित अम्बिकादत्त व्यास प्रभृति सुप्रख्यात विद्वान इस के प्रशंसकों में प्रसिद्ध हैं। अनेक पण्डितों ने इस की सुन्दर टीकाएँ बनाई हैं। सुप्रख्यात रामायणी प० रामगुलाम द्विवेदी [2] पं० वन्दन पाठक [3] पं० शिवलालजी पं० देवदत्तजी इत्यादि पण्डित ही थे या क्या ? सच तो यह है कि साधु गृहस्थ ब्राह्मण क्षत्रिय कायस्थ वैश्य, शूद्र, पण्डित मूर्ख धनीय, विदेशीय सभी लोग 'रामचरित मानस' पर सहज मोहित हैं एवम् उस का आदर करते हैं।

यहां पर हमें एक बात अच्छी याद आई। पण्डित सुधाकर जी ने रामायण के रचनाकाल के विषय में ग्रियर्सन साहब को लिखते समय उन्हें यह बात भी लिखी थी कि "भाषा में रहने के कारण रामायण का प्रचार पहले कायस्थों तथा वणिकों में हुआ होगा।" उन के यह लिखने का भाव जो कुछ हो परन्तु जिस वस्तु का आज सारा हिन्दू समाज आदर कर रहा है, जिस की प्रशंसा मुक्तकण्ठ से विदेशीय विद्वान भी कर रहे हैं जो आज अधिकांश हिन्दू जाति का जीवन-सर्वस्व तथा धर्मागार हो रहा है, जो आज महान पण्डितों का भी सम्मान भाजन बना हुआ है और हिन्दीसाहित्य-सागर का एक अमूल्य रत्न गिना जाता है, उसके

---

1 We judge of a prophet by his fruits and I give much less than usual estimate when I say that fully ninety millions of people have based their theories of moral and religious conduct upon his (Tulsidas) writings. If we take the influence exercised by him at present time as our test, he is one of the three or *former great writer of Asia J R A S society July 1903 Article* XVI P 455

२ आप हरिद्वार निवासी ब्राह्मण थे और मिर्जापुर में रहा करते थे। रामायण के यह बड़े प्रेमी और भक्त थे। इन्होंने इस ग्रन्थ की एक हस्तलिखित प्रति तैयार की थी जो शुद्ध पाठ के लिए प्रामाणिक मानी जाती है। ग्रियर्सन साहब लिखित 'Notes on Tulsi Das' में इस का नाम लिया हुआ है।

३ बाबू महादेव प्रसाद प्रकाशित मानस में दिये हुए प्रस्तावना में इन का वृत्तान्त पाया जाता है।

प्रकट होता है। यह क्षेपककारकों की करनी ही का फल है कि वाल्मीकीय रामायण तथा महाभारत वर्णित कथाओं की सत्यता में पृथक् उन के निर्णय काल में नाना प्रकार का तर्क वितर्क चिरकाल से उठ रहा है।

हम यह मानते हैं कि किसी २ क्षेपककार ने अपनी कारीगरी दिखलाई है और स्वरचित क्षेपक में सुन्दर कविता भी की है। परन्तु क्षेपक कितना ही सुन्दर क्यों न हो है वह क्षेपक ही, और गोसाईं जी की लेखनी से निर्गत नहीं हुआ है। अतएव क्षेपक कैसा ही हो उस का रामायण में रहना उचित नहीं।

इधर तो क्षेपक के मिलाये जाते जाते हैं, और सोपानों में क्षेपकों की भर्ती २ ईंटें जहां तहां जमायी जाती हैं उधर स्वर्गवासी मैनपुरी निवासी मुं॰ शुकदेव लाल जी का यह मत है कि प्रत्येक काण्ड के प्रति प्रस्ताव की चौपाइयों की संख्या का क्रम इस प्रकार उतार चढ़ाव से होना चाहिये जैसे सीढ़ियों का होता है क्योंकि यह मानस (सर) है और उन्होंने अपनी तर्कना से चौपाइयों का प्रमाण आठ २ चौपाई मानकर शेष चौपाइयों को तथा अनेक दोहों और छन्दों को उठाकर रामचरित-मानस की बनी बनायी ईंटों को उखाड़ दिया है।

इतना ही नहीं वरन् एक सोपान के कुछ भाग को भंग कर आपने उसे दूसरे सोपान में मिला दिया है। अर्थात् आरण्य काण्ड के—'चलेराम त्यागा वन सोऊ' से लेकर अन्त पर्य्यन्त सर्वांश उठाकर किष्किन्धा काण्ड में रख दिया है।

बनारस कालेज के भूतपूर्व पण्डित श्री रामजस जीने भी गोसाईं जी के राम चरित मानस के सोपानों की ईंटों के उखाड़ने में हाथ की अच्छी सफाई दिखलाई है।

हम नहीं समझते कि जिन चौपाइयों और दोहों को इन महाशयों ने उठा दिया है उनके सचमुच क्षेपक होने का अनुभव इन्हें कैसे हुआ? क्या गोसाईं जी की आत्मा आप के कानों में कहती गई कि ये सब उनकी रचनाएं नहीं थीं? सम्भव है कि गोसाईं जी के वास्तविक रचे पद उड़ा दिये गये हों और क्षेपक ही ज्यों का त्यों रह गया हो। इस काट छांट में जैसे परिश्रम किया है वैसे ही प्राचीन प्रतियों के हस्तगत करने का यदि यत्न किया जाता तो ऐसी बात नहीं होने पाती। यह काट छांट सर्वथा ठीक नहीं होने का प्रमाण तो रामायण के उन संस्करणों में जो म॰ कु॰ बाबू रामदीन सिंह जी ने रामापुर वाली तथा श्रीकाशीनरेशवाली सं॰ १७०४[1] की लिखी हुई प्रतियों के अनुसार एवम् काशी नागरी प्रचारिणी सभा ने रामापुर वाली काशीनरेशवाली तथा अन्यान्य प्राचीन प्रतियों को मिलाकर प्रकाशित किये हैं वर्तमान पाया जाता है।

इन संस्करणों के अन्य काण्डों को विलग रखिये क्योंकि वे सब केवल अनेक प्राचीन प्रतियों को देखकर तैयार किये गये हैं और सम्भव है कि उन प्राचीन प्रतियों में भी गड़बड़ हो

---

१ प्रतीत होता है कि रामायण की टीका तैयार करने के लिये १७०४ सं॰ (अर्थात् गोसाईं जी के स्वर्गवास से २४ वर्ष पीछे) की लिखी हुई पुस्तकें जो गोसाईं जी के स्थान से बाबा सम्पत्ति दास जी से मांग कर लाई गई थीं, उन्हीं से यह प्रति तैयार की गई।

राजापुर वाली प्रति में भी चौपाइयों की संख्या में न्यूनाधिक देख कर यह कहा जा सकता है कि गोसाईं जी ने आठ ही आठ चौपाइयों का क्रम नहीं रखा है। और जब मुंशी जी की रामायण के अयोध्या काण्ड में गड़बड़ देखा जाता है तथा वह राजापुर वाली प्रति से सर्वथ नहीं मिलता तो यह निःसंकोच कहा जा सकता है कि जैसे मुंशी जी ने अपने गड़बड़ तथा काट छाँट से इस काण्ड में गड़बड़ कर दिया है वैसे ही अन्य काण्डों में भी इनके काट छांट से अवश्य गड़बड़ हुआ होगा और यह काट छांट सर्वथा ठीक नहीं माना जा सकता है। यदि यह ठीक है तो राजापुर वाली प्रति को गोसाईं जी की हस्त लिखित मानना उचित नहीं होगा। पाठक जैसा उचित समझें वैसा करें।

पूर्वोक्त पंडित जी ने साहस पूर्वक और भी चतुराई दिखलाई है। उन्होंने ग्रन्थकार की भाषा ही बदल दी है अर्थात् उस समय की प्रचलित भाषा के शब्दों के स्थानों में संस्कृत व्याकरण की रीति से शोधकर शब्द रख दिया है। मुंशी जी ने भी शब्दों को प्रायः संस्कृत ही के ढंग से लिखा है और अन्य प्रकाशक भी पंडित जी का अनुकरण करके शब्दों का रूपान्तर कर ग्रन्थ प्रकाश करने लगे हैं।

गोसाईं जी अपनी रचनाओं में शब्दों को उसी रूप से लिखते थे जैसे वे उस समय बोल चाल में प्रयोग किये जाते थे। उन की रचनाओं में ष ण श ऐसे वर्ण तुम के स्थानों में सर्वत्र ख [1] न स आदि का प्रयोग पाये जाते हैं। न, स, उच्चारण में मधुर होता है। मधुरता की ओर ध्यान रखना कवि का परमावश्यक कर्तव्य है। गोसाईं जी अपिस्टउ मोहरसु, पखाऊ, सुजीनी जागवलिकु, दसरथ भंडउ भगनी ऐसे शब्द भी प्रयोग करते थे परन्तु अब के ग्रन्थ प्रकाशकों ने उन्हें नवीन भाषा की रीति पर संस्कृत के ढंग से और पाणिनीय व्याकरण के अनुसार शोध कर अपिष्टउ, मोहरस, प्रखाद, सुश्रोणी याज्ञवल्क्य आदि सहित बना दिया करते हैं। हमारी समझ में ऐसा परिवर्तन करने की आवश्यकता नहीं। उनके लिखे शब्दों को ज्यों का त्यों ही रखना उत्तम और आवश्यक है। इस से उन के ग्रन्थ के पाठकों को यह ज्ञात हो जायगा कि उस समय विशेष २ शब्द कैसे लिखे जाते थे और उस समय की भाषा कैसी थी। यदि उनकी भाषा वा लेखनशैली आधुनिक लेखप्रणाली तथा भाषा के समान न हो वा वे संस्कृत भाषा के विरुद्ध हों तो कोई चिन्ता नहीं। भाषा एक सी नहीं रहती—यह परिवर्तन शील है।

हम को हाल ही में १८८८ ई० का छपा रेवरेन्ड डब्ल्यु० लियुकस कालिन्स (Rev W Lucas Collins) एम ए कृत होमर, दी इलियड' (Homer The Illiad) नामक ग्रंथ देखने का सुअवसर मिला है। उस में उन्होंने 'होमर' कृत 'इलियड' नामक ग्रन्थ की एक प्रकार की समालोचना की है और प्राचीन अंगरेजी ग्रन्थों के पद्यों का कुछ उल्लेख किया है परन्तु उन पद्यों के उल्लेख करने में उन्होंने शब्दों को जस का तस ही ग्रहण किया है जैसा उन

---

1 रामकृष्णविलास प्रेस द्वारा मुद्रित रामायण के अयोध्या काण्ड में सर्वत्र 'ष' देखा जाता है और काशी नागरी प्रचारिणी सभा वाली प्रति में 'ष' और 'स' दोनों ही पाये जाते हैं।

ग्रन्थों के रचयिता के समय में वे गद्य लिखे जाते थे। पाठक वृन्द ... लोगों के मनोरंजनार्थ हम भी उन पद्यों को यहां पर उद्धृत कर देते हैं।

And when Priam in full thrifty woyse
Performed hath as ye have heard devyse,
Ordained eke, as Guide can you tell,
A certain Nombre of priestes for to dwell
In the temple in their devotions
Continually with devout orisons,
For the Soule of Hector for to pray
× × ×
To which priestes the kyng gave mansyons,
There to abide, and possessyons,
The which he hath to them Martysed
Perpetually, as ye have heard devysed,
And while they kneel pray and wake
I Caste fully me an end to make
Finally of this my thirde booke,
On my rude manner as I undertooke

(*The closing Lines of Lydgate's third book*)

यह पद ईश्वर की सम्पत्ति ... के सम्बन्ध में है। मोर (More) साहब ने युटोपिया (Utopia) पुस्तक १५१६ ई० में गोस्वामी जी के जन्म समय के लगभग लिखी थी। उस का पारसी जे० रासन लम्बी (J Rawson Lumby) द्वारा सम्पादित १८८७ ई० का एक संस्करण हमें देखने में आता है। चार सौ वर्ष पीछे छपने पर भी इस में शब्द वैसे ही दिये गए हैं जैसे १५१६ ई० में लिखे गये थे। हम उस में से भी कुछ शब्दों को यहां उद्धृत कर देते हैं।

Sometyme vertue cleare angelicale againe, realice tudie Occupie Sonne, knowinge, hime parti sett type remembrannce &c.

परन्तु एक ... होकर लिडगेट साहब तथा मोरी साहब के ग्रन्थ में शब्दों को ... कहीं नहीं पाता! यदि वे ऐसा करते तो आज हमें कैसे ज्ञात होता कि उस समय वे शब्द कैसे लिखे जाते थे।

राजापुर वाली प्रति में भी चौपाइयों की संख्या में न्यूनाधिक्य देख कर यह कहा जा सकता है कि गोसाईं जी ने आठ ही आठ चौपाइयों का क्रम नहीं रखा है। और जब मुंशी जी की रामायण के अयोध्या काण्ड में गड़बड़ देखा जाता है तथा वह राजापुर वाली प्रति से सर्वथ नहीं मिलता तो यह निर्विरोध कहा जा सकता है कि उसे मुंशी जी ने अपने रसमस्त तथा काट छांट से इस काण्ड में गड़बड़ कर दिया है वैसे ही अन्य काण्डों में भी इनके काट छांट से अवश्य गड़बड़ हुआ होगा और यह काट छांट सर्वथा ठीक नहीं माना जा सकता है। यदि यह ठीक है तो राजापुर वाली प्रति को गोसाईं जी की हस्त लिखित मानना उचित नहीं होगा। पाठक जैसा उचित समझें वैसा करें।

पूर्वोक्त पंडित जी ने साहस पूर्वक और भी पंडिताई दिखलाई है। उन्होंने ग्रन्थकार की भाषा ही बदल दी है अर्थात् उस समय की प्रचलित भाषा के शब्दों के स्थानों में संस्कृत व्याकरण की रीति से शोधकर शब्द रख दिया है। मुंशी जी ने भी शब्दों को प्रायः संस्कृत ही के ढंग से लिखा है और अन्य प्रकाशक भी पंडित जी का अनुकरण करके शब्दों का रूपान्तर कर ग्रंथ प्रकाश करने लगे हैं।

गोसाईं जी अपनी रचनाओं में शब्दों को उसी ढंग से लिखते थे जैसे वे उस समय बोल चाल में प्रयोग किये जाते थे। उन की रचनाओं में श ष, या ऐसे, या तुम के स्थानों में सर्वत्र प[1] न स जैसे या तुम्ह पाये जाते हैं। न, स उच्चारण में मधुर होता है। मधुरता की ओर ध्यान रखना कवि का परमावश्यक कर्तव्य है। गोसाईं जी कपिन्दु मोहवश, पसाऊ, मुनिहिनी आगवनिउ, दसरथ नंदन भगती ऐसे शब्द भी प्रयोग करते थे परन्तु अब के ग्रंथ प्रकाशकों ने उन्हें नवीन भाषा की रीति पर संस्कृत के ढङ्ग से और पाणिनीय व्याकरण के अनुसार शोध कर कपिन्द्र, मोहवश प्रसाद मुनिहिनी आगवनिउ शब्दों मंडित बना दिया करते हैं। हमारी समझ में ऐसा परिवर्तन करने की आवश्यकता नहीं। उनके लिये शब्दों को ज्यों का त्यों ही छापना उत्तम और आवश्यक है। इस से उन के ग्रंथ के पाठकों को यह ज्ञात हो जायगा कि उस समय विशेष २ शब्द कैसे लिखे जाते थे और उस समय की भाषा कैसी थी। यदि उनकी भाषा या बोलचाल की आधुनिक बोलचाल की तथा भाषा के समान हों या वे संस्कृत भाषा के विरुद्ध हों तो कोई चिन्ता नहीं। भाषा एक सी नहीं रहती—वह परिवर्तन शील है।

हम को हाल ही में १८८८ ई० का छपा रेवरेण्ड डबल्यु लियुकस कालिन्स (Rev W Lucas Collins) एम ए कृत होमर, दी इलियड' (Homer The Iliad) नामक ग्रंथ देखने का सुअवसर मिला है। उस में उन्हों ने 'होमर' कृत इलियड' नामक ग्रंथ की एक प्रकार की समालोचना की है और प्राचीन अंगरेजी ग्रंथों के पदों का कुछ उल्लेख किया है परन्तु उन पदों के उल्लेख करने में उन्हों ने शब्दों को वैसे ही रहने दिया है जैसे उन

---

१ 'खड्गविलास प्रेस द्वारा मुद्रित रामायण के अयोध्या काण्ड में सर्वत्र 'ष' देखा जाता है और काशी नागरी प्रचारिणी सभा वाली प्रति में ष और ख दोनों ही पाये जाते हैं।

ग्रन्थों के रचयिता के समय में वे सब लिखे जाते थे। पाठक गण ... लोगों के मनोरंजनार्थ हम भी उन पदों को यहाँ पर उद्धृत कर देते हैं।

And when Priam in full thrifty wyse
Performed hath as ye have heard devyse,
Ordained eke, as Guide can you tell,
A certain Nombre of priestes for to dwell
In the temple in their devotions,
Continually with devout orisons,
For the Soule of Hector for to pray
× × ×
To which priestes the Kyng gave mansyons,
There to abide, and possessyons,
The which he hath to them Martysed
Perpetually, as ye have heard devysed,
And while they kneel pray and wake
I Caste fully me an end to make
Finally of this my thirde booke
On my rude manner as I undertooke

*(The closing Lines of Lydyate's third book)*

यह पद 'हेक्टर' की अन्त्येष्टि क्रिया के सम्बन्ध में है। मोर (More) साहब ने यूटोपिया (Utopia) पुस्तक १५१६ ई॰ में गोस्वामी जी के जन्म समय के लगभग लिखी थी। उस का पादरी जे॰ रासन लम्बी (J Rawson Lumby) द्वारा सम्पादित १८९७ ई॰ का एक संस्करण हमें देखने में आता है। चार सौ वर्ष बीत जाने पर भी इस में ... ही दिख पड़ते हैं जब १५१६ ई॰ में लिखे गये थे। हम उस में से भी कुछ शब्दों को यहाँ उद्धृत कर देते हैं।

Sometyme vertue cleare angelicall agayne realme, stud e Occupie Sonne, knowinge, hime parti ; ctt, type remembraunce &c.

परन्तु सम्वत् ... होकर ... साहब ... शब्दों को ... कहीं नहीं पाता ... उस समय के ... लिखे जाते थे।

फिर देखिये शेक्सपियर के समय की भाषा आधुनिक अंगरेजी भाषा से बहुत भिन्न पाई जाती है। शेक्सपियर की रचनाओं में व्याकरण का ऐसा उलट फेर है कि लोगों को हार कर उन की रचनाओं के समझने के लिये एक नूतन व्याकरण ही बनाना पड़ा है जिसे 'शेक्सपीरियन ग्रामर' कहते हैं। उनके पीछे विलायत में बहुत से नामी विद्वान हुये और उन लोगों के ग्रंथों का सैकड़ों संस्करण हुआ परन्तु किसी विद्याचार्य्य ने उन लोगों की रचनाओं पर लेखनी नहीं चलाई उन्हें ज्यों की त्यों छापते गये। लेखनी कैसे चलावें! वे जानते थे कि इस परिवर्तन से कवि के आशयों में भेद पड़ जायगा एवम् परिवर्तित अवस्था में उन के ग्रन्थ का यथार्थ आशय प्रगट नहीं होगा और उससे यथार्थ स्वाद भी नहीं मिलेगा। परन्तु 'राम चरित मानस' के अधिकांश प्रकाशकों का ध्यान इन विचारों की ओर नहीं जाता। वे लोग अपनी ही पंडिताई तथा विद्वता दिखलाने के लिये मरे जाते हैं। गोसाईं जी ही की रचनाओं पर समाप्ति नहीं है। अब प्राचीन ग्रंथों के प्रकाशक प्रायः प्राचीन पुस्तकों में लिखे हुये शब्दों को संस्कृत के ढांचे पर खोल २ कर डालने लगे हैं। ऐसा करना बड़ा ही अनुचित है। ऐसा करने से किस समय कैसी लेखन-रीति तथा कैसी भाषा प्रचलित थी व्याकरण का कितना और कैसा अनुसरण किया जाता था इन बातों का पता लगना तथा निर्णय होना कालान्तर में कठिन हो जायगा।

पञ्चदश परिच्छेद

# रामचरित मानस के संस्करण तथा टीकाएं

आज से कई वर्ष पूर्व हिन्दीभाषा के प्रसिद्ध प्रचारक तथा रामचरित मानस के परम प्रेमी म० कु० बाबू रामदीन सिंह जी ने स्वसम्पादित रामायण में लिखा था कि उस समय तक मुद्रकों के द्वारा इस ग्रंथ का ११६ संस्करण हुआ था। इस बीच में और भी अनेक संस्करण अवश्य हुये होंगे क्योंकि कोई ऐसा विरला ही प्रेस है जिसने गोसाईं जी की इस रामायण को न प्रकाशित किया हो। किसी २ ने तो इस का कई संस्करण प्रकाश कर के अभिमत धन प्राप्त किया है।

इन संस्करणों में कितनों में तो केवल मूल ही छपा है एवम् कितनों में टीका सहित मूल छपा है। किन्तु अक्षरों तथा शब्दों के परिवर्तित करने और क्षेपकों के ठूसने के सिवाय प्रकाशकों ने प्रायः मूल पाठ में मनमाना-मौनमा गड़बड़ कर दिया है। इस में सन्देह नहीं कि प्राचीन रचनाओं की मुद्रित तथा हस्त लिखित प्रतियों में प्रायः पाठान्तर पाया जाता है। इसी देश के ग्रन्थों में नहीं वरन् अन्य देशों के ग्रंथों में भी यह बात देखी जाती है। परन्तु इस की भी तो कोई सीमा होनी चाहिये। यहां तो इस पुस्तक के प्रकाशकों ने अपनी २ बुद्धियों की ऐसी दौड़ दी है कि कहीं ने एक नई ही रचना खड़ी कर दी है और एक पुस्तक के दूसरी पुस्तक से मिलाने में विशेष अन्तर दीखता है। और यही रामायणियों में विरोध का कारण हो गया है। कोई एक रामायण का पाठ ठीक बताते हैं और कोई दूसरे का। चार मित्र एक स्थान में बहुत से लोग विवाद की सीमा को उल्लंघन करने के लिये भी कमर कसकर खड़े हो जाते हैं। कहीं पाठान्तर ऐसा भी देखने में आता है जिस से अन्य अर्थ के आगे अनर्थ की टीका करने का भी सम्भावना हो जाती है।

संस्करणों की तो यह दशा और टीकाकारों ने कुछ और ही गुल खिलाया है। जिस की बुद्धि में जैसी राह दिखलाई दी उसने वैसी ही टीका रच दी है। अपनी बुद्धि की चमत्कारी दिखाने में लोगों ने त्रुटि नहीं की है। परन्तु इस बात का कम लोगों को ध्यान रहा है कि कवि का स्पष्ट क्या आशय था और ग्रन्थ के अध्ययन तथा अर्थ के समझने में रामायण के पाठकों को इनकी टीकाओं से कहां तक सहायता मिल सकती है। टीकाकारों का मुख्य उद्देश्य यह होना चाहिए था कि कठिनता एवम् सन्देहों का निवारण करें। किन्तु इन में से कितनों ने

अपनी पंडिताई तथा निपुणाई दिखाने के लिये ऐसी अनेक नई २ कल्पनाएं की हैं और छोटे छोटे पदों तथा शब्दों को तोड़ मोड़ कर उन का ऐसा गूढ़ आशय बयान किया है जिस की ओर कवि का कदाचित कभी ध्यान भी नहीं गया होगा। रामचरितमानस का बिचारा अबोध पाठक टीकाओं के सहारे ग्रंथ का मूल तात्पर्य जानने के बदले टीकाकारों के पाण्डित्य के भँवरजाल में पड़ कर चकरा उठता है।

आज इस ग्रंथ की पचासों टीकाएं प्रकाशित हैं। किसी में भावार्थ, कहीं में शंकासमाधान एवम् किसी में अलकारों की छटा दिखलाई गई है और किसी २ में साधारण सरल शब्दों का राह चूल २ कर मनमाना अर्थ निकाला गया है।

श्रीमहंथ रामचरण दास जी, श्री महात्मा काष्ठजिह्वा (देव) स्वामी पं शिवलाल पाठक, महाराणा देव (कनीशर) दत्त शर्म्मा पं किशोरी दत्त श्री रूप दत्त श्री रामप्रसाद जी परमहंस, महात्मा भाइ सन्त सिंह (पंजाबी) महाराज काशीराज श्री ईश्वरी प्रसाद नारायण सिंह बहादुर, महाराज माधव शरण सिंह (बक्सर) महात्मा जानकी दास जी भक्तभूषण हरिहर प्रसाद जी, पं राम बक्स पाण्डेय पं० बन्दन पाठक श्री महात्मा रघुनाथ दास जी, बाबा बैजनाथ दास जी पं ज्वाला प्रसाद, पं रामेश्वरभट्ट श्री बैजनाथ दास जी इत्यादि की गणना मुख्य टीकाकारों में होती है। परन्तु इन में सब महानुभावों की टीकाएँ मुद्रित नहीं हुई हैं। हम यहाँ पर कई एक टीकाओं की ऐसी समालोचना करनी अनुपयुक्त नहीं समझते।

"रामचरित मानस" के केवल मूल ही के जितने संस्करण हुये हैं उनमें से 'खड्गविलास प्रेस द्वारा प्रकाशित संस्करण तथा 'काशी नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित, इलाहाबाद इन्डियन प्रेस का छपा संस्करण मात्र शुद्ध तथा गोस्वामी जी के लेख नियम के अनुसार छापे गये हैं। यद्यपि इन दोनों में भी जहाँ-तहाँ परस्पर प्रभेद है तथापि ये दोनों अन्य ग्रन्थों की अपेक्षा निस्सन्देह प्रामाणिक हैं।

पहले-पहल म. कु. बाबू रामदीन सिंह जी ने ग्रियर्सन साहब के उद्योग से राजापुर के अयोध्या काण्ड की प्रतिलिपि तथा काशीनरेशवाली रामायण के सातों काण्डों की नकल प्रस्तुत करके गोसाइं जी के लेखानुसार केवल मूल ही १८८६ ई० में प्रकाशित किया। उस में गोसाईं जी के हस्त लिखित १ पत्रों का, काशीनरेशवाली रामायण के चार पत्रों का एवम् एक बार टोडर की सन्तति के झगड़े में गोसाईं जी के दिये व्यवस्था पत्र (पंचनामा या फैसला) के फोटो भी दिये गये हैं। अपनी लिखी हुई भूमिका तो है ही ग्रियर्सन साहब लिखित संक्षिप्त जीवनी कोई महापुरुष कृत पद्यबद्ध जीवन चरित्र एवम् साहित्याचार्य पण्डित अम्बिका दत्त व्यास तथा अन्य लोगों की बनाई मानसप्रशंसा की कविताएं भी छापी गई हैं।

म. कु. रामदीन सिंह हमलोगों के हार्दिक धन्यवाद के भागी हैं क्यों कि उन्हों ने गोसाईं जी कृत रामायण की शुद्ध प्रति सब लोगों के लिये सुलभ करने के हेतु उस समय यत्न किया जब कि अन्य लोगों का ध्यान भी उधर नहीं गया था एवम् इस के मुद्रण का सर्वथा भार अपने ही ऊपर लिया। इसमें उनका किसी ने हाथ नहीं बटाया।

१९०३ ई० में 'काशी नागरी प्रचारिणी सभा' ने भी राजापुर वाले अयोध्या काण्ड, काशीनरेशवाली रामायण, तथा एक दो अन्य प्राचीन हस्त लिखित प्रतियों को अपने पांच सदस्यों के द्वारा मिलवा कर तथा शोधवा कर सुन्दर अक्षरों में और अच्छे कागज़ पर 'इण्डियन प्रेस' इलाहाबाद में छपवाकर केवल मूल ही प्रकाशित किया है।

इस में भी गोस्वामी जी की जीवनी छपी है। काशी नरेश के पास जो एक सचित्र रामायण है जिस की तयारी में कदाचित् १९,००० व्यय हुआ था उस के बहुत से चित्रों के इस में फ़ोटो भी दिये गये हैं। अन्त में कथा भाग है जिस में उन पौराणिक बातों का जिनका गोस्वामी जी ने रामायण में संक्षिप्त वर्णन किया है पूरा विवरण दिया हुआ है। खड्गविलास प्रेस वाले संस्करण के १२ वर्ष पीछे यह संस्करण तयार होने से इस के सम्पादकों को कुछ अधिक सावधानी से काम करने का अवसर मिला है और पांच सम्पादकों की सम्मति से काम करने एवम् इस सभा के राजों महाराजों के सहायक होने से इस में चमक दमक कुछ विशेष देखी जाती है।

हम इन दोनों संस्करणों में प्रभेद की बात अभी कह चुके हैं। हम यहां पर अन्य काण्डों का विचार नहीं करते और न हम ने शब्दों के पाठान्तरों पर विशेष ध्यान दिया है। हमारा ध्यान दोनों संस्करणों में अयोध्या काण्ड के प्रत्यक्ष प्रभेदों की ओर आकर्षित हुआ है। 'खड्गविलास प्रेस' संस्करण में २२६ अंक के दोहे की चौपाइयां ६ और २ ५ ८ २० ६८ १७३ १८४ १८५, २१८, २७६ तथा २६१ अंक वाले दोहों की चौपाइयां आठ-आठ एवम् १६ तथा ३०२ अंक वाले दोहों की चौपाइयां नौ नौ हैं और काशी नागरी प्रचारिणीसभा द्वारा प्रकाशित रामायण में केवल ८ ६४ १७३ और १८६ दोहों की चौपाइयां आठ आठ एवम् २६ तथा २ २ दोहों की चौपाइयां नौ नौ हैं। २२६ अंक के दोहे की चौपाइयां हैं तो आठ परन्तु उन में चार चरण छोड़कर हैं जैसा कि गत परिच्छेद में दिखलाया गया है। इन दोनों संस्करणों के अयोध्या काण्ड में इतना प्रभेद होना बड़े आश्चर्य की बात है। क्योंकि इन दोनों के सम्पादक लोग पुस्तक सम्पादन के समय यह काण्ड राजापुर से प्राप्त होना बताते हैं जहां गोसाईं जी के हाथ की लिखी हुई रामायण की स्थिति कही जाती है। 'खड्गविलास' वाली प्रति के आरम्भ में लिखा है कि "उस (राजापुर वाली) प्रति के लिए बहुत यत्न किया गया था। कठिनता से उस का फोटोग्राफ लिया और उसी प्रकार के कागज़ और लिपि में उसके छपाने में बहुत सा द्रव्य व्यय करके उसको निकाला लिया है। एवम् 'काशी नागरी प्रचारिणी सभावाली रामायण' के सम्पादकगण लिखते हैं "इस में न पहले पहल छपी (अर्थात् राजापुर वाली अयोध्या काण्ड की) प्रतियों के प्राप्त करने का सौभाग्य सभा के सभासद बाबू ठाकुर प्रसाद का यत्न है।"

परन्तु इस प्रसंग में तो यह निश्चित रूप से अनुमान किया जा सकता है कि इन दोनों में से कोई एक राजापुर वाली रामायण के अनुसार नहीं है या राजापुर के अधिकारी अन्य भिन्न २ व्यक्ति को भिन्न २ प्रति गोसाईं जी लिखित कह कर निज स्वार्थ साधनार्थ दिखला दिया करते हैं जिस वहां वास्तव में गोसाईं जी लिखित रामायण होने की बात एक ढकोसला ही प्रतीत होता है या सम्पादक महाशयों ने अपने २ संस्करण के प्रकाशन में अपनी बुद्धि से भी काम लिया है। किन्तु

बा रामदीन सिंह जी ने तो यह स्पष्ट कहा है कि 'इस राम चरित मानस में ग्रन्थकार के लेखा नुसार मक्षिका स्थाने मक्षिका रक्खी गई है। कल्पना से काम नहीं लिया गया है।'

अब मित्रवर बाबू रामदीन सिंह जी इस संसार में नहीं हैं और काशी सभावाली रामायण के सम्पादकों में से केवल सुमान्य श्यामसुन्दर दास वर्तमान हैं। उन्होंने हमारे पत्र के उत्तर में यथार्थ लिखा है कि अब फिर राजापुरवाली प्रति देखे बिना कुछ कैसे कहा जा सकता है। परन्तु हम को तो वहां जाकर वह रामायण देखने का समय और अवकाश नहीं है। क्या उस प्रान्त के कोई साहित्यानुरागी अपने ऊपर कष्ट उठाकर इसके निश्चय करने का उद्योग करेंगे?

राजापुर वाली रामायण में तापस की बेजोड़ कथा रहने से भी उस प्रति के विषय में हमारे मन में बड़ा असमंजस उत्पन्न होता है, क्योंकि गोसाईं जी ने रामायण में और कहीं कुछ अप्रासंगिक रीति से नहीं लिखा है।

रोशन लाल कृत टीका—टीकाकार ने लिखा है कि "श्रीमत् पंडित रामबक्स परि रामायणी की सहायता से जिन्हों ने चौदह वर्ष से बहत्तर वर्ष पर्यन्त इसी रामायण के पढ़ने और सत्सङ्ग में सारी अवस्था व्यतीत की यह टीका निर्मित होकर मूल के सहित बड़ी शुद्धता के साथ छापी गयी।' १८७० ई०[1] की छपी हुई इस टीका की द्वितीयावृत्ति हमारे सामने इस समय उपस्थित है। यह टीका 'नूरुल अबसार' यन्त्रालय आगरा में छपी थी। यह टीका बहुत सरल रीति से अंगरेजी भाषा की पुस्तकों के नोट के ढंग पर बनी है। जहां कहीं किसी चौपाई में एक ही शब्द कठिन समझा गया है वहां उसी का अर्थ लिख दिया गया है। कहीं आवश्यकता नुसार चौपाइयों और दोहों की सविस्तर व्याख्या भी हुई है। कहीं किसी विषय का दो एक भाव भी दिखलाया गया है। मूल के अतिरिक्त पौराणिक कथाओं का संक्षिप्त वर्णन भी कर दिया गया है। इस के अन्त में रामायण के शब्दों का कोष भी दिया हुआ है। टीका अच्छी है।

श्रीरामबक्स पाण्डेजी श्रीमन्महाराजा ईश्वरीप्रसाद नारायण सिंहजी काशीनरेश के रामायण के एक मुख्य पंडितों में से थे। आप रामायण के अच्छे ज्ञाता थे। आपने रामायण की एक टीका भी बनायी है जो श्रीकाशीनरेश के पुस्तकालय में वर्तमान है और उस टीका के बालकांड का उतारा बांकीपुर के खड्गविलास यन्त्रालय में भी है। प्रवाद है कि रामबक्स जी की कथा में मुं० रोशन लाल सर्वदा उपस्थित रहते थे और जो कथा में सुनते थे उसे लिख लिया करते थे। उसी से उन्हों ने अपनी टीका बनाकर प्रकाशित की जो बात कदाचित् पंडित जी को कुछ बुरी भी लगी थी। परन्तु भूमिका के ऊपरवाले उद्धृतांश से इस प्रवाद की पुष्टि नहीं होती।

रामायण परिचर्य्या परिशिष्ट प्रकाश—पहले व्याकरण वेदान्त न्यायादि के महान पंडित काशीनिवासी श्री काष्ठजिह्वा स्वामी ने 'रामचरित मानस' की संक्षिप्त टीका करके उसका नाम 'मानस परिचर्य्या' रक्खा था। उसी को श्री मन्महाराज ईश्वरीप्रसाद नारायण

---

१ रामचरित मानस की टीका चाहे पहले किसी ने बनाई हो परन्तु बोध होता है कि यही रोशन लाल कायस्थ की बनाई टीका पहले पहल छपकर प्रकाशित हुई।

आज्ञानुसार मुं० रघुबरदयाल की सम्मति से लखनऊ के मुं० नवलकिशोर के मुद्रणालय में १८८२ ई० में प्रथमबार पत्रा के आकार में छपी थी। उस में प्रति काण्ड के आरम्भ में टीकाकार कृत कुण्डलव वन्दनादि देखी जाती है। बालकाण्ड के आदि में लिखा है:—

'गुरु कहि तुलसी कृत समुझि, सकल शास्त्र श्रुति ज्ञान।
मम विचार यह आइ हिय, तुलसि दास को ध्यान॥
तब अनुभवित सुमन्द मो, पहर बढ़ दिन पाठ।
अवधपुरी दिन विजय तिथि पैंसठि सत दस आठ॥"

इस से ज्ञात होता है कि इस टीका की रचना १८६५ में आरम्भ हुई। यद्यपि इस दोहा से यह ज्ञात नहीं होता कि यह विक्रमी संवत् है या अन्य कोई सन है परन्तु विराम बिहार-सारन के महन्त श्री सीताराम (युगल प्रिया) जी कृत 'रसिकप्रकाश भक्तमाल' में इन के साकेतवास का समय सं० १८८८ [1] लिखा हुआ है— 'संवत अठार से अठासी माघ शुक्ल नौमी गुरु प्रिय पास गये दुविधा निवारिकै।" इस से १८६५ [2] के भी संवत् ही होने की सम्भावना है।

इस में पुराणों शास्त्रों उपनिषदों तथा वेदों के वाक्यों का यथा योग्य दृष्टान्त देकर आप ने भाषाकथित भावों की पुष्टि की है। कहीं २ चौपाइयों तथा दोहों का अर्थ संक्षेपतः कहा गया है और कहीं २ पृष्ठों तक बढ़ा गया है जिस से कभी २ साधारण पाठकों का मन पढ़ने से कुछ उचट भी जाता है। प्रमाणवाले श्लोकों का अर्थ वा आशय नहीं दिया गया है। और एक ही श्लोक अनेक स्थानों में उद्धृत हुआ है। आप ने प्रत्येक काण्ड के विषयों को, (यथा जन्मसमाज, बालसमाज इत्यादि) तरङ्गों में विभक्त किया है और प्रत्येक तरङ्ग के अन्त में आप कोई छन्द देते गये हैं। कहीं २ अलङ्कार भी दिखलाया गया है।

इस टीका में उपासना भली भांति दर्शाई गई है और इस के लिये यह बहुत उत्तम टीका है एवम् साधु महात्माओं के बड़े काम की है। रामनाम की महिमा अनेक रूपों से निरूपित हुई है। इसकी गणना प्रामाणिक तथा उत्तम टीकाओं में है। इस की भाषा में कहीं २ ब्रजभाषा की झलक आ जाती है।

इसका एक संस्करण १८८८ ई० में मु० रघुबर दयाल जी की सम्मति से हुआ था। फिर १८६५ में इसकी तृतीयावृत्ति हुई। उस में मुन्शीजी का नाम नहीं देखा जाता। इन दोनों संस्करणों में प्रत्येक काण्ड के आदि में प्रथमावृत्ति वाली कुण्डलव वन्दना भी नहीं देखी जाती। इस के पीछे की कोई आवृत्ति हमें देखने में नहीं आई।

इस टीका की प्रशंसा में पूर्वोक्त भक्तमाल भाग १ में यह लिखा है— मानस रामायण प्रसिद्ध पाठ अर्थ करि आगम निगम और पुरान मत लावैगो। अलङ्कार छन्द के प्रबन्ध हाव भाव भेद रसन के भेद जहां तहां दरसायगो। कर्म ज्ञान भक्ति योग अर्थ धर्म काम मोक्ष तत्वबाद संमत परस्य सरसावैगो। सिरी रामचरण तिलक शिशु देखे चीन्ह नृपति उपासना की रीति कहां पावैगो।

[1] रसिकप्रकाश भक्तमाल कवित्त २२१ देखिये।

[2] ग्राउसे साहब ने सं० १८६२ कैसे लिखा है।

बने सोहाने अत्यन्त सुन्दर इत्यादि मंगाये।' नहीं मालूम टीकाकार मोजा दस्ताना कमफर्टर शिरवानी कोट, पतलून गंजी इत्यादि मँगाना क्यों भूल गये! और देखिये— "मीच दरद पग कै सन करिहों। अर्थात् इसका दवामि करावना उबटन लगावना, स्नान करावना मपस बसन पहिरावना गंध लगावना बिछौना बिछावना पांव पलोटना इत्यादि मीच दरद। ये सब लिखना निष्प्रयोजनीय था। इन सब बातों का जिन्हें १२ १४ वर्ष का बालक भी जान सकता है इतना विस्तार करना और शास्त्र तथा पौराणादि के वाक्यों को उद्धृत कर उनका भाषा में सारांश भी नहीं जानना यही टीका की परिपाटी सिखाती गई है। इन्हीं महाशय को हम नहीं कहते। प्रायः सभी लोग संस्कृत का पाण्डित्य दिखलाने को प्रायः प्रश्नों के वाक्य तो उल्लेखित कर देते हैं परन्तु पाठक को उसका सारांश भी नहीं बताते मानो वह राजा भोजादि का समय हो कि सर्वसाधारण कुछ न कुछ संस्कृत ही पाये जाते थे।

टीकाकार ने स्वरचित कविताएँ भी कहीं कहीं समावेशित की हैं, स्थान २ में अनेक भाव भी दरसाया है जहां तहां अलङ्कार भी दिखलाया है और ऐसे स्थानों में उन अलङ्कारों का लक्षणादि भी लिखा है। ये बातें उत्तम हैं। कठिन बातों को स्पष्ट करना ही टीका का मुख्य अभिप्राय होना चाहिये। टीका बहुत सरल और सर्वबोधगम्य है। इस टीका को लोग पसन्द भी करते हैं। यदि संस्कृत प्रमाणों का कुछ आशय भी लिख दिया गया होता एवम् अनावश्यक बातें कदापि न लिखी गई होतीं तो यह टीका और भी उपयोगी हो जाती।

सञ्जीवनी टीका—पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र कृत यह टीका प्रथम बार श्री वेंकटेश्वर यन्त्रालय से सं० १९४८ (१८९१ ई०) में प्रकाशित हुई थी और १९१९ ई० तक इस की बारह आवृत्तियाँ हो गईं।

इस में मंगलाचरण के अनन्तर कई एक स्फुट बातें लिख कर गोस्वामी जी का जीवन चरित्र दिया गया है। फिर रामायणमाहात्म्य तब तिलक सहित रामायण लवकुशकाण्ड आरती भजन रामचन्द्र के चतुर्दश वर्ष वनवास का तिथिपत्र और रामायण कोष है। प्रस्तुत जीवनचरित्र निरचय रीवाधिप श्रीमन्महाराज रघुराजसिंह देव कृत भक्तमाला राम रसिकावली' से अविकल उद्धृत किया गया है। पण्डितजी महाराज को कहीं पर यह टिप्पणी कर देनी चाहिये थी। ऐसा नहीं करना बहुत अनुचित और महा दोष है।

यह तिलक कैसा है एवम् इस में कौन २ विषय समावेशित हुए हैं यह बात हम स्वयम् टीकाकार के ही शब्दों में पाठकों को सुना देते हैं। "इस रामायण के तिलक में वेदशास्त्र का जहां जो आशय पाया है वह सप्रमाण संस्कृत वाक्य लिख कर लिखा है और प्रत्येक चौपाई का तिलक उस के नीचे ही लिखा है—प्रत्येक चौपाई का अक्षरार्थ और जहाँ भावार्थ की आवश्यकता देखी है वहाँ भावार्थ भी लिख दिया है—जितने राजों के नाम वा चरित्रों के संकेत रामायण में आये हैं उन के इतिहास इस ग्रन्थ में वर्णन किये हैं और सम्पूर्ण क्षेपक कथा जो कि वाल्मीकीय आदि रामायणों में विद्यमान है, इस में जहां उचित जाना है वहां मिश्रित की है। यह प्रथमावृत्ति की भूमिका में लिखा है। दूसरी आवृत्ति में आपने रामकथावर्णनप्रसङ्ग, रामकलेवा महासंस्कार वशिष्ठजी का तेरह राजों का इतिहास कहना जानकी जी का महावीरजी से परवाचाप रावण की सभा में विचार धूम्राक्षादि का मरण मेघनाद की शक्ति और सुलोचना

मिलने की कथा तथा लवकुशकाण्ड, माहात्म्य की शोभा कोष, रामशलाका प्रश्न एवं श्रीहनुमान महावीर की सर्वांग मूर्ति मिला कर 'इस की शोभा दुगुनी बढ़ा दी है। पंडितजी ने लिखा है कि 'इस रामायण के पाठक महाशयों ने हमारे पास बहुत से प्रशंसापत्र भेजे हैं। पाँचवीं आवृत्ति में 'दो चार कथा वाल्मीकीय से निकाल कर मिला दी है।" एवम् छठी में 'लव राज का भरत-शत्रुघ्न को घर ले जाने और [illegible] केतु का उन के हाथ से वध कराने की कथा अधिक है।'

पाठकवृन्द समझ गये होंगे कि पंडित जी का क्षेपक पर कितना अनुराग है। प्रथम में क्षेपक भरने से आप की तृप्ति ही नहीं होती। जब नई आवृत्ति हुई कि चार न दस पाँच क्षेपक की कथाएँ घर्घट कर के गोसाईं जी की ललित रचना में घुसेड़कर पाठकवर पर मूढ़ की पदवी सी लगा दी और अपने आप उस की दुगुनी शोभा बढ़ा दी। पंडित जी चाहे जैसा समझें; उन के घर चाहे प्रशंसापत्रों की ढेरी लग गई हो क्षेपकानुरागी चाहे उन से कितना प्रसन्न रहते हों एवम् प्रकाशक की कोष वृद्धि करते हों परन्तु क्षेपकों की ऐसी भरमार से कालान्तर में मूल ग्रंथ की क्या दुर्गति होगी? यह मनोहर कुसुमित तथा महामधुर रसभरित से पूरित सुन्दर सोहावन उपवन क्षेपकों की अतिविस्तृत बेढब लताओं से आच्छादित होते २ क्या एक दिन अपना सहजसौन्दर्य खो न बैठेगा? क्या हमारे अंगरेजी पढ़े पाठकों को यह बात रुचिकर होगी कि शेक्सपियर तथा अन्यान्य कवियों की रचनाओं में जहाँ कहीं ऐतिहासिक वा धार्मिक कथा का संक्षिप्त निरूपण हुआ है वहाँ पर वा अन्यान्य स्थानों ही में, कोई टिप्पणीकार (note writer) अपना स्वच्छन्द सविस्तर वर्णन कर के उसे मनमाने में समावेशित कर दे? परन्तु क्षेपकानुरागियों को इस से क्या? चाहे मूल ग्रन्थ का सौन्दर्य विनष्ट हो चाहे कुछ हो परन्तु गँवारों में क्षेपकयुक्त रामायण का प्रचार कर अपना स्वार्थसाधन करने में त्रुटि नहीं होनी चाहिए। हम भी निर्भीकभाव से कह सकते हैं कि बुद्धिमान पाठक तथा रामायणानुरागी लोग क्षेपक पर इस प्रकार का अनुराग कदापि नहीं रखते।

पंडित जी अपने कविताओं को जहाँ तहाँ घुसेड़ने में लग गये हैं यदि वे पत्रों को भी कोई अन्य स्थान प्रदान करते तो उन का काम भी होता और 'मानस' की शोभा भी नहीं बिगड़ती।

छापे की बात दूर रखने पर निःसन्देह यह बहुत सुन्दर शुद्ध सुगम और उपयोगी हुआ है। रामायण के सारे पुराने पद पाठों को अवश्य उद्धार कर पा सकते हैं। इसी से प्रमाणित तथा प्रसिद्ध टीकाओं में इस की गणना होती है।

सब प्रकार के मनुष्यों के लिये सुलभ बनाने के अभिप्राय से चार मैं अपनी टीका को छोटे रूप में गुटका के आकार में भी प्रकाशित कराया है उस में गोसाईं जी का जीवन चरित्र रामायण माहात्म्यादि दिया गया है।

“मानस भाव प्रकाश” —सिक्ख सम्प्रदाय के एक सुप्रसिद्ध धर्मस्थान श्री अमृतसर गुरु दरबार के प्रधान पंडित महंत बाबा अमीर सिंह[1] जी ने इस टीका की रचना की है।

---

1 इनका संक्षिप्त जीवनवृत्तान्त भी इसी टीका में दिया हुआ है।

बने सोहाये अत्यन्त सुन्दर इत्यादि मंगाये। नहीं मालूम, टीकाकार मोजा दस्ताना कमफर्टर शिरवानी कोट, पतलून, मंजी इत्यादि मँगाना क्यों भूल गये! और देखिये—"नीच टहल गृह कै सब करिहों। अर्थात् बुहारा लगाना, दतुनि कराबना उबटन लगावना, स्नान करावना, भगवा बसन पहिरावना, गंध लगावना, बिछौना बिछावना, पांव पलोटना इत्यादि नीच टहल।" ये सब लिखना निष्प्रयोजनीय था। इन सब बातों का जिन्हें १२ १४ वर्ष का बालक भी जान सकता है इतना विस्तार करना और शास्त्र तथा पौराणादि के वाक्यों को उद्धृत कर उनका भाषा में सारांश भी नहीं बतलाना यही टीका की परिपाटी निकली गई है। इन्हीं महाशय को हम नहीं कहते। प्रायः सभी लोग संस्कृत का पाण्डित्य दिखलाने को कार्य प्रमाणों के वाक्य तो उल्लेखित कर देते हैं परन्तु पाठक को उसका सारांश भी नहीं बताते मानो यह राजा भोजादि का समय हो जब कि सर्वसाधारण कुछ न कुछ संस्कृत ही पाये जाते थे।

टीकाकार ने स्वरचित कविताएँ भी कहीं कहीं समावेशित की हैं स्थान २ में अनेक भाव भी दरसाता है जहां तहां अलङ्कार भी दिखलाया है और ऐसे स्थानों में उन अलङ्कारों का लक्षणादि भी लिखा है। ये बातें उत्तम हैं। कठिन बातों को स्पष्ट करना ही टीका का मुख्य अभिप्राय होना चाहिये। टीका बहुत सरल और सर्वबोधगम है। इस टीका को लोग पसन्द भी करते हैं। यदि संस्कृत प्रमाणों का कुछ आशय भी लिख दिया गया होता एवम् अनावश्यक बातें न्यून की गई होतीं तो यह टीका और भी उपयोगी हो जाती।

सञ्जीवनी टीका—पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र कृत यह टीका प्रथम बार श्री वेंकटेश्वर यन्त्रालय से सं० १९४८ (१८९१ ई०) में प्रकाशित हुई थी और १९१२ ई० तक इस की बारह आवृत्तियाँ हो गई।

इस में मंगलाचरण के अनन्तर कई एक स्फुट बातें लिख कर गोस्वामी जी का पद्यबद्ध जीवन चरित्र दिया गया है। फिर रामायणमाहात्म्य तब तिलक सहित रामायण लवकुशकाण्ड आरती भजन रामचन्द्र के चतुर्दश वर्ष वनवास का तिथिपत्र और रामायण कोष है। पद्यबद्ध जीवनचरित्र निरचय रीवाधिप श्रीमन्महाराज रघुराजसिंह देवकृत भक्तमाला राम रसिकावली' से अविकल उद्धृत किया गया है। पण्डितजी महाराज को कहीं पर यह टिप्पणी कर देनी चाहिये थी। ऐसा नहीं करना बहुत अनुचित और महा दोष है।

यह तिलक कैसा है एवम् इस में कौन २ विषय समावेशित हुए हैं यह बात हम स्वयम् टीकाकार के ही शब्दों में पाठकों को सुना देते हैं। "इस रामायण के तिलक में वेदशास्त्र का जहाँ जो आशय आया है वह सप्रमाण संस्कृत वाक्य लिख कर लिखा है और प्रत्येक चौपाई का तिलक उस के नीचे ही लिखा है—प्रत्येक चौपाई का अक्षरार्थ और जहाँ भावार्थ की आवश्यकता देखी है वहाँ भावार्थ भी लिख दिया है—जितने राजों के नाम वा चरित्रों के संकेत रामायण में आये हैं उन के इतिहास इस ग्रन्थ में वर्णन किये हैं और सम्पूर्ण क्षेपक कथा जो कि बाल्मीकीय आदि रामायणों में विद्यमान हैं, इस में जहां उचित जाना है वहां मिश्रित की है।" यह प्रथमावृत्ति की भूमिका में लिखा है। दूसरी आवृत्ति में आपने रावणबाणासुरसम्वाद, रामकलेवा महासंकट पवित्रपञ्जी का तेरह रानों का इतिहास अङ्गदजी का महावीरजी से पश्चाताप रावण की सभा में विचार, धूम्राक्षादि का मरना मेघनाद की शक्ति और सुलोचना

मिलने की कथा तथा लवकुशकाण्ड, माहात्म्य की टीका, कोष, रामशलाका प्रश्न, ससारवत महावीर की सर्वांग मूर्ति मिला कर 'इस की शोभा दुगुनी बढ़ा दी है'। पण्डितजी ने लिखा है कि 'इस रामायण के पाठक महाशयों ने हमारे पास बहुत से प्रशंसापत्र भेजे हैं। पांचवीं आवृत्ति में 'दो बार कथा वाल्मीकीय से निकाल कर मिला दी है।" एवम् छठी में 'इस राम का भरत-शत्रुघ्न को घर से आने और वाग्मुख केतु का राम के हाथ से वध कराने की कथा अधिक है।

पाठकवृन्द समझ गये होंगे कि पंडित जी का क्षेपक पर कितना अनुराग है। ग्रन्थ में क्षेपक भरने से आप की तृप्ति ही नहीं होती। अब नई आवृत्ति हुई कि आप ने दस पांच क्षेपक की कथाएं पद्यबद्ध कर के गोसाईं जी की ललित रचना में घुसेड़कर पाटम्बर पर मूंज की बखिया सी चला दी और मन मानते 'उस की दुगनी शोभा बढ़ा दी। पंडित जी चाहे जैसा समझें; उन के घर चाहे प्रशंसापत्रों की ढेरी लग गई हो, क्षेपकानुरागी चाहे उन से कितना प्रसन्न रहते हों एवम् प्रकाशक की कोष वृद्धि करते हों परन्तु क्षेपकों की ऐसी भरमार से कालान्तर में मूल ग्रंथ की क्या दुर्गति होगी? यह मनोहर कुसुमित तथा महामधुर सरसफल से पूरित सुन्दर शोभायमान ग्रन्थरत्न क्षेपकों की अतिविस्तृत बेंवर लताओं से आच्छादित होते २ क्या एक दिन अपना सहजसौन्दर्य खो न बैठेगा? क्या हमारे अंगरेजी पढ़े पाठकों को यह बात रुचिकर होगी कि शेक्सपियर तथा अन्यान्य कवियों की रचनाओं में जहाँ कहीं ऐतिहासिक वा धार्मिक कथा का संक्षिप्त निदर्शन हुआ है वहां पर या अन्यान्य स्थानों ही में, कोई टिप्पणीकार (note writer) उसका पद्यबद्ध सविस्तर वर्णन कर के उस मूलग्रन्थ में समावेशित कर दे? परन्तु क्षेपकानुरागियों को इस से क्या? चाहे मूल ग्रन्थ का सौंदर्य विनष्ट हो चाहे कुछ हो परन्तु गँवारों में क्षेपकपूर्ण रामायण का प्रचार कर अपना कार्यसाधन करने में त्रुटि नहीं रखनी चाहिये। हम भी निर्भीकभाव से कह सकते हैं कि बुद्धिमान पाठक, सच्चे रामायणानुरागी लोग क्षेपक पर इस प्रकार का अनुराग कदापि नहीं रखते।

पंडित जी उसे कवितादि को जहाँ तहाँ फुटनोट में रख गये हैं यदि वे क्षेपकों को भी कोई अन्य स्थान प्रदान करते तो उन का काम भी होता और 'मानस' की शोभा भी नहीं बिगड़ती।

छपाई की चाल पुर रखने पर तिलक निस्सन्देह बहुत सुन्दर सरल सुगम और उपयोगी हुआ है। रामायण के नये पुराने सब पाठकों को सम्मुख उपकार पहुंचा सकता है। इसी से प्रामाणिक तथा प्रतिष्ठित टीकाओं में इस की गणना होती है।

सब प्रकार के मनुष्यों के लिए सुलभ बनाने के अभिप्राय से आप ने अपनी टीका को छोटे रूप में गुटका के आकार में भी प्रकाशित कराया है उस में गोसाईं जी का जीवन चरित्र रामायण माहात्म्यादि दिया गया है।

"मानस भाव प्रकाश" —सिक्ख सम्प्रदाय के एक सुप्रसिद्ध श्रीअमृतसर गुरुदरबार के प्रधानग्रन्थी महंत भाई शामी सन्त सिंह[1] जी ने इस टीका की रचना की है।

---

1 इनका संक्षिप्त जीवनवृत्तान्त भी उसी टीका में दिया हुआ है।

चैत्र शुक्ल नौमी सम्वत १८७१ (१८१८ ई०) में इस का लिखना आरम्भ हुआ था। समाप्त होने पर श्री पंडित रघुनाथदास जी के द्वारा मानस के परम प्रेमी साधुसेवी श्रीमहाराजा उदित नारायण सिंहदेव की सेवा में काशी भेजी गयी थी। वहां चारमास पर्यन्त राजसभा में इस का पाठ हुआ और सबों ने इस तिलक की बड़ी प्रशंसा की।

यह टीका उत्तम है। आवश्यकता से अधिक इस में कहीं कुछ नहीं लिखा गया है। कहीं २ चार २ छः २ पदों का अर्थ एक दो पंक्तियों में लिखा है और कहीं २ एक ही दोहा या चौपाई के भावार्थ इत्यादि से पृष्ठ का पृष्ठ भूषित है। अर्थ सहज और सुन्दर है। भावों की विलक्षणता पाठक को मनोमुग्ध कर देती है। इस विषय में इन से टक्कर लगाने वाला कदाचित् कोई विरला ही टीकाकार दृष्टिगोचर होगा। जहां तहां गुरु ग्रन्थ साहब और शास्त्रपुराणादि के वाक्य भी अर्थ सहित उल्लेखित होते गये हैं। टीकाकार कहीं २ पाठान्तर भी दिखलाते गये हैं और यथा अवसर शंका समाधान भी करते गये हैं। आपने भानुप्रताप की कथा को क्षेपक माना है। टीका में पंजाबी भाषा की पूरी झलक दिखलाई देती है। इस में बाबू राम दीन सिंह जी तथा बाबू महादेव प्रसाद जी की टिप्पणियों भी यथोचित स्थानों में समावेशित हुई हैं। टिप्पणियों में 'मानस प्रचारिका' तथा मु० रोशनलाल की टीकाओं से बहुत सी बातें ली गई हैं।

एक पश्चिमदेशीय का जिस देश में आज भी हिन्दी भाषा का इतना प्रचार नहीं है, उस समय जब कि उस प्रान्त में सर्वदा लड़ाई भिड़ाई की घटनाएँ देखी जाती थीं और जब आज के समान रामायण की टीकाएं और संस्करणों की भरमार भी न थी जिस से उन्हें किसी प्रकार की सहायता की सम्भावना होती ऐसा सुन्दर सर्वबोधगम्य और साथ ही सान गुणांशों से सम्पन्न तिलक बनाना उन की विद्वता तथा योग्यता का पूरा परिचय देता है।

बाबू रामदीन सिंह ने श्री १०८ बाबा सुमेर सिंह साहब शाहबजादे महन्त श्री हरिमन्दिर पटना की सहायता से इस की एक प्रति हिन्दी में तयार करा कर एवम् १८९८ ई० में निज यंत्रालय में मुद्रित कर लोगों को इस के हस्तगत होने का सुअवसर दिया है। इस टीका के सम्बन्ध में सुप्रसिद्ध व्यास कवि ने यह कविता की है —

"श्री तुलसी मन कोइ रसायन ह्वै सुखदायन यद्यपि ही का।
तद्यपि बाल को बुद्धि जुआन के लायक ह्वै न लिखा इक टीका॥
ह्वाँ मिसरी के डुवा सम स्वाद सो संत मिटै है करयो रस नीका।
भक्त विलासिनी प्रेम प्रकासिनी भासनी भाव विलासिनी टीका॥"

और पूर्वोक्त बाबा सुमेर सिंह जी ने कहा है —

"मानस मञ्जु मरालन के हित मुक्त की खान प्रमान प्रभासिनी।
त्यों सुमेरेस सियावर के गुन मन्थन की मनिमाल विकासिनी॥
संतसिरोमनि संतसुमेस (सिंह) की टीका अनूप बखान मनासिनी।
नीतिनिवासिनी प्रीतिनिवासिनी भक्तिहुलासिनी भावप्रकासिनी॥"

'मानसमयंक'—पं शिवलाल पाठक[1] विरचित। यह भी 'रामचरित मानस' का एक प्रकार का कूटवत् तिलक है। परन्तु उस का साङ्गोपाङ्ग तिलक नहीं है। उस के मुख्य ९ पद्यों का कहीं भाव कहीं सन्दर्भ कहीं ध्वनि और कहीं अभिप्राय यथावश्यक कथन कर के भक्ति तत्त्व इस में प्रतिपादन किया गया है। जिन पद्यों का तिलक पं किशोरीदासकृत 'मानस सुबोधिनी' श्री योगीन्द्रभक्तदत्त कृत 'मानसतत्त्वबोधिनी' एवम् श्री रामप्रसादजी कृत 'मानससरविहारिणी' में लिखा गया है उन पर जान बूझ कर तिलक नहीं किया गया है।

इस 'मानस मयंक' के टीकाकार बाबू इन्द्रदेव नारायण जी लिखते हैं कि 'मानस मयंक श्रीराम चरित मानस का सारतत्त्व प्रकाश है। इस की विमल चन्द्रिका में रामपंचाङ्ग यथार्थ वर्णित होता है। यह अकलङ्क मयंक तत्त्वदर्शी को रामतत्त्व सुधापान कराय हृदय पुष्ट करता है।——जैसे रामचरितमानस भक्तों का परम प्रिय है वैसे ही यह मयंक भक्तों को परम प्रिय है। इस मयंक की परम सांकेतिक सूत्रवत रचना है।

यद्यपि 'रामचरित मानस' के गूढ़ तत्त्वों का यह एक प्रकार का तिलक है और उस के तत्त्वों के प्रकाश के हेतु इस की एक रचना हुई है तथापि सहज सरल सर्वप्रिय और सर्वहित कर 'रामचरितमानस' की अपेक्षा इस की रचना महाक्लिष्ट हुई है। तिलक और मूल से भी कठिन! इस का यथार्थ कारण और अभिप्राय मयंककार ही जान। हाँ! मयंक के तिलककार का अनुमान है कि "इस महत्त्व का अधिकारी सब को न समझ कर के ऐसा कठिन किया कि अन्य हाथ में रहते भी अनधिकारी की बुद्धि शिला जल की नाईं भेद न करे। हमारे सुयोग विज्ञ पाठक इस विचार से कैसा सन्तोषकार विचारेंगे यह वही लोग विचारें। मूल रामचरितमानस' के रचयिता को अधिकारी तथा अनधिकारी का विचार कदाचित् नहीं था अतएव उन्हों ने अपनी पुस्तक को 'सरल लोकोपकारी' बनाया और उस के तत्त्व प्रकाशक तिलककार मयंक के रचयिता ने अपनी रचना को सरल तर बनाने के बदले अधिकारी अनधिकारी के विचार से तिलक रूपी ऐसा मयंक उदय किया कि उस की विमल चन्द्रिका के रहते साधारण अधिकारी भी 'रामचरित मानस' के तत्त्वों की सुन्दर झलकि छवि अवलोकन से वंचित ही रहते यदि मयंक के तिलककार कृपापूर्वक उस की सरल वार्तिक टीका कर के अपना का यथार्थ उपकार नहीं करते।

यह मानस मयंक' १९ ४ ई में बाँकीपुर खड्गविलास यन्त्रालय से सुन्दर पुष्ट अक्षरों में मुद्रित होकर प्रकाशित हुआ है और निस्सन्देह आनन्ददायक तथा उपकारक ग्रंथ होने के कारण देखने योग्य है। वार्तिक तिलक की सहायता से एवम् किंचित बुद्धि को प्रचालित करने से अब इस के समझने में भी उतनी कठिनाइ नहीं होगी।

अब 'मानस मयंक' की कुछ टीका का नमूना देखिये —

'अस कस कहहु मानि मन ऊना। सुख सोहाग तुम कहँ दिन दूना।"

अर्थ—सात दिन में दो दिन नहीं अर्थात् पाँचहीं दिन सोहाग रहेगा।

"पूँछेउँ गुनिन्ह रेख तिन्ह खाँची। भरत भुआल होहिं यह साँची।।"

---

1 इन्होंने मानस 'अभिप्राय दीपक' और वाल्मीकीय रामायण पर 'भाष्यसार' नामक संस्कृत भाष्य भी लिखा है।

छन्दोगत अलंकारों का भी उल्लेख कर दिया है। यही इस की विशेषता है और कुछ नहीं।

हाँ टीकाकार ने यह दावा किया है कि इस टीका के लिखने में हम ने कवि के उद्देश्यानुसार ही अर्थ करने की चेष्टा की है। यह कथन कहाँ तक ठीक हो सकता है उसे पाठक वृन्द स्वयं विचार करेंगे। हम तो यही कहेंगे कि कोई टीकाकार मूल लेखक के भावों तक पूर्णरूप से नहीं पहुँच सकता। इसी से कहा है कि 'तसनीफ़ रा मो सन्निफ़ नीको कुनद बयाँ।" अर्थात् किसी रचना के रचयिता ही सुन्दर रीति से व्याख्या कर सकता है।

मानस पियूष—प्रकाशक बाबू सम्मन लाल जी ए० एल एल बी। यह बालकांड के १७ से २७ दोहे तक की टीका है। इस में भावार्थ शंकासमाधान टिप्पणी आदि देकर अच्छी खूब ही पुष्टी की गई है। इसमें बहुत छानबीन की गई है। सम्भवतः आगे इसके और भी भाग प्रकाशित हों।

मानस-मंजूषा—(बालकांड, प्रथम भाग)—लेखक शोभाराम बेनुसेवक। इसमें आदि कांड की रचना की खूबियाँ दिखलाई गई हैं। कवि के गूढ़ भावों का रहस्योद्घाटन कवितागत रसों का विश्लेषण तथा उदाहरणों के साथ अलंकारों का वर्गीकरण करने में लेखक ने युक्ति और परिश्रम से काम लिया है। बहुत सी शंकाओं का समाधान भी किया है। बहुत सी व्यर्थ की शंकाएं हैं। जिन लोगों ने मानस शंकावली मानसदर्पण आदि पुस्तकें देखी हैं उन के लिये इस में कुछ विशेष नवीनता नहीं है।

कविता की भाषा में अन्य भाषाओं के शब्द भी ढूंढ निकाले गये हैं। अरबी और फारसी के ही नहीं अंगरेजी के शब्द भी दिखलाये गये हैं। यथा 'फलन्ति नो भवारीं' में नो No' और 'धर्राहिं अवनि भूमि निअराए' में Near आए = निअर आकर। इन शब्दों के निकालने में टीकाकार को यह बात न सूझी कि गोसाईं जी के समय न भारत में अंगरेजों का ऐसा भरमार ही था और न इस देश में अंगरेजी का ऐसा प्रचार। तब सर्वसाधारण के मुख में और सन्त कवियों की रचनाओं में उस भाषा के शब्द कैसे और कहाँ से आकर घुसते।

तुलसी-सूक्ति-सुधाकर-भाष्य—लेखक तथा प्रकाशक पं० बाबू राम शुक्ल। इसमें आपने—

"सब कर मत खग नायक एहा।
करिय राम-पद-पंकज नेहा॥"

का १९७२,१४६ अर्थ किया है। उसमें विस्तार से सूचित २७८ और संक्षेप से १९ ७४ ६२१ हैं। पण्डितजी का परिश्रम सराहनीय हो सकता है। पर इस अर्थ विस्तार की उपयोगिता में सन्देह ही नहीं है वरन् यह सर्वथा व्यर्थ कहा जायगा। इस के सीधा सादा अर्थ में ही चौपाई का गौरव है।

## षोडश परिच्छेद

# कवित्त रामायण या कवितावली

इस ग्रन्थ के उत्तर काण्ड में नीचे लिखी [redacted] एक कविता है —

"एक तो कराल कलिकाल सूलमूल तामें कोढ़ में की खाजु सी सनीचरी है मीन की। वेदधर्म दूर गये भूप चोर[1] भूप भए साधु सिद्ध मान मन विष पाप पीन की॥ दूबरे को दूसरो न द्वार राम दयाधाम रावरोई गति बल विभव-विहीन की। लागैगी पै लाज या विराजमान विरदहि महाराज आजु जो न देत दाद दीन की॥" (नं० १७१)

अर्थात् एक तो दुखदायक कलि अपना प्रबल प्रभाव दिखा ही रहा है दूसरे मीनराशि के शनीचर होने से और भी उत्पात की वृद्धि हो रही है। इत्यादि।

महामहोपाध्याय पं० सुधाकर द्विवेदी जी ने सूर्यसिद्धान्त के अनुसार गणना करके ग्रियर्सन साहब को बतलाया है कि गोस्वामी जी के समय दो बार मीन के शनीचर हुये थे। एक बार ५ दुरी चैत्र सं० १६४ (=१५०२ ई०) से ज्येष्ठ सं० १६४२ (=१५८५ ई०) तक और दूसरी बार २ दुरी चैत्र सं० १६६६ (=१६१२ ई०) से ज्येष्ठ सं० १६७१ (=१६१४ ई०) तक। संवत् चालिकपति में तीन बीसियां होती हैं अर्थात ब्रह्मबीसी विष्णुबीसी तथा रुद्रबीसी। रुद्रबीसी सं० १६२५ (=१५६८ ई०) में आरम्भ हुई और जन रस में मुसलमानों का अधिकतर उत्पात जहांगीर बादशाह के समय अर्थात् १६०५ ई० के कुछ काल पीछे आरम्भ हुआ। इस से लोगों का अनुमान है कि इस ग्रन्थ की रचना सं० १६६६–७१ (=१६१२–१६१४ ई०) के भीतर दूसरे बार मीन के शनीचर होने के समय हुई।

पूर्वोक्त कविता एवम् अन्य कविताएं जो इस प्रकार के उत्पातों के वर्णन में हैं १६१२–१६१४ ई० के भीतर भी बनी कही जा सकती हैं परन्तु ऊपर के अनुमान के आधार पर समूचम ग्रन्थ की रचना १६१२–१४ ई० के मध्य माननी निश्चय भूल होगी। इस ग्रन्थ की सब कविताएं किसी विशेष समय में कदापि नहीं बनाई गईं। मन में जब जैसा तरंग उठता गया

1 यदि शाहजहां बादशाह के कैद करने से भूपचोर का अर्थ औरंगजेब पर है जैसा कि काशी ना० प्र० सभा द्वारा प्रकाशित रामायण में लिखा है तो इस कवित्त को अवश्य क्षेपक मानना पड़ेगा। परन्तु टीकाकारों ने भूप चोर का कुछ अन्य अस्पष्ट अर्थ किया है। औरंगजेब गोसाईं जी से बहुत पीछे बादशाह हुये।

कवित्तों में तो अङ्गद के मुँह से रामचन्द्र का सुयश वर्णन कराते और रावण के मुख से एक अक्षर भी नहीं उच्चारण कराते? कैकेयी सूपनखा सीताहरणादि की बातें भी नहीं लिखते? और तब उत्तरकाण्ड में गोपी उद्धव सम्वाद श्रीप्रह्लाद कथादि विषयक कविताएं भी नहीं लिखी जातीं। इस से तो पुस्तक प्रणयन के अभिप्राय से इन कवित्तों की रचना दूर रहे इन्हें सम्यक् संग्रह कर इन के पुस्तकाकार बनाने में भी सन्देह है क्योंकि गोसाईं जी ऐसे नहीं थे कि कवित्तों को संकलित करने में असम्मिलित विषयों की कविताओं को ग्रन्थ में स्थान देते और ग्रन्थ के आदि में वन्दना का एक छन्द भी नहीं रखते। अतः एव संग्रह भी किसी दूसरे का किया हुआ है चाहे वे संग कवि हों चाहे कोई अन्य व्यक्ति।

यह ग्रन्थ ब्रजभाषा मिश्रित कवित्त सवैया घनाक्षरी झूलना तथा छप्पय छन्दों में है एवम् बाल अयोध्यादि सात काण्डों में विभक्त है।

इस के छन्द बड़े उत्तम मधुर तथा प्रभावशाली हैं। इस में प्राकृतिक वर्णन मनोहर है। इस में कवि ने निज की भी बहुत-सी बातें लिखी हैं। बाललीला लङ्कादहनादि प्रकरण बड़ा ही उत्तम ढंग से वर्णन किये गये हैं।

## कवित्त रामायण का विषय

बालकाण्ड—इस में २२ छन्द हैं। १–७ तक बाललीला का विशद वर्णन है। ८ ११ धनुर्भङ्ग १२–१७ विवाहानन्द १८–२२ भृगुनन्दन का आना और अपना धनुष राम को देकर वनगमन करना है।

इस में १७वें कवित्त को लोग क्षेपक बताते हैं।

अयोध्या काण्ड—२८ छन्द। १–२ वनयात्रा। ३–४ कौशल्या और सुमित्रा-सम्वाद ५–१ केवट से बातचीत तथा गंगापार होना ११–२८ चित्रकूट तक पहुँचना। २६–२७ में अहेर खेलना लिखा है। यह बात रामायण में नहीं पाई जाती।

"बिंध के वासी उदासी तपो व्रतधारी महा बिनु नारी दुखारे।
गौतम तीय तरी तुलसी सो कथा सुनि भे मुनिवृन्द सुखारे॥
ह्वै हैं सिला सब चन्द्रमुखी परसे पद मंजुल कंज तिहारे।
कीन्ही भली रघुनायक जू करुना करि कानन को पगु धारे॥"

यह देख कर बड़ा आश्चर्य होता है कि गोसाईं जी ने ऐसी अनुपयुक्त कविता क्यों लिखी। क्या भगवान के विंध पर पहुँचने से वहाँ के उदासी तपी तथा व्रतधारी को इसी बात का आनन्द होना चाहता था कि प्रभु के वहाँ पदार्पण से सब शिलाएँ कमनीय रमणी बन जायेंगी और वे लोग उन नव नारियों के सहवास का सुख लूटेंगे? या प्रभुदर्शन तथा प्रभुकृपा से अपना जन्म सफल कर अक्षय सुख मुक्ति भक्ति की आशा तथा आकांक्षा करनी उचित था? यदि स्त्रीवियोग से ऐसी व्याकुलता थी तो क्यों तपी तथा व्रतधारी क्यों बने थे उन्हें घर ही बैठे खाते कौन मना करता था? इस कविता के क्षेपक होने का हमें बड़ा सन्देह है यद्यपि यहाँ तक

हमारी जानकारी है अभी तक किसी ने इसे नहीं माना है। गोसाईं जी ऐसी कविता इस अवसर में कभी नहीं करेंगे।

बैजनाथ दास ने लिखा है कि गोसाईं जी ने हास्यरस में यह कविता की है। यह तो बेवक्त की शहनाई हुई। और यह हासप्रमोद किस के साथ है? रामचन्द्र के प्रति या मिथ वासी मुनियों के प्रति? गोसाईंजी ऐसे बेजोड़ हंसी करनेवाले नहीं थे जिस में धर्मनाश की चमक दीख पड़े।

और यदि आप ने निषाद के मुंह से परसे पगधूरि तरै तरनी घरनी घर क्यों समुझाइहौं जू कहलवाया है तो इसमें भी धर्म का लक्ष्य रखा है। निषाद किसी उपाय से रामचन्द्र का पदपंकज प्रक्षालन करना चाहता था और तरनी के तरुणी होने की सम्भावना से शंकित नहीं होता था वरन् उस से भयभीत तथा चिन्तान्वित ही हो रहा था।

आरण्यकाण्ड—इस में एक ही छन्द पञ्चवटी की कुटी से कुरङ्ग के पीछे जाने की है।

किष्किन्धाकाण्ड—इस में भी एक ही छन्द हनुमानजी के लङ्का की ओर कूच करने का है।

सुन्दरकाण्ड—३२ छन्द। २४ वें तक में हनुमानजी का लङ्काप्रवेश लंकादहन तथा समुद्र में कूद कर लूम बुझाना है। २५–२७ जानकी जी से बिदा होना २८–३१ समुद्र इस पार लौट आना एवम् सब वानरों के संग मिलजुल कर वहां से चलना और ३२ वें में रामचन्द्रादि का तीन दिन उपवास करते हुये सागरतट पर पहुंचना वहां विभीषण का मिलना तथा सन्धि बनाया जाना।

लङ्कादहन का वर्णन बहुत सुन्दर हुआ है। लंका निवासियों का चीज़-वस्तु घरों से निकालने के लिए इधर-उधर दौड़ना, पानी के लिये चिल्लाना घरों में खड़खड़ाहट अग्निज्वाला की चटचटाहट पुरजनों की घबड़ाहट इन विषयों का ऐसा विशद वर्णन हुआ है एवम् ऐसा सच्चा चित्र खींचा गया है कि पाठकों को यही प्रतीत होता है कि वे लोग सचमुच वहीं खड़े होकर इन घटनाओं को देख रहे हैं और इन बातों को सुन रहे हैं।

देखिये 'लंका में आग लगी है। कैसी घबड़ाहट कैसी व्यग्रता कैसी निराशा पुरवासियों के मुखाकृति, कार्य तथा बातों से प्रकट हो रही है।

"जहां तहां बुबुकि बिलोकि बुबुकारी देत, जरत निकेत धाओ धाओ लागी आगि रे। कहां तात, मात, भ्रात, भगिनी, भामिनी, भाभी, ढोटा, छोट छोहरा अभागे भोड़ भागि रे॥ हाथी छोरो घोरा छोरो महिष वृषभ छोरो, छरी छोरो सोव सो जगावो, जागि जागि रे। तुलसी बिलोकि अकुलानि जातुधानि कहैं बार बार कह्यो पिय कपि सों न लागि रे।

पानी पानी, मयरानी अकुलानी कहौं जाति हैं परानी गत जानी गज चालि हैं। बसन बिसारे मनि भूषन संभारत न, आनन सुखान, कहैं क्योंहू कोउ पालि है॥

। तुलसी मंदोवे मीं‍ज हाथ धुनि माथ कहै काहू कान कियो न मैं कह्यो केतो कालिहै।
बापुरो विभीषन पुकार बार बार कह्यो बानर बड़ी बलाइ घनेघर धालि है ॥

लागि लागि आग भागि भागि चले जहां तहां धीय को न माय बाप पूत न सँभारहीं। छूटे बार बसन उघारे धूम धुंध अंध कहैं बारे बूढ़े बारि बार बारि बारहीं ॥
हय हिहिनात भागे जात घहरात गज भारी भीर ठेलि पेलि रौंदि खौंदि डारहीं।
नाम लै चिलात बिललात अकुलात अति तात तात तौंसियत झौंसियत झारहीं ॥"

बस नमूने के लिये इतना बहुत है। यदि अधिक पढ़ने की इच्छा हो तो पुस्तक पढ़कर आनन्द उठाइये।

लंकाकाण्ड—इस में ५८ छंद हैं। १ सचित्र सब आगामी दशा सोच कर कहते हैं कि अब आपरता की आशा नहीं २—३ त्रिकूट और सीता सम्बन्ध ४ ५ पुरजनों की परस्पर बातचीत ६-७ सेतु-बन्धन ८ युद्धारम्भ का रावण को रामसेना का हाल कहना ६—१६ अङ्गद का रावण की सभा में श्रीरामयश वर्णन करना और पांव रोपना १५—२६ मन्दोदरी का रावण को समझाना ३—८ युद्ध वर्णन जिस में ३६ से ४७ कवित्त तक हनुमानजी का युद्ध कौशल्य विशदरूप से वर्णन किया गया है, ५१ रामरावण युद्ध, ५२—६६ लक्ष्मणजी को शक्ति लगना सञ्जीवनमूरि का आना और उन का फिर चैतन्य होना ५७ रावण और कुम्भकरण वध ५८ देवताओं का फूल बरसाना।

उत्तरकाण्ड—इस में १७७ छंद हैं। यह काण्ड ग्रन्थ के अर्द्धांश से भी अधिक है। इस में बहुत से ऐसे कवित्त हैं जिन से काशी में कराल कलिकाल जनित उत्पात महामारी प्रकोप दुर्भिक्षादि देश दशा तथा कवि की निज जीवन दशा की बहुत कुछ बातें ज्ञात होती हैं। महामारी आदि का वर्णन बहुत सुन्दर हुआ है। श्री रामचन्द्र की महिमा भक्ति तथा कृपा का इस में अधिक वर्णन है।

४१—५३ में यही वर्णन है कि भवयातना से छुड़ानेवाले केवल ईश्वर ही हैं ८० ८१—८६ और ८७ आदि अनेक कवित्तों में काशी में कलिकाल की करालता का वर्णन है ६१ में देश दशा का अच्छा चित्र खींचा गया है ११२—१२४ में प्रह्लाद कथा वर्णन १२६—१२८ में श्रीकृष्ण एवम् गोपी उद्धवसम्वाद है १४३—६० शिवपञ्चमा १६३—६२ तक शिवाशिव से काशी में कलिकाल की विकरालता रोकने की विनती १६७—७ में काशी में महामारी होने का वर्णन एवम् श्री पार्वती तथा हनुमानजी से उस के निवारण की प्रार्थना है।

१७१ मीन के शनीचर के विषय में है, १७२ में कहते हैं कि राम नाम ही मेरा सब कुछ है। १७३ में यह कहा गया है कि जो पटोही और ब्राह्मण को बध करके या अन्य अन्याय से लोगों को दुःख देकर धन सञ्चय करेगा वह गोसाईं के कोप से शीघ्र ही नाश होगा। कदाचित काशी में उस समय राजउपद्रव होने से यह कविता की गई थी।

१७४ में एक बोमकरी को देखकर इन्हों ने कहा है "पितु सगेम पयान समय सब सोच विमोचन छ मकरी है"। बस इसी पयान समय के लिखने से लोग इसे इन की अन्त समय की कविता बताते हैं।

१७५-७६ में काशी में कलिप्रभावजनित उत्पात के निवारण के लिये हनुमानजी से प्रार्थना की गई है और १७७ में कहते हैं कि रामचन्द्र न समय देखकर दुःख दूर कर दिया।

इन सब बातों के अतिरिक्त श्री काशी अन्नपूर्णादि चित्रकूट प्रयागराज श्रीगङ्गा इत्यादि की भी वन्दना है।

'काशी नागरी प्रचारिणी सभा' द्वारा प्रकाशित रामायण में कवितावली की समालोचना १७४वें कवित्त पर समाप्त हुई है क्योंकि महामहोपाध्याय पं सुधाकर द्विवेदीजी ने इसे गोसाइं जी की अन्त समय की कविता मानी है। बैजनाथ दास के अनुसार गोसाईंजी ने कभी यात्रा के समय सोनचरी (चील्ह) को देख कर उस की प्रशंसा की है। मिथिलाशरणनिम्बार्कस्वामी बालरामजी तथा मानसभूषण बाबा दीनबन्धु दास जी ने इस कविता का रामचन्द्र के ब्याह से सम्बन्ध मिलाया है जैसा कि म कु० रामदीन सिंह ने लिखा है। इन बातों से तो इस ग्रन्थ के किसी विशेष समय में रचे जाने में और भी सन्देह होता है।

महात्मा हरिहरप्रसाद जी ने अपनी टीका में १७५–७७ कवित्तों को भी इसी ग्रन्थ में दिया है। इन में से दो अन्त की कवित्तों को काशी नागरी प्रचारिणी सभा ने अपनी समालोचना में बाहुक में रखा है और पं रामगुलाम द्विवेदी जी ने भी १७५–१७७ नम्बर की कवित्तों को बाहुक ही में दिया है। हमारी समझ में इन तीनों कवित्तों को प्रसङ्गानुसार कवित्त रामायण ही में रखना चाहिये। न उस ग्रन्थ के अन्त में रखना चाहिये और न बाहुक में।

इस ग्रन्थ की टीका महात्मा हरिहरप्रसाद जी ने की है जो बांकीपुर के खड्गविलासप्रेस में १८९७ ई० में छपी है उसी को देख कर हम ने ऊपर की समालोचना लिखी है।

बैजनाथ दास ने भी इस की अच्छी टीका बनाई है।

## हनुमान बाहुक

कहते हैं कि बांह में पीड़ा होने से गोसाईंजी ने उस की निवृत्ति के लिये हनुमानजी से प्रार्थना की थी और पीड़ा छूट गई। इसी से इस पुस्तक का नाम बाहुक रखा गया।[1]

इस का सब अंश नहीं किन्तु वह अंश जिस में बांह की पीड़ा का बयान है निस्सन्देह किसी विशेष समय में लिखा गया है। और यदि उसी बांह पीड़ा से इन्हों ने शरीर त्याग किया चाहे वह ग्रियर्सन साहब के लेखानुसार प्लेगजनित हो चाहे किसी के कारण हो तो उस अंश की रचना सं १६८ में हुई। परन्तु इस बात की पीड़ा से उन के स्वर्गपयान का कोई दृढ़ प्रमाण नहीं मिलता।

यदि सब अंश एक ही समय रचा गया तो यह निश्चय है कि इस की रचना बांह में पीड़ा आरम्भ होने के पूर्व ही आरम्भ हुई थी, क्योंकि १८वां कवित्त पर्यन्त पीड़ा की कुछ बात नहीं है। इस से इस का सकल एक समय रचे जाने में सन्देह है—चाहे

---

१ पं ज्वाला प्रसादजी ने लिखा है कि हनुमानमन्दिर में इसका ४ दिन पाठ करने से शरीर की पीड़ा तथा प्रेतबाधा छूट जाती है।

पं० सुधाकर जी से उनके पूज्यपाद पिता जी कहते हों कि इस की सवैया रचना चार दिन में हुई चाहे सुप्रसिद्ध रामायणी पं० रामगुलाम द्विवेदी कहते हों।

वस्तुतः जो हो, इस 'बाहुक' में छप्पै झूलना घनाक्षरी और सवैया छंद हैं। इस की भाषा कवित्त रामायण के सदृश है और इसके छन्द उस के छन्दों से बड़े बड़े हैं। इस में गोस्वामी जी ने अपनी ही बातें लिखी हैं तथा स्तुति प्रार्थना की है। यह एक उत्कृष्ट तथा सराहनीय पुस्तक है।

१५वें कवित्त तक हनुमान जी की सुन्दर वन्दना है, १६वें में कवि कहते हैं कि 'हम तो तुम्हारे हैं, किसी का बिगाड़ते नहीं तब हम से लोग क्यों रुष्ट रहते हैं! बताइये तो आगे से सावधान हो जायं। १७वें में कहते हैं कि आप ने इतने गरीबों का नेवाजा है क्या मेरे ही बार बूढ़े हो गये? १८वें में दुःखदायक कष्टों के दमन की प्रार्थना है १९वें में कहते हैं कि 'पाप ताप तथा शाप तीनों से तुम मेरी रक्षा करने वाले हो।

२०वें कवित्त से ४३वें तक बाहु पीड़ा का वर्णन है एवम् उस के निवारणार्थ श्री हनुमान भूतनाथ रघुनाथ आदि से प्रार्थना की गई है। एक प्रकार से इस का सविस्तार वर्णन स्वर्गस्थान के प्रकरण में हो चुका है। यहां पर पिष्टपेषण की आवश्यकता नहीं।

अन्त में यह कविता है —

"कहौं हनुमान सों सुजान रामराय सों कृपानिधान संकर सों सावधान सुनिये। हरष विषाद राग रोष गुन दोष मई बिरची बिरंचि सब देखियत दुनिये॥ माया जीव काल के करम को सुभाय के करैया राम बेद कहैं सांची मन गुनिये। तुम ते कहा न होय हाहा सो बुझैये मोहि हौंहू रहौं मौन ही बयो सो जानि लुनिये॥

अर्थात् तीनों देवताओं को सम्बोधन करके कहता है कि 'माया जीव काल कर्म, स्वभाव सब के करने वाले तो राम हैं, सो हे राम! तुम से क्या नहीं हो सकता सो समझाय कर कहो कि हम भी चुप बैठ जावें। और आप ईश्वर पर भरोसा कर चुप बैठ भी गये हैं।

प्रतीत होता है कि गोसाईं जी की बांह में प्रायः पीड़ा हो जाया करती थी। महात्मा हरिहर प्रसाद जी कृत बाहुक की टीका के अन्त में, जिसे बाबू रामदीन सिंह जी ने टिप्पणी सहित छापा है लिखा है कि एक बार बांह में पीड़ा हुई तो कवितारामायण उत्तर काण्ड के १५८, १६ १६१ और १६२ चार कवित्त बनाये गये और पीड़ा छूट गई। परन्तु १५८वें और १६१ वें कवित्तों को पीड़ा से क्या सम्बन्ध है सो हम नहीं समझ सकते। और स्पष्ट बांह पीड़ा तो दो शेष कवित्तों में भी नहीं पायी जाती। यदि किसी को इन कवित्तों में बाहुपीड़ा प्रतिबिम्बित ही होती हो तो कौन जाने ये कविताएं भी बाहुक ही के हों और संग्रहकर्ता ने भूल से कवितारामायण में इन्हें समावेशित कर दिया हो। बाहुक को कवितावली का

ऐसा मानते हैं तो कवित्तों के उलट फेर हो जाने में क्या आश्चर्य है? इधर उधर हो जाने की बात अन्य कवित्तों के सम्बन्ध में कही भी जाती है।

एक बार पीड़ा होने से कदाचित् इन्होंने दोहावली के २२९— २३६ दोहों का 'बाहुकाष्टक' बनाया था। उन में २२९—२३३ तक श्री हनुमान जी की प्रशंसा है, पीड़ा की बात नहीं। शेष दोहों में अवश्य पीड़ा की बात है।

"तुलसी तनसर सुखजलज, भुजरुज गज बर जोर।
दलत दयानिधि देखिए, कपि केसरी किसोर॥२३४॥
भुज तरु कोटर रोग अहि, बरबस कियो प्रबेस।
बिहंग राज बाहन तुरत, काढ़िए मिटै कलेस॥२३५॥
बाहु बिटप सुख बिहंग थल, लगी कुपीर कुआगि।
राम कृपा जल सींचिए, बगि दीन हित लागि॥२३६॥"

इन दोहों के विषय में कोई २ यह भी कहते हैं कि एक बार पीड़ा हुई तो २२९—२३४ की रचना हुई, दूसरी बार पीड़ा के कारण २३५वां दोहा बना और तीसरी बार पीड़ा के कारण २३६वाँ दोहा बना। न जाने बाहुक वाला पीड़ा सम्बन्धी प्रत्येक छन्द की रचना भी विशेष २ समय की क्यों नहीं कही जाती।

बाबू रामदीन सिंह जी लिखते हैं कि गोसाईं जी के ग्रन्थों के ज्ञाता बहुत से साधु ऐसा कहते हैं कि एक बार बांह में पीड़ा होने से गोसाईं जी दोहावली के १७ १८—१९ २१—२२ ८१-८४, ९६ ९७ १४६—१४८, १०९—१११ इन २१ दोहों की रचना की थी। परन्तु पठकवृन्द दोहावली पाठ कर स्वयम् देख सकते हैं कि यह कहाँ तक ठीक है।

बांह में पीड़ा होने पर बराबर श्रीरामचन्द्र श्री विश्वनाथ तथा श्री हनुमान जी की प्रार्थना करने से विदित होता है कि गोस्वामी जी औषधि प्रयोग से देवस्तुति अधिकतर फलदायक मानते थे एवम् अपने सच्चे विश्वास का फल भी पाते थे।

कोई २ इसे एक स्वतन्त्र पुस्तक मानते हैं और कोई इसे कवितावली का अंश बताते हैं। हमारी समझ में यह एक स्वतंत्र पुस्तक है। कवितावली से इसे कुछ सम्बन्ध नहीं। इसमें कवि ने केवल देवस्तुति तथा निज बांह-पीड़ा का वर्णन किया है। कवित्त रामायण में रामकथा है एवम् उस के संग अन्य विषय भी आ गये हैं। अतएव कवितावली का अंश मानने से ही उत्तम यह बात होगी कि उस ग्रन्थ में जो कविताएं बाहुपीड़ा सम्बन्धी मान जाते हैं वे तथा पीड़ा सम्बन्धी दोहे भी उठाकर इसी बाहुक में समावेशित कर दिये जायं। दोनों ग्रन्थ साथ रहने के कारण हमने एक ही परिच्छेद में दोनों की समालोचना की है।

१८८३ ई० फरवरी में जो 'हनुमान बाहुक' मु० नवलकिशोर के छापेखाने से प्रकाशित हुआ है उस में 'बाहुक' के आदि का यह छप्पै 'सिंधु तरन, सिय सोच हरन रबिबालबरण तनु' नहीं देकर तीन दोहे तीन सवैये तथा एक झूलना छन्द दिये हुए हैं। 'शिव सिंह सरोज' में भी यह झूलना और कुछ प्रकार उलट फेर कर दिया हुआ है। लखनऊवासी

पुस्तक में ८ से लेकर २२ तक जो कविताएं छपी हुई हैं उनमें क्रम से माथा और कान दन्त सब की पीड़ा की बातें लिखी हुई हैं। तब यह 'बाहुक' क्यों? इस का नाम 'नख शिख पीड़ा' रखना चाहता था। पूर्वोक्त कविताएं भी सर्वथा संदेही हैं। यह लेखकवरों तथा लेखक-प्रेमियों की कृपा है कि यह पुस्तक इस दुरवस्था को प्राप्त हुई है।

## सप्तदश परिच्छेद

# गीतावली

रामचरित मानस के समान इस ग्रन्थ का ग्रन्थ क्रम से बनना प्रतीत होता है। लीलाओं की घटी तथा विषयों का श्रृंखलाबद्ध क्रम मिलता है। कथा भाग तो रामायण ही सदृश है। परन्तु बाललीला हिंडोला होली आदि का वर्णन कृष्णलीला की छाया पर लिखी गई है। इस से अनुमान होता है कि ब्रज में कृष्णलीला अवलोकन के अनन्तर एवम् रामायण के प्रणयन के पीछे इस की रचना हुई है। यह ग्रन्थ विनयपत्रिका से टक्कर लगाता है। इस में माधुर्य लीला का विशेष वर्णन होने से यह ग्रन्थ माधुर्य रस में पगा हुआ मोदक के समान मन को संतुष्ट करता है। इस की भाषा भी ललित सरल सराहनीय मधुर तथा मर्मभेदिनी है। यदि इस ग्रन्थ पर किसी रामप्रेमी धर्मनिष्ठ हिन्दू का मन मोहित हुआ तो क्या ! हिन्दीरसिक विदेशीय भी इस की रचना देख अत्यन्त आह्लादित हो जाते हैं। ग्रियर्सन साहब ने लिखा है कि 'गोसाइं' जी ने श्रीरामजी के बालपन के बयान में और वनयात्रा के समय दुःखजनक मार्ग चलने और सुवासित रहने के बखान में और ग्रामीण स्त्रियों के बोल चाल में जो अनेक भाव दिखलाया है उस से अधिक मनोहर और क्या बयान कोई कवि कर सकता है।'[1]

परन्तु दो चार स्थानों में ऐसा देखा जाता है कि एक पद में एक विषय का वर्णन हो जाने पर फिर भी आगे के पदों में वही घटना या उस घटना के पीछे की बातें वर्णन की गई हैं। जैसे मुनि के संग जाने के समय ५२वें पद के अन्त में कहा है —

"एक तीर तकि हती ताड़का विद्या विप्र पढ़ाई। राख्यो यज्ञ जीत रजनीचर भइ जग विदित बड़ाई। चरन कमल रज परसि अहिल्या निज पति लोक पठाई। तुलसीदास प्रभु के मुख मुनि सुरसरि कथा सुनाई॥"[2]

---

1 खड्गविलास यन्त्रालय द्वारा प्रकाशित 'रामचरित मानस' में ग्रियर्सन साहब के लेख का पृ० ११ देखिये।

2 यह वर्णन रामायण के समान है परन्तु, जो विद्या मुनि ने पढ़ाई उस का नाम न रामायण में दिया हुआ है और न इस ग्रंथ में। वाल्मीकि तथा कालिदास ने उस का नाम बला अतिबला दिया है। उस के जानने से भूख प्यास का कलेश नहीं होता। भट्टी में उसका नाम बला और अतिबला दिया हुआ है। रामचरित मानस, वाल्मीकीय रामायण तथा भट्टी के अनुसार यह विद्या केवल रामचन्द्र को सिखाई गई। रघुवंश से दोनों भाइयों का यह विद्या पाना ध्वनित होता है।

पुस्तक में १ से लेकर १२ तक जो कविताएं छपी हुई हैं, उनमें क्रम से माथा ओंठ कान दन्त सब की पीड़ा की बातें लिखी हुई हैं। तब यह 'बाहुक' क्यों? इस का नाम 'मथ शिर पीड़ा' रखना चाहता था। पूर्वोक्त कविताएं भी सर्वथा नहीं हैं। यह लेखकारों तथा क्षेपक प्रेमियों की कृपा है कि यह पुस्तक इस दुरवस्था को प्राप्त हुई है।

## सप्तदश परिच्छेद

# गीतावली

रामचरित मानस के समान इस ग्रन्थ का ग्रन्थ क्रम से चलना प्रतीत होता है। लीलाओं की लड़ी तथा विषयों का श्रृंखलाबद्ध क्रम मिलता है। कथा भाग तो रामायण ही सदृश है। परन्तु बाललीला हिंडोला होली आदि का वर्णन कृष्णलीला की छाया पर लिखी गई है। इस से अनुमान होता है कि ब्रज में कृष्णलीला अवलोकन के अनन्तर एवम् रामायण के प्रणयन के पीछे इस की रचना हुई है। यह ग्रन्थ विनयपत्रिका से टक्कर खाता है। इस में माधुर्य लीला का विशेष वर्णन होने से यह ग्रन्थ माधुर्य्य रस में पगा हुआ मोदक के समान मन को संतुष्ट करता है। इस की भाषा बड़ी ही ललित सरल सराहनीय मधुर तथा मर्मभेदिनी है। यदि इस ग्रन्थ पर किसी रामप्रेमी धर्मनिष्ठ हिन्दू का मन मोहित हुआ तो क्या ! हिन्दीरसिक विदेशीय भी इस की रचना देख अत्यन्त आह्लादित हो जाते हैं। ग्रियर्सन साहब ने लिखा है कि 'गोसाईं' जी ने श्रीरामजी के बालपन के बखान में और वनयात्रा के समय दुःखजनक मार्ग चलने और प्रवासित रहने के बखान में और ग्रामीण स्त्रियों के बोल चाल में जो अनेक भाव दिखलाया है उस से अधिक मनोहर और क्या बखान कोई कवि कर सकता है। [1]

परन्तु दो चार स्थानों में ऐसा देखा जाता है कि एक पद में एक विषय का वर्णन हो जाने पर फिर भी आगे के पदों में वही घटना या उस घटना के पीछे की बातें वर्णन की गई हैं। जैसे मुनि के संग जाने के समय ५२वें पद के अन्त में कहा है :—

"एक तीर तकि हती ताड़का विद्या विप्र पढ़ाई। राख्यो जग्य जीति रजनीचर भइ जग विदित बड़ाई। चरन कमल रज परसि अहिल्या निज पति लोक पठाई। तुलसीदास प्रभु के पूछे मुनि सुरसरि कथा सुनाई॥" [2]

---

१ खड्गविलास यन्त्रालय द्वारा प्रकाशित रामचरित मानस में ग्रियर्सन साहब के लेख का पृ० ११ देखिये।

२ यह वर्णन रामायण के समान है परन्तु, जो विद्या मुनि ने पढ़ाई उस का नाम न रामायण में दिया हुआ है और न इस ग्रन्थ में। वाल्मीकि तथा कालिदास ने उस का नाम बला अतिबला दिया है। उस के जानने से भूख प्यास का कष्ट नहीं होता। यहाँ में उसका नाम बला और अतिबला दिया हुआ है। रामचरित मानस, वाल्मीकीय रामायण तथा यहाँ के अनुसार यह विद्या केवल रामचन्द्र को सिखाई गई। रघुवंश से दोनों भाइयों को यह विद्या पाना ध्वनित होता है।

फिर ५३ और ५४ में मुनि के संग जाने की बात लिखकर ५५वें पद में लिखा है —

“बयालहि वधी ताड़िका देखि रिपु देत असीस अघाई ॥
पूछत प्रभु सुरसरि प्रसंग कहि निज कुल[1] कथा सुनाई ॥”

और अहिल्योद्धारतक ५७, ५८ और ५९वें पदों में फिर वर्णन किया गया है।

बोध होता है कि दो चार स्थानों में जो पद बेजोड़ पाये जाते हैं वे पीछे जोड़ दिये गये हैं। नहीं तो पूर्वापर का पूर्ण ध्यान रखने वाले गोसाईं जी केवल दो चार स्थानों में इस प्रकार बेजोड़ पदों को रख कर विषयक्रम को नहीं बिगाड़ते। या पीछे पुस्तक नकल करने वालों से लिखने में इधर उधर हो गये हैं।

यह ग्रन्थ राग रागिनियों में रचा गया है और यह भी सात काण्डों में विभक्त है।

बालकाण्ड—इसमें ११ पद हैं। जिस पुस्तक[2] को देख कर हम इस की समालोचना कर रहे हैं। उस में टीकाकार कृत एक श्लोक एक सोरठा तथा एक दोहा के अनन्तर गोस्वामी जी का 'नीलाम्बुजश्यामलकोमलाङ्गम्' श्लोक है और तब गीतावली के पद हैं।

चारों भाइयों का जन्मोत्सव तथा नामकरण (१–६ पद), राजा तथा रानियों का प्यारे शिशुओं का लाड़ प्यार; गोद में खेलाना; कब बड़े होंगे कब चलने लगेंगे इत्यादि[3] बातों की अभिलाषा करना उबटना तेल लगाना स्नान करना एवं शैशवावस्था का सौन्दर्य (७–११); रामचन्द्र का अनरस (अस्वस्थ) होना माता का दूध न पीना ऋषिराज वशिष्ठजी के मंत्र पढ़ कर रामचन्द्र के माथे पर हाथ फेरने से उन का स्वस्थ होना सब लोगों का आनन्द मनाना एवम् ऋषि का प्रभुत्व वर्णन करना (१२–१६) फिर शंकर जी का ज्योतिषी बन कर राजा के अन्तःपुर में जाना एवम् चारों भाइयों को देख कर उन लोगों के सम्बन्ध में भविष्यद् वाणी कहना (१७)।

[यशोदा के घर शंकर आगमन की लीला रासधारी सब भी किया करते हैं।]

कवि कहते हैं: —“हौं जैंमात अलसात तात तेरी बानि जानि मैं पाई। गाई गाइ हलराइ बोलिहौं सुख नींदरी सुहाई ॥”

---

इस में तथा रामचरित मानस में अहिल्या के पतिलोक जाने की बात है। वाल्मीकीय रामायण में गौतम जी अहिल्या के शापमोचन का समाचार सुनकर वहीं पहुँचे हैं।

१ रामायण में विश्वामित्र ने इस ठिकाने गंगा जी की कथा नहीं सुनाई है। वाल्मीकि जी सुनाना बताते हैं।

२ श्री महात्मा हरिहर प्रसाद जी कृत टीका, 'खड्गविलास प्रेस' द्वारा प्रकाशित।

३. श्री कृष्ण के सम्बन्ध में सूरदास जी ने भी इन सब बातों का वर्णन किया है।

पुन —"पालने रघुपतिहिं झुलावै। लैलै नाम सप्रेम सरस स्वर कौसल्या कल कीरति गावै॥ केकिकंठ दुति स्याम बरन बपु बाल विभूषण विरचि बनाए। अलकैं कुटिल ललित लटकन भ्रू नीलनलिन दोउ नयन सुहाए॥ सिसु सुभाय सोहत जब कर गहि बदन निकट पद पल्लव ल्याए। मनहु सुभग जुग भुजग जलज भरि लेत सुधा ससि सों सचुपाए॥"

सूरदासजी कहते हैं :—

"जसोदा हरि पालने झुलावै। हलरावै दुलराइ मल्हावै जोइ सोई कछु गावै॥ मेरे लाल को आउ निदरिया काहे न आइ सुवावै। तू काहे न बेग सी आवै तो को कान्ह बुलावै॥ कबहुं पलक हरि मूंद लेत हैं कबहुं अधर फरकावै। सोवत जानि मौन ह्वै है रहि कर करि सैन बतावै। इहि अन्तर अकुलाइ उठे हरि जसुमति मधुरे गावै। जो सुख सूर अमर मुनि दुर्लभ सो नन्द भामिनि पावै॥"

एक पद्य पर जगे हुए शिशु की शोभा और उस के लाल्य का चित्र दिखलाया गया है एवम् दूसरे पर निद्रावशीभूत शिशु की छवि तथा उस के सुलाने वाले का स्वाभाविक कार्य दिखलाया गया है। हम पाठकों को अनुमति देंगे कि वे इस ग्रन्थ के शिशु लीलावर्णन को सूरदासवर्णित श्री कृष्ण की शिशुलीलावर्णन के साथ मिलाकर पढ़ें और दोनों में तुलना करें। इस में उन्हें बहुत आनन्द मिलेगा।

पलना पर ठीक ठीक कर सुलाना तथा उस अवसर की शोभा का वर्णन (२४ पर्यन्त)।

बालविनोदशोभा के विषय में गोसाईं जी कहते हैं —

"बाल विनोद मोद मंजुल मनि किलकनि खानि खुलावौं। तेइ अनुराग ताग गुहिबे कहुं मतिमृगनयनि बुलावौं॥ तुलसी भनित भली भामिनी उर सो पहिराइ फुलावौं। चारु चरित रघुबर तेरे तेहि मिलि गाइ चरन चित लावौं॥"

३३—४४ तक के पदों में शिशुलीला का सुन्दर स्वाभाविक चित्र खींचा गया है।

४५वें तथा ४६वें पदों में सब भाइयों के चौगान खेलने का वर्णन है अर्थात् उस प्रकार से गेंद खेलने का वर्णन है जैसे आज कल साहब लोग लम्बा २ डंडा हाथों में लेकर घोड़ों पर सवार हो मैदानों में खेला करते हैं और जो खेल पोलो के नाम से प्रसिद्ध है। उसका वर्णन सुनिये।

"राम लखन इक ओर भरत रिपुदमन लाल इक ओर भये। सरजू तीर सम-सुखद भूमि थल गनि २ गोइआ बांट लए॥ कंदुक केलि कुसल हय चढ़ि २ मन कस कसि ठोंकि २ खए। कर कमलनि बिचित्र चौगाने खेलन लगे खेल रिझए॥ एक लै बढ़त एक फेरत सब प्रेमप्रमोद बिनोद मए। एक कहत भइ हार राम जू की एक कहत भइया भरत जए॥"

केशवदासजी ने 'रामचन्द्रिका' में चौगान का यों वर्णन किया है :—

"एहि विधि गये राम चौगान। सावकास सब भूमि समान॥
सोभत एक कोस परिमान। रच्यो रुचिर तापर चौगान॥
एक ओर रघुनाथ उदार। भरत दूसरे ओर विचार॥
सोहत हाथे लीन्हें छरी। कारी पारी राती हरी॥
गोला जाय जहां जहँ जबै। होत तहीं तितही तित सबै॥
गोला जाके आगे जाय। सोई ताहि चलै अपनाय॥
बल ते छल छल ते बल होइ। नेकहु ढील न पावै कोई॥"

श्रीरामचन्द्र के समय इस रीति से गेंद खेलने का निश्चय प्रमाण नहीं पाया जाता। इस से इन कवियों के इन वर्णनों को लोग असामयिकवर्णन (anachronism) कह कर दूषणीय कहेंगे। परंतु ऐसा असामयिक वस्तुओं का वर्णन विदेशीय कवियों की रचनाओं में भी देखा जाता है। सुप्रसिद्ध नाटककार शेक्सपियर के नाटकों में भी उस समय की एक वस्तुओं का वर्णन पाया जाता है जब कि उन वस्तुओं का व्यवहार उस देश में नहीं था।[1]

श्रीरामचन्द्र के समय चौगान का प्रचार हो या न हो परंतु गोसाईं जी के समय में भारतवर्ष में चौगान अवश्य खेला जाता था और भारतवर्ष ही से यह खेल योरप में गया। कर्नेल मेलसन् कृत "अकबर" नामक पुस्तक में यह स्पष्ट लिखी हुई है।[2]

---

१ 'जुलियस सीज़र नाटक में घड़ी', 'हेनरी छठवां' (Henry the Sixth) में—कागज़ बनाने का कारखाना और छापाखाना, 'किंगलियर' के अंक १ दृश्य २ में—चश्मा का व्यवहार, 'किंगलियर' के समय जिस का वर्तमान होना इतिहासवेत्तागण ईस्वी शताब्दी के नौ सौ वर्ष पूर्व बताते हैं। मेमूरियम दरवाज़ा का वर्णन है जिसकी नींव १३२० ई. तक भी नहीं पड़ी थी (दृश्य २)। इसी नाटक में 'फ्रांस' शब्द आता है जिस का प्रयोग ५वीं शताब्दी में आरम्भ हुआ। हैमलेट में—विटनबर्ग के विश्वविद्यालय में उस के संस्थापन के कई सौ वर्ष पूर्व ही वह भेजा गया है। 'किंग जान' के अंक २ दृश्य १ में तोप का वर्णन आता है।

२. The native historians record that in those times of peace his (Akbar's) great delight was to spend the evening in the game of *Chaugan* *Chaugan* is the modern polo, which was carried to Europe from India. But Akbar whilst playing it in the day time in the manner in which it is now played all over the world devised a method of playing it in the dark nights which supervene so quickly on the day light in India.

श्रीविश्वामित्रागमन उन का स्वागत वशिष्ट जी के समझाने से राजा का रामलक्ष्मण को उन के साथ जाने देना ताड़कावध तथा यज्ञरक्षा (४७ ५६)।

कवि ने दोनों भाइयों के राह चलते समय बालपने की चपलता तथा चकितचित पदार्थों के देखने का क्या सच्चा और मनोहर चित्र खींचा है

"पैठत सरनि सिलन चढ़ि चितवत पग मृग बन रुचिराइ।
सादर सभय सप्रेम पलकि मुनि पुनि पुनि लेत बोलाई॥"

पुन.—"चलत चलत करत मग कौतुक बिलमत सरित सरोवर तीर।
तोरत लता, सुमन, सरसीरुह, पियत सुधा सम नीर॥
बैठत बिमल सिलनि बिटपनि तर पुनि पुनि बरनत छांह समीर।
दखत नटत केकि कल गावत मधुप मराल कोकिला कीर॥"

अहिल्या शाप मोचन, दोनों भाइयों को कौशिक के संग आते देख मिथवासियों का आनन्दित होना; जनकपुर पहुंचन पर जनकराज का कौशिक का दर्शन करना श्रीराम और लखन का परिचय पाना, पुरवासियों का रूप के रूप पर मोहित होना उन की प्रशंसा करना, और कौशिक के निमित्त बाग में फूल बीनने के समय श्री राम और श्री जानकी जी का परस्पर दर्शन (६७—७१)।

गोसाईं जी ने गीतावली में श्री गिरजापूजन के समय गिरजा जी से स्पष्ट वरदान दिलवाया है।

'मूरति कृपाल मंजु माल दै बोलत भई, पूजो मन कामना भावतो वरु वरि कै।
राम काम तरु पाय बलि ज्यों बोरी बनाइ मांग कोपि पोपि फैलै फूलि फरि कै।
रहोगी कहोगी तब सांची कही अंबा सिय गहे पांय द्वै चढाय माथ हाथ धरि कै॥"(७२)

जो लोग गिरिजामूर्ति की मुसकानाही पर नाना प्रकार का प्रश्न उठाते हैं वे प्रतिमा की बातें करने पर क्यों नहीं उठाते!

रंगभूमि में जाना दोनों भाइयों के देखने के लिये वहां पर नारियों की भीड़ होनी उन लोगों का परस्पर कथोपकथन, श्री जानकी जी का रङ्गभूमि में लाया जाना बन्दी का श्री जनकराज का प्रण सुनाना सकल राजाओं का धनुष तोड़न श्रम का विफल होना श्री राम का धनुर्भङ्ग करना (७३—८२)।

जनकराज और पुरवासियों का आनन्द, क्रूर राजाओं का निरर्थक गाल बजाना, जानकी जी का रामचन्द्र को जयमाल देना और सबों का आनन्द मनाना (८३—८८)।

---

For this purpose, he had balls made a *palas* wood—a wood which is very light and which burns for a long time and set them on fire. He had the credit of being the keenest Chaugan player of his time Clonel Malleson's Akbar, P 102

श्री रामलखन के घर नहीं रहने के कारण कौशिल्या तथा सुमित्रा का विलाप (१६६ १ १)।

"भूप पियास सीत सम सकुचनि क्यों कौसिकहिं कहिंगे ॥ को भोरहिं उबटि अन्हवै है काढ़ि कलेऊ दैहैं। को भूपन पहिराई निछावरि करि लोचन सुख लैहैं ॥"[1]

इसी विलाप के समय श्री भरत जी का मातुल आगम में आकर जनकपुर का समाचार सुनाना सबों का आनन्द मनाना जनकपुर बारात जाना वहाँ विवाहोत्सव का परमानन्द और वरकन्या के अवध आने पर मातुपक्ष तथा परिजनों को अकथनीय आनन्द प्राप्त होना (१ १—११)।

गीतावली के १ ६वें पद के इसी वाक्य में 'दुष्टदरोप मूरति भृगुपति अति नृपति निकर खरकारी। क्यों सौंप्यो सारंग हारि हिय करिहैं बहुत मनुहारी ॥' परशुराम जी की कथा का आभासमात्र पाया जाता है और कहीं कुछ वर्णन नहीं आया है।

अयोध्याकाण्ड—इसमें ८६ पद हैं। मङ्गलाचरण में टीकाकार-कृत चार दोहे हैं। पहिले पद में राजा का श्री रामचन्द्र को युवराज पद देने का विचार तथा कैकेयी के कारण श्री रामचन्द्र का वनवास कौशल्या जी का रामचन्द्र के रहने के लिये विनती करनी और परस्पर समझाने बुझाने के अनन्तर श्रीराम जानकी तथा लक्ष्मण लाल का वनगमन।

श्री राम जानकी और लक्ष्मण का सब से विदा होकर वनपथ में चलना उस का रूप ग्रामवासियों का इन दोनों की सुकुमारता सुन्दरता शोभा तथा अवस्था देख चकित होना मोहित होना नाना प्रकार का संकल्प विकल्प करना एवम् इन लोगों के वनगमन पर खेद प्रकाश करना फिर इन लोगों का चित्रकूट में आकर वहाँ कुटी बना कर रहना (२—४१)।

चित्रकूटनिवासिनी किरातिनियों का इन लोगों की अवस्था की समालोचना करनी और कवि का चित्रकूट की शोभा तथा महिमा कथन (४३—५ )।

४०वें पद में गोसाईं जी ने फाग के रूपक में चित्रकूट के शोभाविभव में अच्छी चमत्कारी दिखलाई है—

"तपनसाल कहत रघुनन्दन देखिय बिपिन समाज। मानहुँ चयन मयनपुर आयउ प्रिय रितुराज ॥ चित्रकूट पर राउर जानि अधिक अनुराग। सखा सहित जनु रितुपति आयउ खेलन फाग ॥ झिल्ली झाँझ झरना डफ पवन मृदंग निसान। भरि वर्पंग सुक रव ताल कीर कल गान ॥ हंस कपोत कबूतर बोलत चक्क चकोर। गावत मनहुँ नारि नर मुदित नगर चहुँ ओर ॥ चित्र विचित्र विविध मृग डोलत डोंगर

---

१ कृपया मति यशोदा के इन वाक्यों से तुलना कीजिये :— प्रात समय उठि माखन रोटी को माँगे बिन दैहै। 'अब यह सूर मोहि निसुबासर बड़ो रहत जिय सोचु। मेरे अलक लड़ैते लालन ह्वै है करत संकोचु ॥

डाग। जनु पुरवीथिन्ह विहरत छैल संवार स्वांग ॥ नटहिं मोर पिक गावहिं सुस्वर राग बंधान। निरतत तरुन तरुनि जनु पवहि समय समान। भरि २ सूपक करनि सय जहँ तहँ डारहिं वारि। भरत परसपर पिचकनि मनहुँ मुदित नर नारि ॥ पीठ चढ़ाइ सिसुन्ह कपि कूदत डारहिं डार। जनु मुह लाइ गेरुमसि भये खरनि असवार ॥ खिप पराग सुमन रस डोलत मलय समीर। मनहुँ अरगजा छिरकत भरत गुलाल अबीर ॥"

५ वें पद में चित्रकूट में वर्षा ऋतु की शोभा भी सुन्दर उपमाओं के साथ वर्णन की गई है।

कौशल्या का रामविरहजनित परिताप-(५१-५५ सुमन्त्र प्रत्यागमन दशरथ का शोक तथा प्राणत्याग (५६-५९) भरतजी का कैकेयी को धिक्कारना कौशल्या का आश्वासन भरतजी का राज्यदण्ड ग्रहण करना अस्वीकार कर चित्रकूट की ओर प्रस्थान (६ -६५) शुकसारिका सम्वाद (६६-६७) शृंगवेरपुर में निषाद से भेंट चित्रकूट में रामचन्द्र जानकी जी तथा लक्ष्मण से भेंट और रामचन्द्र के वन से नहीं लौटने के कारण उन का चरणपादुका लेकर भरत जी का अवध आना और उसी को सिंहासनासीन कर स्वयम् मुनिव्रतधारी हो नन्दीग्राम में निवास करना (७३-७९) भरतजी की प्रशंसा (८०-८२), कौशल्या विलाप (८३-८७); ८८वें में रामचन्द्र के चित्रकूट से अनत जाने का समाचार तथा ८६वें में रेवा और विन्ध्य के मध्य में डेरा जमाने का हाल गुह के पत्र से ज्ञात होना। यह बात रामायण में नहीं है।

८६वें और ८७वें में कौशल्या रामचन्द्र के घोड़ों को देख विलाप करती है।

अरण्यकाण्ड—इस में १७ पद हैं। टीकाकार-कृत मङ्गलाचरण एक बरवा छन्द।

विपिन शोभा तथा राम आखेट (१-२); कपट कुरङ्ग वध और सीताहरण (३-६) सीता के खोजते समय जटायु से भेंट सीता हरण समाचार पाना जटायु का शरीरसंस्कार; शबरी भेंट (५-१७)।

किष्किन्धाकाण्ड—इस में केवल दो पदों में सुग्रीव का रामचन्द्र को सीता जी का वसन भूषण दिखाना एवम् वर्षा विगत होने पर सीता की खोज में चतुर्दिक् वानरों के पठाने का हाल वर्णित हुआ है।

सुन्दरकाण्ड—इस में ५१ पद हैं। टीकाकार के मङ्गलाचरण का कोई छन्द नहीं है।

मुद्रिका पाकर जामवन्त आदि के संग हनुमान का जाना; संपाती भेंट सीता दर्शन;सीता का मुद्रिका से प्रश्न तथा उस का उत्तर देना (३-४) हनुमान सीतासम्वाद (५-११) रावण प्रति हनुमान वाक्य सीता जी को सन्तोष देकर हनुमान का लंका से विदा होना (१२-१५)। इस में हनुमान जी के अशोक वाटिका में पहुँचने पर वहाँ रावण नहीं गया है।

१४वें पद के इस वाक्य में लंका दाह छर आगिबो सोच राम सेवक को कहिबो लंकादहन का आभासमात्र है। कवि ने कवितावली में लंकादहन का अच्छा चित्र दिखलाया है।

फिर रामचन्द्र का यज्ञ करने का विचार देख लक्ष्मणजी ने अश्वमेध का माहात्म्य वर्णन में इन्द्र द्वारा वृत्रासुर के वध की कथा और रामचन्द्र ने वाल्मीकि वंश के राजा इल की कथा कही है, जिसने शापवश एक मास स्त्री और एक मास पुरुष रहकर एक वर्ष व्यतीत किया था।

नैमिषारण्य में यज्ञारम्भ होने पर वाल्मीकि जी की आज्ञा से लवकुश ऋषिबालक के भेष में आकर रामायण गान करने लगे हैं। उत्तरकाण्ड की कथा सुनने से यह बात ज्ञात होने पर कि ये दोनों बालक गायक सीताजी के पुत्र हैं रामचन्द्र ने वाल्मीकि जी तथा सीताजी को सभा में बुलवा भेजा है। उस सार्वजनिक सभा में मुनि ने सीता जी के शुद्धाचार की साक्षी दी है। रामचन्द्र ने भी कहा है कि 'हम इन्हें पूर्व ही से सती समझते हैं केवल लोक निन्दा के भय से हमने इन्हें परित्याग किया था। और जानकी जी ने कहा है कि यदि मैं संसार में सिवाय पतिदेव के और किसी को नहीं जानती हूँ तो पृथ्वी फट जाय और मैं उस में प्रवेश कर जाऊँ। इतना कहते ही पृथ्वी फट गई है और शेषनाग के फण पर पृथ्वी माता सिंहासनारूढ़ बाहर निकल सीता जी को गोद में ले पाताल चली गई हैं।'[1] इस घटना से रामचन्द्र महा शोकित और कुपित हुये हैं। और ब्रह्मा ने उन्हें समझा बुझा कर शान्त किया है।

फिर कालपुरुष का आगमन रामाज्ञा से लक्ष्मणजी का सरयूतट पर योगाभ्यास से शरीर त्याग करना एवम् कुछ दिन पीछे रामचन्द्र का शेष दोनों भाइयों मातायों तथा प्रजावर्ग के सहित निजधाम (साकेत) सिधारना है।

इस घटना के पूर्व ही रामचन्द्र ने अपने दोनों पुत्रों को भारतवर्ष के भिन्न २ प्रान्तों का राजा बना दिया था।

अध्यात्म में संक्षेप्त यही सब बातें हैं, परन्तु उस में रामगीता तथा रामचन्द्र को कौशल्या का उपदेश करना अधिक है और रावणादि के जन्म, कर्म तथा बालि सुग्रीव की जन्मकथा के अतिरिक्त कोई अन्य उपाख्यान नहीं है।

'रामचरित मानस' का उत्तरकाण्ड इन दोनों ग्रन्थों के उत्तरकाण्ड से सर्वथा भिन्न है।

---

१ रघुवंश में रामायण का अनुकरण है। परंतु पद्म पुराण में लिखा है कि लवकुश के गान से यह जान कर कि ये हम के पुत्र थे रामचन्द्र सीताजी से मिलने के लिये फिर व्याकुल हो गये और लक्ष्मण द्वारा वे फिर लाई गई और सुखानन्द से राज्य करने लगीं। कुछ हेर फेर करके भवभूति ने भी 'उत्तररामचरित' में यही कहा है।

# उपसंहार (क)

११ शुरो मासिम स  १६६९ के पंचनामे की प्रतिलिपि।

श्रीजानकीवल्लभो  विजयते।
द्विश्शरं नाभिसन्धत्ते द्विस्स्थापयति नाश्रितान्।
द्विर्ददाति न चार्थिभ्यो रामो द्विर्नैव भाषते॥
तुलसी जान्यो दसरथ हि धरमु न सत्य समान।
रामु तजो जेहि लागि बिनु राम परिहरे प्रान॥
धर्मो जयति नाधर्मस्सत्यं जयति नानृतम्।
क्षमा जयति न क्रोधो विष्णुर्जयति नासुर॥

अल्लाह अकबर

चूं आनन्द राम बिन टोडर बिन देवराय व कन्हाई बिन रामभद्र बिन टोडर मज़कूर दर हुज़ूर आमदह क़रार दादन्द के दर मवाज़ी मतरूके तफ़्सील-मा दर हिन्दवी मज़कूर अस्त बा मसावात बतराज़ी आन नसीन क़रार दादेम व एक सद पचास बिगहा ज़मीन। ज़्यादा क़िस्मत मोताबिक़ दर दर मौज़े मदनी आनन्द राम मज़कूर व कन्हाई बिन रामभद्र मज़कूर तजवीज़ मसूदह बरी माने राज़ी गुश्ता एतराफ़ सहीह शरई नमूदन्द लिहाज़ा बतौर मुहर करदह शुद।

इस के आगे क़ाज़ी का मुहर दस्तख़त जिसमें की तफ़सील और गवाही आदि है। फ़ार्सी का अनुवाद – आनन्द राम बेटा टोडर बेटा देवराय और कन्हाई बेटा रामभद्र बेटा टोडर मज़कूर हुज़ूर में आकर इक़रार किया कि आपस की रज़ामंदी से हमलोगों ने तर्के को जिसकी तफ़सील हिन्दी में है आधा २ क़रार दिया और मौज़े भदैनी में १५० बीघा ज़मीन अपने आधे आध हिस्सा से अधिक तजवीज़ करके और इस बात पर राज़ी होकर इक़रार सही किया, इसलिये मुहर किया गया।

नोट—परन्तु इस पंचनामे में गोसाईं जी का नाम कहीं नहीं देखा जाता। नाग विकास प्र स प्रकाशित तथा का ना प्र सभा द्वारा प्रकाशित रामायणों में भी पंचनामे की प्रतिलिपि को देख लीजिये।

## उपसंहार (ख)

### शिवपुर शिलालेख

प्रस्पर्धिक्षितिपालकाननमु ~ ने कृतिका
मुद्राङ्कमकल्पप्रतापतपनप्रोद्भासिताशामुखे ।
कोपोशेऽकबरे प्रशासति महीं यस्मिन् नृपालावलि—
स्पृगनमौलिमरीचिवीचिकचिरो दच्चम् पादम्भोरुहे ॥१॥
यद्राज्यैकधुरन्धरस्य वसुधा साम्राज्यदीक्षागुरो
श्रीमद्भूरडनवंशमण्डनमणे श्रीटोडरक्ष्मापते ।
धर्म्मौघैकविधौ समाश्रितमनरावतीऽचीकर—
द्वापी पायडममयरूपे ~ ब्रनो गोविन्ददास सुधी ॥२॥
ऋतुनिगमरसात्मसम्मित (१६४६) वत्सरेशे
सुकृतिकृतिविहितैषी टोडरक्षोणिपाल ।
विहितविविधपूर्तोऽचीकरद्वाप्यापी
विमलसलिलसारा बद्धसोपानपंक्तिम् ॥३॥

## पुस्तक मतप्रभेद चक्र उपसंहार (ग)

[इस चक्र को दूसरे खण्ड के दूसरे परिच्छेद का अंश समझिये]

रामचरितमानस (रामायण) से लेकर 'रामललानहछू' तक की समालोचना इस ग्रंथ में विस्तारपूर्वक की गई है। इन १२ ग्रंथों को प्रायः सभी लोग प्राचीनकाल से गोसाईं जी कृत होना मानते आते हैं और सब लेखकों ने इनके नामों का उल्लेख किया है। परन्तु इन में से कई एक के विषय में अब बहुत से लोगों को सन्देह होने लगा है। आगे के चक्र में उन पुस्तकों के नाम दिये जाते हैं जिन्हें लोग इधर गोसाईंजीकृत होना कहने लगे हैं।

नोट (क)—'स' यह सूचित करता है कि इन लोगों ने इन पुस्तकों के नाम अपने ग्रंथों और लेखों में दिये हैं।

नोट (ख) डा० ना० प्र० सभा की खोज वाली पुस्तकों के नाम जो इस पुस्तक के पृ० ३३१ में दिये गये हैं, इस चक्र में नहीं हैं।

कोई 'कवितावली' का अंश मान कोई एक पृथक ग्रंथ मानकर प्राय सब किसी ने 'हनुमानबाहुक' को गोसाईं जी कृत होना माना है।

२ इन्होंने 'सतसई' पर टीका लिखी है।

३ इन्होंने दोहावली का नाम देकर सतसई का नाम दिया है।

४, ५ इन ग्रंथों में 'रामाज्ञा' का नाम नहीं है।

७ इन में के ग्रंथ गोसाईं जी कृत होना स्पष्ट रूप से माने नहीं गये हैं।

८ इन्हें इन ग्रंथों के गोसाईं जी कृत होने में सन्देह है।

१२. इन्हें 'सतसई' को छोड़ अन्य पाँचों पुस्तकों एवम् जानकीमंगल और पार्वती मंगल में भी सन्देह है और बरवै आदि छः प्राचीन पुस्तकों का इन्होंने नाम तक नहीं दिया है।

नोट (क)—'† यह सूचित करता है कि इन लोगों ने इन पुस्तकों के नाम अपने ग्रंथों और लेखों में दिये हैं।

नोट (ख) का० ना० प्र० सभा की खोज वाली पुस्तकों के नाम जो इस पुस्तक के पृ० १६१ में दिये गये हैं, इस चक्र में नहीं हैं।

१. 'कवितावली' का अंश मान कर कोई एक पृथक ग्रंथ न कहकर प्रायः सब किसी ने 'हनुमानबाहुक' को गोसाईं जी कृत होना माना है।

२. इन्होंने 'सतसई' पर टीका लिखी है।

३. इन्होंने 'दोहावली' का नाम देकर 'सतसई' का नाम दिया है।

५, ६. इन ग्रंथों में 'रामाज्ञा' का नाम नहीं है।

७. इस में ये ग्रंथ गोसाईं जी कृत होना स्पष्ट रूप से माने नहीं गये हैं।

८. इन्हें इन ग्रंथों के गोसाईं जी कृत होने में सन्देह है।

१२. इन्हें सतसई को छोड़ अन्य पाँचों पुस्तकों एवम् जानकीमंगल और पार्वती मंगल में भी सन्देह है और बरवै आदि आठ प्राचीन पुस्तकों का इन्होंने नाम तक नहीं दिया है।